[पंडित श्री राम शर्मा]
बढ़ावा दिया जायेगा। लेकिन, जनाब, इन चीजों को देख कर कुछ और भी बातें आती हैं जन पर गौर करना चाहिए। इस को इसी पर confine करते हुए भी इस में और कई बातें आती हैं। इस में गवर्नर साहिब फरमाते हैं—

"I shall like to make a mention here of the provisions of Article 371 of the Constitution of India as recently amended according to which the Legislative Assembly of this State will shortly function through its Regional Committees....."

"These Regional Committees would set an example for more co-operative thinking and better understanding."

और इस के अन्दर यह जो रिजनल कमेटीज़..........

**अध्यक्ष महोदय** : मैं आप से अर्ज़ करूं कि Constitution का जो Article 371 है इस में यह लिखा है—(I may tell the hon. Member that Article 371 of the Constitution lays down that—)

"Notwithstanding anything in this Constitution the President may by order made with respect to the State of Andhra Pradesh or Punjab provide for the constitution and functions of regional committees of the Legislative Assembly of the State for the modifications to be made in the rules of business of the Government and in the Rules of Procedure of the Legislative Assembly of the State and for any special responsibility...."

देखना यह है कि आया President साहिब ने ऐसा provision कर भी दिया है या कि इसे अभी तक implement नहीं किया गया या और कोई बात है। (Now it is to be seen whether the President has made any such provision or has it not been implemented so far or there is somthing else about it.)

**पंडित श्री राम शर्मा** : स्पीकर साहिब, मैं यह अर्ज़ कर रहा था कि इस ऐड्रैस में रिजनल कमेटियों को यानी हिंदी रिजन की कमेटी और पंजाबी रिजन की कमेटी को कामयाबी के साथ चलाने के लिये और उन को function करने के लिये बड़े मुनसिफाना और impartial तरीके से काम करने का ज़िक्र आया है और इस के साथ मैं यह भी अर्ज़ कर रहा था कि अगर हमारी यह उम्मीद पूरी हो जाये तो हमें इस से ज़्यादा और कुछ नहीं चाहिये, लेकिन पिछले कुछ महीनों की कई बातों को देख कर हमें शुबह होता है कि इस पर इस तरह से अमल किया भी जायेगा या नहीं। इस लिए, स्पीकर साहिब, मैं आप की मारफत गवर्नमेंट को इम्प्रैस करना चाहता हूं कि इस को पूरे इनसाफ के साथ implement किया जाये और इस बात पर जिस का ज़िक्र गवर्नर साहिब ने अपने ऐड्रैस में किया है पूरी तरह से अमल किया जाये।

मैं आज केरला के गवर्नर साहिब के ऐड्रैस को पढ़ रहा था। उस में उन्होंने इस बात का ज़िक्र किया है कि उन की गवर्नमेंट इस बात के लिये कोशिश करेगी कि उन्हें, उस स्टेट को develop करने के लिये सैण्टर से ज़्यादा रुपये मिलें क्योंकि वहां की population ज़्यादा पिछड़ी हुई है और उन्हें population के लिहाज़ से

माली इमदाद कम मिली है। इस लिये मैं समझता हूं कि यहां पंजाब में भी जब हिंदी और पंजाबी के दो रिजन्ज़ बनाये गये हैं और इन्हें किसी न किसी शक्ल में constitutional tinge भी दिया गया है और इस बात पर अमल करने का ज़िक्र भी इस ऐड्रैस में आया है तो जहां एक दूसरे सूबे की गवर्नमेंट जिस की आबादी ने वहां का political इख्तियार किसी दूसरी पार्टी को दिया है और वहां के गवर्नर साहिब यह बात अपने ऐड्रैस में कह सकते हैं तो मैं एक मेम्बर होते हुए विधान सभा में खड़े हो कर भी यह कह सकता हूं कि पंजाब के अन्दर जब यहां के लिये रिजनल फार्मूला मंजूर हो चुका है और यहां अब रिजनल कमेटियां बनने वाली हैं, गो मैं इस बारे में अभी कुछ नहीं कह सकता कि यह कमेटियां किस तरह से function करेंगी, क्योंकि इस फार्मूला की शुरूआत यहां से ही हुई हैं। इस लिये यह तो कहा जा सकता है कि इन रिजनल कमेटियों के अन्दर फलां तरीके से काम होगा लेकिन मैं यह नहीं कह सकता कि यह कैसे होगा। अभी यह नहीं कहा जा सकता कि इन रिजनल कमेटियों में कामयाबी से काम हो सकेगा या नहीं हालांकि हम चाहते हैं कि यह कामयाब हों और हिंदी रिजन वाले इसे कामयाब बनाने को तैयार हैं। इस लिये मैं आप से प्रार्थना करनी चाहता हूं कि गवर्नमेंट के इस काम के शुरू करने में कमी रह गई है। जहां तक हमारे इलाके का ताल्लुक है वह area में ज्यादा है और सारे सूबे की आबादी के लिहाज़ से वहां की आबादी 42½ प्रतिशत है लेकिन उन को अपना पूरा हक नहीं दिया जा रहा। आप मिनिस्टरी को ही देखें और इस रिजन के मिनिस्टरों को जो काम दिये गये हैं वह देखें तो आप को मालूम हो जायेगा कि क्या यह सब कुछ उन्हें population के लिहाज़ से दिया गया है जिस तरह कि गवर्नर साहिब ने अपने इस ऐड्रैस में इस बात का ज़िक्र किया है कि इन सब के साथ पूरा इनसाफ होगा। तो मैं कहना चाहता हूं कि इन 50, 60 लाख आदमियों को जो इस सूबा में political तौर पर, social तौर पर और economic तौर पर बहुत पीछे रहे हुए हैं इस फार्मूला के शुरू में कुछ नहीं दिया गया और अगर हमें इस काम में शामिल न किया गया तो मैं समझता हूं कि गवर्नर साहिब ने जो कुछ कहा है उन की इस बात में कमी रह जायगी। आप इसी मिनिस्टरी को ही लीजिये। इस में सात-आठ मिनिस्टर लिये गये हैं उन में से कितने हिंदी रिजन के लिये गये हैं हालांकि जब यह रिजनल फार्मूला बन रहा था तो उस वक्त यह बात साफ कही जा रही थी कि एक दफा चीफ मिनिस्टर हिंदी रिजन का होगा और दूसरी दफ़ा पंजाबी रिजन का होगा और इसी तरह बाकी कई चीज़ें होंगी। यह तमाम

3 P.M.

बातें हाई सर्कल और दर्मियाने सर्कल में ऊपर से नीचे तक आई थीं और उस से हमें उम्मीद बन्धती थी। अखबारों में लिखा, जलसों में कहा, बड़े २ आदमियों ने कहा, लेकिन जब implement करने का time आता है तो कुछ नहीं किया जाता। अगर यही शुरूआत है, अगर यही तरीके हैं तो मैं कहना चाहता हूं कि जो Address में उम्मीदें बांधी गई हैं, जज़बात और ख्यालात ज़ाहिर किए गए हैं उन में बड़ी भारी कमी रह जाएगी। इस लिये मैं अपनी गवर्नमेंट और खास तौर पर अपने चीफ मिनिस्टर साहिब से कहना चाहता हूं कि Regional Formula और कमेटी के मुतअल्लिक बाकायदा तौर पर किसी कागज़ यानी किसी document पर फैसला नहीं है। ज़ाहिरा तौर पर एक चीज़ की गई है और उस खाके के अन्दर रंग भरना और जान पैदा

[पंडित श्री राम शर्मा]

करना इस मिनिस्टरी का इस गवर्नमेंट का काम है। खाली ज़बानी बातों तक ही कोई चीज़ नहीं। (घंटी)। जहां तक इस बात का ताल्लुक है यह नहीं हो सकती इस में बड़ी कमी रहेगी।

जनाब, मैं एक बात और अर्ज़ करना चाहता हूं और वह यह है। इस में corruption का ज़िक्र आया। अब के मुझे खुशी है कि गवर्नर साहिब ने, हमारी गवर्नमेण्ट ने बड़ी एहतियात के साथ लफ्ज़ इस्तेमाल किये हैं और कुछ मुनासिब भी मालूम देते हैं हालांकि पहले ज़रा और ज़ोर शोर से बात कहते थे :

"Much is being said about corruption in the services."

मुझे बखूबी इस बात का इल्म तो है लेकिन मैं यह महसूस करता हूं कि साहिब 'मर्ज़ बढ़ता गया जूं २ दवा की'। (*Applause from the Opposition Benches*) । ऐसी बात नहीं है और फिर यह कहा है :

"What my Government are doing to eradicate it is well known to all....."

"Whatever corrupt practices prevail, they are the legacy of generations of foreign rule....."

मुझे इस से भी कुछ इख्तलाफ है। वह यह है कि आज १० साल हो गए हैं इस legacy को मिले। तो यह साल बसाल कम होनी चाहिए थी लेकिन इस के अन्दर हमारा भी काफी अमल दखल है, और स्पीकर साहिब, मैं ज़्यादा वक्त न लेते हुए यह बात बड़े ज़ोर से कहना चाहता हूं कि जो रुपए पैसे की corruption है यह बहुत बुरी चीज़ है। इस को खत्म किये बगैर न सुराग चलेगा, न राग चलेगा और न ही काम चलेगा। मैं कहना चाहता हूं कि यह जो पैसे की corruption है इस के साथ जुड़ी हुई है डर की corruption. Ministers और Members चाहें तो इस को दूर कर सकते हैं। फिर लिहाज़दारी की corruption है जो भाई बन्द, यार दोस्तों के लिए की जाती है। (*Applause from the Oppositions Benches.*) । एक corruption है खुशामद की। इस तरह अगर पैसे की corruption को खत्म करना चाहते हैं तो पहल डर की corruption को खत्म करो। यह जो Ministers का डर है कि किसी का तबादला कर सकते हैं, increment बन्द कर सकते हैं, इस चीज़ को बन्द करना होगा। फिर दूसरी तरफ वज़ीरों के भाई बन्दों को ढूंढते फिरते हैं। इस तरह लिहाज़ की corruption है, इस को बन्द करना होगा। आज जो बाहर जमघटा है, सैंकड़ों आदमी हैं, इन में 95 फीसदी सिफारिशात वाले और ताल्लुकात वाले हैं। (*Applause from the Opposition Benches.*) जो आदमी किसी मेम्बर या वज़ीर के डर से अपनी conscience के खिलाफ काम करता है वह corrupt है, जो अपने भाई बन्दों की खातिर गलत काम करता है वह corrupt है, जो खुशामद की वजह से करता है कि कोई उस की मोटर के पीछे लिपटता फिरता है, वह भी corrupt है। इस से तो जब बुरा काम ही करना है तो कोई १०० या २०० रुपये ले कर ही क्यों न वह काम करे। इस लिये मैं कहना चाहता हूं कि हमें इन तीनों किस्म की corruptions

को बल्कि मैं तो कहूंगा और शायद मेरे ऐसा कहने से कई लोग नाराज़ भी हो जाएं और नाराज़गी में कुछ न कुछ कहें–कि political corruption को भी हमें बन्द करना होगा । ( *Applause from the Opposition Benches.*) । अगर political corruption को, लिहाज़दारी की corruption को, या जिस से सरकारी आदमियों की जेबें भरती हैं........

**अध्यक्ष महोदय** : Mike को ज़रा आगे कर दें। ( Please push the mike a little away. )

**पंडित श्री राम शर्मा** : मैं आप का बहुत मशकूर हूं मगर मैं यह बात ज़रा ज़ोर से कहना चाहता हूं ।

**अध्यक्ष महोदय** : Mike ज़रा आगे कर दें। ( please push the mike a little away )

**पंडित श्री राम शर्मा** : आप ने कमाल मेहरबानी से मेरे 10 मिनट लम्बे कर दिये हैं...

**अध्यक्ष महोदय** : लम्बे और छोटे का सवाल नहीं। आप जब इस के नज़दीक से बोलते हैं तो आप की आवाज़ साफ नहीं सुनी जाती, क्योंकि यह resound करती है । (There is no question of long or short duration. When the hon. Member speaks very close to the mike his voice is not distinctly audible. It resounds.)

**पंडित श्री राम शर्मा** : सुनाने की बात तो, जनाब, Ministry की थी। खैर corruption बन्द होनी चाहिए और उस के लिए ज़रूरी है कि जो डर से बुरे और बेइमानी के काम कराए जाते हैं या पैसे लेकर किए जाते हैं, इस का इन्तज़ाम अगर हम top से नहीं करेंगे तो कामयाब नहीं होंगे । वरना यहां की तमाम बातें बेकार होंगी। यह बात ऐसी है जिस का मुझे ३०, ३५ साल से खबत है, corruption की रोक थाम के लिये मैं ने कई capacities में सर मार के देखा है और मैं गवर्नमेंट से कहना चाहता हूं कि यह corruption बन्द हो जाएगी अगर political तौर पर या नाजायज़ दबाव डाल कर गलत बातें न कराई जाएं । मैं तो कहूंगा कि किसी अफसर से उस की conscience के खिलाफ, नाजायज़ तौर पर कोई काम कराया जाए तो उसे उस से इनकार कर देना चाहिए। (तालियां)। फिर चाहे तबादला हो या कुछ और। मैं services से अपील करता हूं कि कोई गलत काम न करें। अगर Regional Formula को ठीक तरीके से चलाया जाए, और corruption को दूर किया जाए तो बाकी बातें आप ही ठीक हो जायेंगी ।

**श्री रला राम** (मुकेरियां) : अध्यक्ष महोदय, गवर्नर महोदय ने अपने अभिभाषण में इस बात पर मुनासिब ज़ोर दिया है कि Law and Order, शांति व्यवस्था देश के अन्दर बड़ी तसल्ली-बख्श रही है। यह एक ऐसी चीज़ है जिस पर हम अपने शासन और मुख्य

[श्री रला राम]

मंत्री को बधाई दे सकते हैं। हमारा एक सीमा प्रान्त है और एक सीमा प्रान्त होने के नाते इस बात को देखना आवश्यक हो जाता है कि यहां Law and Order की क्या हालत रही है। इस अभिभाषण के अन्दर इस बात की भी चर्चा की गई है कि आम चुनाव इस राज्य में बड़े शान्तिमय तरीके से हुए। इस बात के लिये भी शासन और शासन का प्रबन्ध करने वालों की जितनी तारीफ की जाए थोड़ी है। अध्यक्ष महोदय, आप यह जानते हैं कि यह एक ऐसी बात है जिस पर हम बजा तौर पर अपना सर ऊंचा कर सकते हैं। (*Hear, hear*) । आप ने देखा होगा और पढ़ा होगा कि विदेश से भी जो press representatives यहां आए, उन की reports इस बात की शहादत देती हैं कि इस राज्य और सारे भारत में आम चुनाव बड़े शान्तिमय तरीके से हुए। यह एक ऐसी चीज़ है कि जिस पर सारा भारत और खास तौर पर इस राज्य के रहने वाले लोग अभिमान कर सकते हैं। (तालियां)।

इस के बाद यह ज़िक्र किया गया है कि हम यह चाहते हैं कि पंजाब आगे बढ़े। चूंकि पंजाब एक कृषि प्रधान देश है, तो इस की ज़रायत की ओर पूरी तवज्जुह दी जानी चाहिए। उस के लिए अभिभाषण के अन्दर इस बात का वर्णन किया गया है कि कुछ एक ऐसे उपाय बरते गए हैं और कुछ आगे इस्तेमाल में लाए जायेंगे जिन से कृषक लोग जो हैं, जो किसान लोग हैं उन की हालत बेहतर हो सके जैसे Rural Co-operative Credit Societies है। उन को बढ़ाने के लिए इस Address में कहा गया है कि विशेष प्रयत्न किए जा रहे हैं। इसी तरह से Land Mortgage Bank आदि साधनों का उल्लेख किया गया है। मैं समझता हूं कि यह एक ऐसा कदम है जो ठीक दिशा के अन्दर है। इस लिये मैं अपने शासन को और यह जो cabinet है जिस की पिछली कारवाईयों का वर्णन इस भाषण में है इस के लिये बजा तौर पर इन्हें मुबारिकबाद दे सकता हूं।

अभिभाषण के अन्दर, अध्यक्ष महोदय, इस बात का भी ज़िक्र किया गया है कि सरकार इस फिक्र में है कि राज्य के अन्दर जल्दी से जल्दी शिक्षा को मुफ्त कर दिया जाए। इस के लिए मैं यह समझता हूं कि हमारे शासन ने इस सम्बन्ध में जितना बड़ा कदम उठाया है उतना ही वह हमारे धन्यवाद का पात्र होगा। अभी अभी हम elections लड़ कर आए हैं और हमें जनता के साथ, अध्यक्ष महोदय, काफी मिलने का अवसर मिला है और हम ने देखा है कि जनता इस बात की बड़े ज़ोर से प्रतीक्षा कर रही है कि गवर्नमेंट की तरफ से जो कदम बच्चों को मुफ्त शिक्षा के बारे में उठाया गया है उसे कब पूरा किया जाएगा। इस से जनता को बड़ी सहायता तथा सहूलत दी जा रही है। मैं समझता हूं कि यह कदम निहायत अच्छा कदम है परन्तु इस की बाबत, अध्यक्ष महोदय, जो चर्चा सुनी गई है उस के सम्बन्ध में एक दो बातें आप के द्वारा शासन तक पहुंचाना चाहता हूं। सुना यह जा रहा है कि यह शिक्षा Government और District Board स्कूलों के अन्दर सरकार की ओर से मुफ्त कर दी जाएगी। मैं, अध्यक्ष महोदय, इस सम्बन्ध में यह कहना चाहता हूं कि यह कदम यदि यहां तक ही सीमित रह गया तो यह कदम प्रशंसनीय कदम न होगा।

ग्राप जानते हैं कि हम देहात में रहते हैं ग्रौर देहात में गरीब किसान ग्रौर दुकानदार रहते हैं। पंजाब की बहुत ग्राबादी देहातों में रहती है ग्रौर शिक्षा की जो ग्रासानियां सरकार देना चाहती है ग्रगर इन सुविधाग्रों को, ग्रध्यक्ष महोदय, Government ग्रौर District Boards के स्कूलों तक सीमित रखा गया तो इस गरीब जनता को कोई सुविधा मिलने की संभावना नहीं। ग्रौर मैं समझता हूं कि इस तरह देहाती लोगों के साथ भारी ग्रन्याय होगा।

इस के साथ ही, ग्रध्यक्ष महोदय, ग्राप जानते हैं कि जिस हलके से मैं ग्रा रहा हूं वह Hoshiarpur की दो तहसीलों को मिला कर बनाया गया है ग्रौर इस सारे इलाके में केवल एक Government High School ग्रौर दो District Board Schools हैं। इस हलके में जो गवर्नमेंट ग्रौर डिस्ट्रिक्ट बोर्ड स्कूल हैं वह इस हलका के बच्चों की सारी तालीम की ज़रूरतों का 1/20 वां हिस्सा भी ग्रदा नहीं कर रहे। ग्रगर यह रियायत उन तक न पहुंचाई गई तो मुझे भय है कि यह रियायत केवल शहरी लोगों ग्रौर बड़े बड़े कसबों में रहने वाले लोगों तक ही सीमित रह जाएगी। इस लिये, ग्रध्यक्ष महोदय, यह कदम जो बड़ा ग्रच्छा कदम है सिर्फ गवर्नमेंट तथा डिस्ट्रिक्ट बोर्ड स्कूलों तक महदूद रखना देहाती लोगों के साथ ग्रन्याय होगा। यह हो सकता है कि फिलहाल सरकार के पास इतने पैसे न हों कि वह इस स्कीम को हर स्थान पर चालू कर सके परन्तु यह ज़रूरी नहीं कि एक दम ग्राठवीं कक्षा तक शिक्षा को मुफ्त कर दिया जाए। सरकार पहले छटी श्रेणी तक शिक्षा को मुफ्त कर सकती है ग्रौर phased Development ला सकती है ग्रौर ग्राहिस्ता २ इसे दसवीं श्रेणी तक बढ़ा सकती है ग्रौर इस बात में कोई गिला न होगा। परन्तु ग्रगर यह रियायत केवल शहरी लोगों को ग्रौर बड़े बड़े कस्बों के ग्रन्दर रहने वाले, ग्रध्यक्ष महोदय, जो लोग हैं ग्रौर जो देहातों के ग्रन्दर रहने वाले लोगों की ग्रपेक्षा ग्रधिक ग्रमीर हैं उन तक रह गई तो शासन के विरुद्ध एक बड़ा जज़बा पैदा हो जाएगा। इस लिए मैं ग्राप के द्वारा ग्रपने शासन को इस प्लान के लिए जो उन्होंने free education के लिये बनाई है बधाई तो देता हूं परन्तु इसके साथ ही ग्राप के द्वारा, ग्रध्यक्ष महोदय, यह warning भी देना चाहता हूं कि यदि इस स्कीम में देहात के लोगों को नज़रग्रंदाज़ किया गया ग्रौर यह रियायत शहरी तथा ग्रमीर लोगों तक रह गई तो इस का प्रभाव ग्रच्छा न रहेगा। मैं यहां पर यह चाहता हूं कि ग्रगर पहले इस तजुरबे को किया जाए कि देहात में जो लोग रहते हैं जिनके हम यहां पर प्रतिनिधि बैठे हुए हैं उन को इस से पूरा पूरा लाभ होना चाहिए। Government ग्रौर District Board Schools तो, ग्रध्यक्ष महोदय, गांव की ग्राबादी के 1/10 भाग को भी educate नहीं करते।

ग्रध्यक्ष महोदय, मैं यह समझता हूं कि गवर्नर महोदय ने ग्रपने इन शब्दों को इस Address में ला कर लोक-कार्य के काम को पूरा करने का प्रयत्न किया है ग्रौर इन शब्दों का सही इस्तेमाल किया है। जो भी वाक्यात ऐसे हों जिन से ग्रापस के तफरकात बढ़ें, एक दूसरे में कशीदगी पैदा हो उन को रोका जाय। ऐसी जो ग्रापस की कशीदगी है, ग्रध्यक्ष महोदय,

[श्री रला राम]

यह न तो लोक कार्य से ताल्लुक रखती है और न ही इस से हम अपने प्रान्त की कोई सेवा करते हैं, जिस से कि यह आगे जा सकता है। मैं जालन्धर डिवीज़न से सम्बन्ध रखता हूं। मुझे कोई गिला न होगा अगर सारे मंत्री हरयाना प्रान्त के हो जायें। बतौर right के यह मांगना कि अब बारी उन की आयेगी और दूसरी बारी इन की आयेगी यह मांग जो करने वाले हैं वह प्रान्त की कोई सेवा नहीं कर रहे हैं। मैं ने यह देखा है कि लोगों में जब तक यह भाव चलता जायेगा उस का नतीजा इस अभागे प्रान्त में यही होगा कि communalism का राज्य एक नंगे रूप में हमारे सामने आ जायेगा। इस लिये मैं यह कहना चाहता हूं कि जिन शब्दों में यह ऐड्रैस गवर्नर महोदय ने रखा है वह बड़े सुन्दर हैं और सही हैं। जो यह समझते हैं कि उन के भाव पूरे नहीं हैं वह इस राज्य को इकट्ठा करने की कोशिश करें। इस के अन्दर ही हमारी भलाई है।

Regional Committees के बारे में मेरी अगर कोई राय हो सकती है तो वह यह है, अध्यक्ष महोदय, कि जिस चीज़ को भी follow किया जाना है वह democratic तरीका से प्रचलित होनी चाहिये न कि यह कि जालन्धर और हरयाना एक दूसरे से इतनी दूर हो जायें, यानी हिंदी और पंजाबी सूबा एक दूसरे से इतनी दूर हो जायें कि सारे प्रान्त का ही सत्यानाश हो जाये। यह भाव जो हैं प्रान्त के लिये बड़े ही हानिकारक हैं। मैं समझता हूं कि अगर हम न्यायपूर्वक हकूमत चलायेंगे तो फिरकादारी अपना सिर नहीं उठा सकेगी। इस लिये जिन शब्दों में गवर्नर महोदय ने यह ऐड्रैस रखा है वह ठीक है। Regional Committees का काम जो कि एक तजुरबा है, तब ही ठीक ठीक चलेगा अगर हम इस के कार्य को democratic तरीका से चलाने का प्रयत्न करेंगे न कि इन छोटी छोटी बातों पर हम Regional Committees बना कर जालन्धर और हरयाना प्रान्त की रट लगाते फिरते रहें। यह कोई statesmanship का काम नहीं है।

अध्यक्ष महोदय, यह बातें जो गवर्नर महोदय ने इस ऐड्रैस में कही हैं उन के लिये मैं शासन को बधाई देना चाहता हूं। इस प्रान्त को फायदा पहुंचाने के लिये बहुत कुछ कहा गया है। इस के अलावा मैं एक बात जो कहनी चाहता हूं वह यह है कि जालंधर से लेकर तलवाड़ा तक लोग सदियों से पीने के पानी से महरूम हैं। इलाका गरीब होने की वजह से अगर वह लोग अपनी सारी जायदाद को बेच डालें तो भी पूरी तरह से पीने के पानी का प्रबन्ध नहीं कर सकते। इस के लिये मैं शासन से अपील करूंगा कि वह कम से कम रकम वसूल करके इस इलाके के लोगों को पीने का पानी देने का प्रयत्न करें और इस काम को बहुत जल्दी किया जाये।

होशियारपुर ज़िला के मुतअल्लिक मैं आप के द्वारा एक बात कहनी चाहता हूं। इस ज़िले में एक चो बहता है जिस से हर साल तकरीबन यह इलाका नष्ट हो जाता है। जो कार्रवाइयां इस चो को बन्द करने के लिये की गई हैं वह सब बेकार गई हैं। अगर हम इस इलाके की बेहतरी के लिये कहते हैं तो गुड़गांव के इलाके वाले भाई कहते हैं कि हम Backward इलाका वाले हैं इस लिये हमारी सहायता होनी चाहिये। इस तरह हम रह जाते हैं।

इसलिये मैं आप के द्वारा अपील करूंगा कि इस इलाके की बेहतरी के लिये एक-दो जगह पर बांध लगाये जायें ताकि पानी से कोई नुकसान न हो।

एक बात और मैं corruption के बारे में अर्ज़ कर देना चाहता हूं। यह बात कहनी कि corruption बिल्कुल खत्म हो गई है यह एक गलती होगी। लेकिन यह कहना कि जो भी अभी तक प्रयत्न हुए हैं उन का कुछ असर नहीं हुआ यह भी एक fact नहीं है। अगर इस की कोई रोक-थाम न की जाती तो हालत और भी खराब हो जाती। जैसा कि कहा गया है भ्रष्टाचार को रोकने के लिये कार्रवाई हो रही है। और हम काफी हद तक मुक्त भी हो गये हैं। अगर हम दूसरे प्रांतों के साथ मुकाबला करें तो मैं समझता हूं कि हम दूसरे प्रान्तों की निसबत काफी हद तक मुक्त भी हैं। इस के अलावा मैं शासन को यह बात बता देनी चाहता हूं कि हम अच्छी तरह से उस वक्त तक मुक्त नहीं हो सकते जब तक कि Red Tapism लाल फीते की कार्रवाई की बुनियादों को कमज़ोर न किया जाये। कागज़ों को जो deal करने में delay की जाती है (घंटी) जो लोग दफतरों में अर्जियां देते हैं वह साल साल, छः छः महीने तक वगैर किसी कार्रवाई के पड़ी रहती हैं। यह सब लाल फीते के procedure में delay की वजह से है। अगर cases pending नहीं रहेंगे काम भी जल्दी होगा और इस तरीके से भ्रष्टाचार की नींव भी कमज़ोर हो जायेगी। इन शब्दों के साथ मैं गवर्नर महोदय को इस Address के लिये और शासन को इस कार्रवाई के लिये बधाई देता हूं।

उन के अभिभाषण के अन्दर इस बात का ज़िक्र नहीं किया गया इसलिये आप के द्वारा, अध्यक्ष महोदय, यह बात अपने शासन तक पहुंचाना चाहता हूं कि Regional Formula और Regional Committees के मुतअल्लिक जो बात कही गई है यह हमारे प्रान्त का दुर्भाग्य है जो इस तरह का चर्चा होता है। इस प्रान्त के जो मुखालिफ भी हैं हरयाना और जालन्धर के उन में से एकता का भाव, अध्यक्ष महोदय, गायब हो जाता है। मैं समझता हूं कि हमें सारे पंजाब की भावना से सोचना चाहिए न कि regions के तौर पर।

**श्री बलराम दास टंडन** (अमृतसर शहर, पूर्व) : माननीय अध्यक्ष महोदय, गवर्नर महोदय ने 26 तारीख को दोनों सदनों के सामने जो अभिभाषण दिया है इस को यदि थोड़े शब्दों में कहा जाए तो यह कहना पड़ेगा कि इस में कई एक बातों की तरफ जो उन्होंने दोनों हाऊसों का ध्यान दिलाने की कोशिश की है लेकिन इस के अतिरिक्त बहुत सी बातें ऐसी हैं जिन का इस अभिभाषण के अन्दर कोई उल्लेख नहीं किया गया और बहुत सी बातों का ज़िक्र करने की कोशिश नहीं की गई। अपने अभिभाषण में सरकार की विशेष कार्रवाइयों को हाऊस के सामने रखा गया है। अगर इस सारी बात को एक ही line के अन्दर रखना हो तो यह कहा जा सकता है कि 'It was a bundle of omissions and vague commitments'. यह बातें कही गई हैं कि जो देसी तरीका इलाज है उस की ओर मुनासिब ध्यान दिया जाएगा और आयुर्वेदिक तथा यूनानी डिस्पैंसरियां खोलने के अलावा एक आयुर्वेदिक कालेज खोलने की एक स्कीम भी शुरू की जाएगी। फिर आगे चल कर यह कहा गया है कि हम Socialistic Pattern of Society

[श्री बलराम दास टंडन]

बनाने जा रहे हैं लेकिन यह नहीं बताया गया कि हम यह तबदीली किस ढंग से ला रहे हैं। हम जो नया समाज बनाने जा रहे हैं उस की रूपरेखा क्या होगी इस के बारे में कुछ नहीं बताया गया । ऐसी बातें सुनते सुनते लोगों के कान भी थक गये हैं और जी ऊब गया है लेकिन कोई चीज़ अमली शक्ल में हमारी आंखों के सामने नहीं लाई गई। यह नहीं बताया गया कि कब देसी तरीका इलाज को चालू किया जाएगा और कालेज खोला जाएगा और आयुर्वेदिक प्रणाली को प्रोत्साहन दिया जाएगा। इस के साथ ही साथ यह कहा गया है कि हम Matric तक Education free कर रहे हैं। लोगों को Education के सम्बन्ध में सुविधाएं प्राप्त होंगी इस बात का चर्चा Elections के समय भी किया गया और अखबारात के अन्दर भी चर्चा की गई लेकिन यह सारी बातें कब होंगी इसका कोई ज़िक्र नहीं किया गया। गवर्नर साहिब के अभिभाषण में इस शासन के गुण गाए गए हैं कि हमारी सरकार free education कर रही है लेकिन कब तक, कोई निशाना और तिथि निश्चित नहीं की गई। हम यह बातें Elections से पहले भी सुना करते थे और आज Elections के बाद भी सुन रहे हैं लेकिन इस के बारे में निश्चित रूप से कोई तिथि नहीं बताई गई कि कब तक इस scheme को लाना है। इस तरह की अनेक बातें हमारे अभिभाषण के अन्दर देखने को मिलती हैं।

इस के साथ ही Regional Formula का चर्चा भी इस अभिभाषण में किया गया है। Regional Formula के बारे में यदि ध्यान से देखा जाए तो बड़े दुःख के साथ यह कहना पड़ता है कि जो आधार बना कर हमारे सामने रखा गया है और जिस ढंग से इस को चलाने के बारे में कहा गया है कि हम effective ढंग से चला रहे हैं वह उचित नहीं, क्योंकि इस आधार को बनाने के लिये केवल एक section को ही सुना गया है परन्तु संघ ने एक दरमियानी रास्ता पेश किया था। लेकिन हैरानी इस बात की है कि जिन लोगों ने यह दरमियानी रास्ता ढूंढा है, उन्होंने उन लोगों से जो कि एक खास फिरके के आदमी थे, विचार-विमर्श किया; उन के साथ बैठ कर चर्चायें कीं और दिल्ली की केंद्रीय सरकार ने अथवा यहां की सरकार ने अपनी राएं दीं, लेकिन उन लोगों से, जो other side of the picture को पेश करना चाहते थे, उन्हें पूछा तक नहीं गया और न ही बतलाया गया कि यह तथ्य क्या है।

**एक मेम्बर** : आप भी तो थे ( *interruptions* ).

**श्री बलराम दास टंडन** : तो मैं यह कह रहा था कि जिस ढंग से यह इलाके अलग किये जाने हैं, उस के लिये जो यह दरमियानी रास्ता ढूंढा गया उस की बाबत लोगों को पूछा तक नहीं गया। यह सब जानते हैं कि हमने सरकार के पास दरख्वास्तें भेजीं, तारें भेजीं कि हम भी जनता के प्रतिनिधि हैं, हमें भी पूछा जाये या बतलाया जाये लेकिन हम लोगों को पूछा तक नहीं गया, कैसी अजीब बात है।

एक तरफ हमारे घर को दो हिस्सों में बांटा जाता है जिस से एक हिस्से के लोग कहें कि हमें कुछ दो और दूसरे हिस्से के लोग कहें कि हमें कुछ दो। मेरी समझ में यह नहीं

आता कि एक घर का एक तरफ तो दरवाजा खोल दिया जाता है और दूसरी तरफ उस को बन्द कर दिया जाता है । यह बड़ी अजीब बात है । अगर एक दरवाज़ा खोला गया है तो दूसरा दरवाज़ा भी खोलना पड़ेगा । मैं यह बात कह देना चाहता हूं कि इस प्रकार व्यवहार करने से द्वैत की भावना उत्पन्न होती है । यह नहीं होना चाहिये ।

आज यह भी कहा जा रहा है कि हिमाचल प्रदेश जिस की आबादी 11 लाख की है, उसका भी तीसरा रिजन बनाया जाएगा । अगर यही ढंग रहा तो भगवान न करे कि वह दिन आये जब 40 करोड़ आबादी वाले देश के इस हिसाब से 100 ही नहीं बल्कि 200 टुकड़े हो जायेंगे । जैसा कि सब जानते हैं इस के सम्बन्ध मे सरदार पटेल ने कहा था कि छोटी-छोटी रियासतों को खत्म कर देना चाहिये और उन्होंने स्वयं इस दिशा में बड़ा भारी कार्य किया है ।

**अध्यक्ष महोदय** : जो चीज़ Constitution में आ गई, उस का हाऊस में लाने का सवाल पैदा नहीं होता । आप गवर्नर के Address पर बोलें । (The question of criticising in this House anything contained in the Constitution does not arise. The hon. Member should speak on Governor's Address.)

**श्री बलराम दास टंडन** : मैं ने अपना अमैंडमैंट दिया है । उस पर अपने विचार रख रहा हूं । तो मैं कह रहा था कि हमें सुना नहीं गया और हमें मज़बूर हो कर प्राइम मिनिस्टर की कोठी पर धरना मारना पड़ा, कि हमें भी सुना जाए ।

जिस ढंग से इलाकों की तकसीम की गई, जिस के लिये बहुमत ने इन्कार किया, उस तकसीम के सम्बन्ध में जो लोग साथ भी हो सकते थे उन को भी नाराज़ किया गया । हमें पता नहीं चला कि हो क्या रहा है । एक दिन हम सवेरे अचानक उठ कर देखते हैं तो पता लगता है कि रिजनल फारमूला की बात दुनिया के सामने रखी जाती है । हमने कहा कि यह क्या किया ? हमारा सूबा पंजाब हिन्दुस्तान के border का सूबा है, इसे क्या देन दी जा रही है, इस से तो इस में द्वैत की भावना फैलेगी और हमारा border का सूबा कमज़ोर हो जाएगा । लेकिन हमारे कहने को सुना नहीं गया और हमें कुछ बताया नहीं गया । लेकिन जब हमें मरण-व्रत रखना पड़ा तब जा के कापी मिली ।

**अध्यक्ष महोदय** : एक चीज़ मुझे clear कर दीजिये कि क्या आप यह कहना चाहते हैं कि रिजनल फारमूला disapprove करें या गवर्नर की बात ? (I would like the hon. Member to make it clear whether he wants to say that the Regional Formula may be disapproved or the reference in the Governor's Address ?)

**श्री बलराम दास टंडन** : मैं यह बता रहा हूं कि Regional Formula कैसे लागू हुआ ।

**अध्यक्ष महोदय** : यह अभी तो लागू नहीं हुआ । (It has not yet been enforced.)

**श्री बलराम दास टंडन** : मेरे कहने का मतलब यह है कि रिजनल फारमूला कैसे आया।

**अध्यक्ष महोदय** : Constitution में जो provision किया गया है हम उस की खिलाफवर्ज़ी नहीं कर सकते। उस के लिए तो विशेष तौर पर कोई खास प्रस्ताव आ सकता है। (We cannot go against what has been provided in the Constitution. To criticise that a special resolution can be brought forward.)

**श्री लाल चन्द** : यह बात इसलिये पैदा होती है कि गवर्नर महोदय के ऐड्रैस के सफा 20 पर 29 वें हिस्से में यह बात आई है कि—

"I am sure that keeping in view the overall welfare of the State, the functioning of these Regional Committees would set an example for more co-operative thinking and better understanding."

**पंडित श्री राम शर्मा** : On a point of Order, Sir, जब स्पीकर साहिब बैठे बोल रहे हों तो स्पीच करने वाले साहब को बैठ जाना चाहिये।

**अध्यक्ष महोदय** : जब मैं खड़ा होऊं तो वह बैठ जाएं लेकिन जब मैं बैठा रहूं तो वह खड़े रह सकते हैं। (When I stand, the hon. Member who is speaking should resume his seat but when I am sitting, he can remain on his legs.)

**श्री बलराम दास टंडन** : गवर्नर महोदय ने यह भी कहा है कि—

"The functioning of these Regional Committees would set an example for more co-operative thinking and better understanding."

मेरे ख्याल से This House does not approve of it.

**अध्यक्ष महोदय** : एक तरफ तो better understanding हुई और दूसरी तरफ रिजनल फारमूला है जो कि Constitution में आ गया है, इसलिये approval या disapproval का सवाल पैदा नहीं होता। (There is better understanding on the one hand and on the other there is the Regional Formula which has been provided in the Constitution. The question of its approval or disapproval, therefore, doesn't arise.)

**श्री बलराम दास टंडन** : मैं इस तरफ ध्यान दिलाना चाहता हूं कि यह Regional Formula जिस तरह से बनाया गया उस से co-operative thinking and better understanding नहीं हो सकती। मान लीजिये, किसी development के लिये हमें २० रु० मिलते हैं और उस को दोनों committees के लोग बैठ कर बांटते हैं तो क्या होगा कि एक Region वाले कहेंगे यानी पंजाबी रिजन वाले कहेंगे कि चूंकि हमारा क्षेत्र बड़ा है इसलिये हमें development करना ज्यादा जरूरी है और दूसरे रीजन वाले कहेंगे कि चूंकि हमारा क्षेत्र पिछड़ा हुआ है इस लिये २० रु० में से १८ रु० हमें मिलने चाहियें। ऐसी हालत में सरकार दोनों के दरम्यान वाला बंटवारा करेगी और अगर वह मान्य न हुआ तो फिर जब गवर्नर को फैसला करने का मौका

मिलेगा और जब वह दोनों Regions वालों को 10, 10, बाँट देगा तो किसी न किसी को यह कहने का मौका मिलेगा कि हमारे साथ इन्साफ़ नहीं हुआ । तो मेरे कहने का तात्पर्य यह है कि ऐसे हालात में better understanding कैसे हो सकती है ?

फिर हमारे यहां प्रजातन्त्र का एक खास स्थान है, उस के अन्दर यह है कि जो बात मजौरिटी से पास हो जाती है वह मानी जायेगी । तो यहां पर क्या होगा कि जिस बात के लिये सरकारी बैंचिज की मजौरिटी वोट होगी वह मानी जाएगी न कि 32 मैम्बरों की राय ।

इस के बाद गवर्नर साहिब की बात आती है । गवर्नर साहिब हमारे Constitutional Head हैं लेकिन इन की तो इन्होंने केवल approval ही लेनी है । सब कुछ Treasury Benches ने अपनी मर्ज़ी से बग़ैर किसी दूसरे को consult किए करना है । तो, अध्यक्ष महोदय, इस ढंग से हमारी सरकार सारे का सारा काम करती है । यह जो राज्यपाल महोदय ने अपने Address में ज़िक्र किया है कि जब regional committees काम करेंगी तो उस से लोगों में better understanding और co-operative thinking पैदा होगी । मगर मैं कहता हूं कि यह जो regional committees बनेंगी इन को जिस तरीके से चलाया जाना है उस से लोगों में ज़्यादा तफ़रकात बढ़ेंगे और कई बुरे परिणाम निकलने का डर है ।

**पंडित श्री राम शर्मा** : On a point of order, Sir. स्पीकर साहिब, क्या Regional Formula पर बहस हो सकती है जिस की कि हाऊस पहले consent दे चुका है ?

**अध्यक्ष महोदय** : इन की यह मेडन स्पीच है इसलिये मैंने उन को नहीं रोका है । (I have not interrupted the hon. Member as this is his maiden speech.)

**श्री बलराम दास टंडन** : मैं स्पीकर साहिब का धन्यवाद करता हूं कि उन्होंने मुझे हाऊस के सामने अपने विचार रखने का मौका दिया है । मैं आप के सामने यह बात कह रहा था कि यह सारी बातें इस ढंग से बनेंगी कि जो Regional कमेटी की recommendation होगी उस को Governor साहिब ठीक कहेंगे और उन की बात मान ली जायगी चाहे वह सब की भलाई की हो या न हो ।

**Sardar Ajmer Singh** : On a point of order, Sir. The hon. Member has been given a concession by the Chair to speak anything. He should have understood, as you have very politely said, that this discussion is not relevant. If you permit me, Sir..................

**Mr. Speaker** : He thinks to be taking some concession on account of his nearness to me (*Laughter*).

**Sardar Ajmer Singh** : Then Sir, I am justified in saying that the hon. Member is not relevant.

**श्री बलराम दास टंडन** : स्पीकर साहिब, Regional Formula के बारे में राज्यपाल ने लिखा कि Regional कमेटी के function करने से लोगों में better understanding पैदा होगी ।

**अध्यक्ष महोदय** : आप तो एक ही बात पर सारा वक्त लगा रहे हैं। इस Address में और भी अहम बातें हैं जिन को आप ने अभी तक touch नहीं किया ।

(The hon. Member is exhausting his time on one point only. There are so many other important points in this Address which he has not touched so far.)

**श्री बलराम दास टंडन** : स्पीकर साहिब, जिस के बारे में गवर्नर साहिब ने कहा है better understanding होगी वह एक बड़ी भारी समस्या है। इस के विषय में जो बातें ज़रूरी हैं उन की ओर मैं हाऊस का और अपनी Government का ध्यान दिलाना चाहता हूं ।

**अध्यक्ष महोदय** : जिस matter पर हाऊस ने decision ले लिया हो उस पर दोबारा discussion की ज़रूरत नहीं होती । (The matter on which the House has already given its decision cannot be brought under discussion again).

**सरदार आत्मा सिंह** : वह सारी discussion irrelevant कर रहे हैं । अभी तो Centre से Rules भी नहीं आए हैं ।

**श्री बलराम दास टंडन** : इसी लिए तो मैं गवर्नमैंट को और हाऊस को उस picture की dark side दिखाना चाहता हूं । रूल्ज़ बनाने तो हमारी सरकार ने ही हैं ।

**Mr. Speaker :** The rules of Regional Committees are to be framed by the President. We have received no such rules so far. Therefore, there should be no discussion on this subject.

**श्री बलराम दास टंडन** : अध्यक्ष महोदय, जो राज्यपाल जी ने कहा है कि regional committees के काम करने से लोगों में better understanding होगी वह हमें ठीक नहीं मालूम पड़ता और मैं, जो इन कमेटियों के चलने से complications arise होंगी, वे हाऊस के notice में लाना चाहता हूं । जो इस समय हालात बन रहे हैं उन को हमारी सरकार काम करने से पहले देखने की कृपा करे । किसी काम को करने से पहले यह देखना ज़रूरी होता है कि उस से नुकसान क्या हो सकता है । अगर हम इस पर विचार न करेंगे तो पंजाब के लोगों में जो भावना पैदा होने वाली है उस का बुरा असर होगा । अभी तक Regional Formula बना नहीं है लेकिन उस से पहले ही हमें Treasury Benches पर बैठे हुए लोग बोलने से रोकते हैं । अभी तक उस की implementation नहीं हुई तो यह हाल है और जब implementation होनी शुरु हो गई तो भगवान जाने हमें कौन से दुर्दशा के दिन देखने पड़ेंगे । इसलिये मैं चाहता हूं कि आप का ध्यान इस ओर दिलाऊं । मैं कहूंगा कि हरियाना के लोगों पर भी यह बात ठोंसने की कोशिश की गई क्योंकि उन को भी पूछा नहीं गया ।

**अध्यक्ष महोदय** : आप कृपा कर के इस matter को discuss न करें क्योंकि इस पहलू पर हाऊस अपना फैसला दे चुका है और यह मामला आज House के सामने नहीं है। आप नए मैम्बर हैं इसलिये मैं ज्यादा ज़ोर भी नहीं देता। आप पुरानी debates को देखें फिर आप को खुद ही पता चल जाएगा।

(The hon. member may please refrain from discussing this matter as the House has already given its decision on this point. Besides, this matter is not before the House to-day. Since he is a new member I am not strict towards him. He should study the old debates and he would himself come to know about it.)

**सरदार करतार सिंह दीवाना** : वह तो हाऊस में तलखी पैदा कर रहे हैं।

**Shri Balram Das Tondon** : I am in the possession of the House, no other member should interrupt me.

**अध्यक्ष महोदय** : तलखी नहीं होनी चाहिए। आप अपनी स्पीच continue करें।

(There should be no bitterness. The hon. Member may continue his speech.)

**श्री बलराम दास टंडन** : मैं आप की सेवा में यह कहना चाहता हूं कि जिन चीज़ों को मैं आप के सामने रख रहा हूं अगर उन के बारे में कोई constitutional आपत्ति है तो आप कृपा कर के मुझे बता दें। इस के इलावा जो गवर्नर साहिब ने कहा है कि लोगों में better understanding पैदा होगी और ज़्यादा सहयोग पैदा होगा उस के बारे में भी मुझे कुछ बोलने का हक है या नहीं। अगर नहीं तो मैं उस को छोड़ दूं।

**अध्यक्ष महोदय** : इसी को तो मैं इतनी देर से सुनता रहा हूं। जहां तक राज्यपाल के Address में दी हुई बात का ताल्लुक है उस पर आप बोल सकते हैं।

(This is what I have been hearing since long. So far as the points mentioned in the Governor's Address are concerned, the hon. Member can discuss them.)

**श्री बलराम दास टंडन** : जो बातें इस Address में रखी गई हैं उन से किसी की satisfaction नहीं होती क्योंकि उन के मुताल्लिक किसी दूसरी पार्टी को पूछा नहीं गया। हरियाने के लोगों की मांग थी कि हमारे इलाके में higher education के लिये कालेज खोले जाएं, Technical College खोले जाएं, Medical College खोले जाएं। मगर इस Address में इन चीजों का बिल्कुल ज़िक्र नहीं है क्योंकि इन के सामने तो एक ही तबके को प्रसन्न करने का सवाल था। इस लिये सिर्फ़ उन को ही पूछने की कोशिश की गई थी और दूसरों का ख्याल नहीं रखा गया। इन चीजों को देख कर हमारे दिमाग़ में यह बात आती है कि गवर्नर साहिब ने जो यह बात Address में लिखी है कि Regional Formula की implementation से लोगों में better understanding पैदा होगी वह बात ग़लत मालूम होती है। मेरा तो यह विचार है कि इस से पंजाब में दोबारा तकसीम की नौबत आएगी और बहुत खींचातानी पैदा होगी।

[श्री बलराम दास टंडन]

दूसरी बात इस में भाषा के मुताल्लिक लिखी गई है। भाषा की बात को देख कर मुझे बहुत दुःख से कहना पड़ता है कि आज जो पार्टी in power है उस ने सारी समस्या को इस ढंग से हमारे सामने रखने की कोशिश की है जिस से एक तबके को प्रसन्नता मिले और दूसरों को ignore किया जाये। यह एक ऐसा प्रश्न हमारे सामने रख दिया है जिस से हम शान्ति और आराम के साथ नहीं बैठ सकते। बताया यह जाता है कि कुछ लोग ऐसे हैं जो पंजाबी का नाम भी नहीं सुनना चाहते और कुछ लोग ऐसे हैं जो हिंदी ज़बान को खत्म करना चाहते हैं। लेकिन बात कुछ और है। इस Regional समिति के विरुद्ध लोग सत्याग्रह करने का विचार कर रहे हैं। हमारी सरकार को इन बातों पर विचार करना चाहिये। अगर हमारी सरकार पंजाब की समस्या को हल करने का इरादा रखती है तो सब लोगों के विचारों का सत्कार करे और उन को satisfy करने का यत्न करे। इस में हम भी पूरा सहयोग देने के लिये तैयार हैं ताकि इसे शान्ति से हल किया जा सके। पंजाब आज दहाने पर खड़ा है और किसी वक्त भी लोगों के जज़बात भड़क सकते हैं। इन चीजों को शान्ति से हल करने की आवश्यकता है। कहा गया है कि कुछ लोग हैं जो पंजाबी को खत्म करने पर तुले हुए हैं और इसे देखना तक नहीं चाहते। मैं यह सुन कर हैरान हूं और सवाल होता है कि क्या यही लोग अकेले पंजाबी के ठेकेदार हैं? पंजाबी दरअसल हमारी बोली है और इस बात से कोई भी इन्कार नहीं करता है। यह किसी अकेले भाई की ज़बान नहीं है। यह तो क्षेत्र की बातें हैं और उसी ढंग से हैं जैसे दूसरे क्षेत्रों में हैं और उन के अंदर चलती हैं। जो लोग इस बारे में कुछ एतराज़ करते हैं वे यही कहते हैं कि यह हमारी बोली तो ज़रूर है मगर हमारे पढ़ने लिखने की भाषा कभी नहीं रही है। वास्तव में बात भी यही है। आज तक तालीम जो मिलती रही वह या तो अंग्रेज़ी में, या उर्दू में या हिंदी में। पंजाबी भी अगर पढ़ी गई तो वह भी उर्दू या हिंदी लिपि में। लेकिन आज एक दम पंजाब में पंजाबी गुरुमुखी script में ठोंसी जा रही है। जनता यही कहती है कि ऐसी चीज़ों में ज़बर-दस्ती नहीं होनी चाहिए। इसे ठोंसने की कोशिश न करें। हिंदी हमारी राष्ट्रभाषा है इस लिये इस का गला न घूंटा जाए। हर कोई अपनी ज़रूरत के मुताबिक जो भाषा पढ़ना चाहे पढ़े और उस को खुली छुट्टी होनी चाहिए। मगर यहां कहा जाता है कि मर्ज़ी का तो यहां सवाल ही नहीं। यह तो ठौंसी जावेगी। चाहिए तो यह था कि प्यार और प्रेम से बात को समझाते लेकिन ऐसी बात नहीं हुई है। यहां पर तो ज़बरदस्ती लादने की कोशिश की गई है। आज क्या हो रहा है? गुरुमुखी district level की भाषा बना दी गई है। मुझे इस मौका पर एक अंग्रेज़ प्राईम मिनिस्टर की बात याद आती है जिस ने कहा था कि हम ने हिन्दुस्तान को जहां बहुत सी चीज़ें दी हैं वहां एक चीज़ बहुत ही महत्व की है। कोई तो कहता है कि अंग्रेज़ों ने रेलें दी, कोई कहता है कि नहरें दीं और कोई कहता है कि तार और टैलीफोन दिया। मगर, वह कहने लगा, कि मैं तो समझता हूं कि हमने सब से बड़ी चीज़ जो दी है वह है एक भाषा। हिन्दुस्तान में कई भाषाएं बोलो जाती हैं मगर एक दूसरे की बात को समझने के लिये एक भाषा अंग्रेजी दे दी गई है। दरअसल यह बात जो कही गई बिल्कुल सही है। चाहे कोई कश्मीरी बोलता हो, हिंदी बोलता हो, पंजाबी बोलता हो, गुज-

राती या मराठी बोलता हो, और चाहे कोई भी ज़बान बोलता हो अगर इकट्ठे मिलें तो एक दूसरे को समझने के लिये अंग्रेज़ी का सहारा लिया जाता है। अगर यह भाषा न होती तो हिंदुस्तान के लोग कोशिश करने के बावजूद भी एक दूसरे को समझ न सकते। अंग्रेज़ ने अपने शासन-काल में अंग्रेज़ी common language बनाई ताकि हम एक दूसरे की बात को समझ सकें। कहने को तो Constitution में कहा गया है कि Hindi will replace English लेकिन यहां हमारे पंजाब में district level पर सारे का सारा काम पंजाबी में होगा। लोगों के 95 फीसदी जो काम होते हैं वे district level तक ही होते हैं। मगर यह चीज़ बग़ैर सोचे समझे और तमाम लोगों की राए लिए बिना ठोंसी गई है। मैं अर्ज़ करूंगा कि इस तरह करने से और एक भाषा न होने से देश की एकता खत्म हो जावेगी जिस एकता को कि अंग्रेज़ ने अंग्रेज़ी के साथ स्थापित किया। वह भी हंसी उड़ाएंगे कि देखो इन की अपनी एक भाषा नहीं है जिस से इकट्ठे मिल सकें और बात चीत कर सकें। आज तक medium of instruction अंग्रेज़ी रहा है। चाहे आप Economics पढ़ते हैं या और कोई मज़मून तो उस में यही common language है। मगर अब देखें कि क्या होगा? बड़े २ अफसरान हैं, मिलेटरी के अफसरान हैं। उन के बच्चे पढ़ते हैं। अगर किसी की transfer यहां से बम्बई हो जाती है तो उस के बच्चे तभी पढ़ सकेंगे जब कि वे चार पांच साल लगा कर पहले गुजराती या मराठी सीखेंगे या पढ़ेंगे। जब तक वे सारी की सारी भाषाएं नहीं पढ़ सकते कोई subject नहीं पढ़ सकेंगे क्योंकि पता नहीं फिर अगले साल कहां की transfer हो जाए। इन्हीं बातों को सोच विचार कर अंग्रेज़ों ने अंग्रेज़ी ज़बान से सारे देश को, एक प्रान्त को दूसरे प्रान्त के साथ जोड़ दिया। मैं आप को चेतावनी देता हूं कि अगर आप इन बातों को ध्यान में न रखेंगे और इसी तरह ज़बरदस्ती करेंगे तो आप देश की एकता को नष्ट कर देंगे और इसे भाषाई टुकड़ों में बांट कर देश को बरबाद करके रख देंगे। पंजाब के अन्दर आसानी से एक भाषा फारमूला लागू हो सकता था मगर ऐसी बात नहीं हुई। पंजाब को दो हिस्सों में काट दिया गया है। आज जब पंजाब में बच्चों के parents कहते हैं कि ये दोनों भाषाएं हमारी अपनी है और हम इन दोनों को जैसा चाहेंगे अपने तरीके से और अपनी आवश्यकता के अनुसार अपने बच्चों को पढ़ाएंगे। लेकिन फिर मुझे पता नहीं लगता कि यह चीज़ लोगों पर क्यों ठोंसी जा रही है? अगर यही चीज़ चंडीगढ़ में हो सकती है तो फिर सारे प्रान्त में क्यों नहीं हो सकती है? इस लिये, अध्यक्ष महोदय, मैं आप के द्वारा गवर्नमेंट से निवेदन करूंगा कि इस बात को हल करने की और आपस में मिल कर बैठने की कोशिश करें। मैं अपनी संस्था की तरफ से कहता हूं कि हम इस समस्या को हल करने के लिये पूरा २ सहयोग देंगे।

मैं अब एक और बात की ओर आप का ध्यान आकर्षित करना चाहता हूं। यहां इस Address में कहा गया है कि कृषि के लिये बड़ी २ योजनाएं और प्लान बनाए हैं और बहुत से प्रयत्न करेंगे। इस सम्बन्ध में मैं इतना ही कहूंगा कि यह ठीक है कि बहुत से प्लान बन रहे हैं मगर हमें सोचना चाहिये कि आया यह जो प्लान चल रहे हैं और डैम बन रहे हैं.........

**अध्यक्ष महोदय** : आप ने अब काफी समय ले लिया है। आप पहले ही दुगना समय ले चुके हैं मगर अब आप प्लानों की तरफ आने लगे हैं। अब तो आप को समाप्त करना चाहिए ।

(The hon. Member has taken sufficient time. In fact he has already taken double the time but now he has started discussing the Plans. He should now finish his speech.)

**श्री बलराम दास टंडन** : मुझे आप चन्द मिन्ट और दें। मैं अर्ज़ कर रहा था कि. . . .

**अध्यक्ष महोदय** : मैं 25 मिनट तक आप का इन्तज़ार करता रहा कि कब आप इन चीज़ों की तरफ आएंगे। अब आप बजट पर बोल लेना।

(I have been waiting for the last 25 minutes as to when the hon. member would touch these points. He can now speak on them during the general discussion of the Budget.)

**श्री बलराम दास टंडन** : मैं अध्यक्ष महोदय, सिर्फ़ एक दो बातें कह कर बैठ जाऊंगा। सो यह जो बातें इस में दर्ज की गई हैं मैं इन के बारे में इतना कहना चाहता हूं कि हमें जो भी योजनाएं बनानी हैं वे अपने ढंग से और अपनी समस्याओं को देख कर उन के मुताबिक बनानी चाहिएं। हमें अपनी समस्याओं को सिर्फ अपने ढंग से हल करना चाहिये न कि हम देखें कि अमरीका कैसे कर रहा है और रूस किस ढंग से कर रहा है। अगर हम ऐसा नहीं करते और अंधाधुंध दूसरों की नकल करना शुरु कर देते हैं तो हम हल करने की बजाए और बहुत सी कठिनाइयां उत्पन्न कर लेंगे। एक साधारण व्यक्ति जब अपने घर में रेडियो सुनता है तो बड़ी अच्छी २ प्लान की बातें आती हैं। जब वह अखबारें पढ़ता है तो बड़े २ सुन्दर नकशे योजनाओं के इन में पढ़ता और देखता है। तो ये सारी की सारी तरक्की की बातें सुन कर और पढ़ कर बड़ा प्रसन्न होता है। मगर जब वह अपने घर की चार दीवारी के अन्दर कदम रखता है और अपने घर का नक्शा देखता है तो उसे हैरानी और निराशा होती है। प्लान तो बड़े सुन्दर हैं मगर घर में खाने के लिये दाने नहीं मिलते। आज गेहूं का भाव 18 और 20 रुपए मन तक चला गया है। इन बातों को देख कर एक साधारण आदमी हैरान होता है और सोचता है कि क्या रेडियो की बात ठीक है, अख़बार की बात ठीक है या जो कुछ वह अपनी घर की चार दीवारी के अन्दर देखता है वह ठीक है। इस का सब से बड़ा कारण यह है कि हम अपने ढंग से नहीं चल रहे हैं। हम दूसरों को देखते हैं कि वह क्या कर रहे हैं और फिर बग़ैर सोचे समझे उस की नकल करने लग जाते हैं। भारत की आबादी 36-37 करोड़ की है मगर रक्बा थोड़ा है। आस्ट्रेलिया की आबादी हमारी आबादी का तीसरा या चौथा हिस्सा होगी मगर रक्बा दुगना है, अमरीका की हम से आधी आबादी है मगर रक्बा बहुत ज़्यादा है और इसी तरह आप रूस को लें, उस की आबादी आधी होगी मगर रक्बा आप देखें कि कितने गुना ज़्यादा है। उनको अपनी ज़मीन को हरा भरा देखने के लिये इस बात की आवश्यकता है कि वह मशीनरी का प्रयोग करें। वहां इतने आदमी ही नहीं कि वह ज़मीन पर काम कर सकें। मगर हमारी समस्या बिल्कुल इस के उलट है। यहां आदमी ज़्यादा हैं और ज़मीन कम है। इस नाते से हम जो प्लान बनाएं उस में यह सोचना पड़ेगा कि किस तरह हम ज़्यादा से ज़्यादा लोगों को काम दे सकते हैं। अगर लोगों को काम नहीं मिलता

तो वे भूखे ही मरेंगे। वे अपना शरीर तक बेचते दिखाई देंगे क्योंकि जैसा कि कहा गया है कि:–

"पेट न पईयां रोटियां
ते सभे गल्लां खोटियां"

रोटी के लिये और अपना पेट भरने के लिये इन्सान सब कुछ कर बैठता है। साधारण व्यक्ति रोटी चाहता है। अगर उसे यह भी न मिले तो फिर उस का moral कहां जाएगा और उस की education का क्या बनेगा? मैं आपको एक और बात बताता हूं। एक patient है उसे दवाई चाहिये। बीमारी की तशखीस करने के लिये डाक्टर है और दवाई देने के लियें chemist भी है। मगर patient फिर भी मर रहा है। उस के साथ डाक्टर भी मर रहा है और chemist भी। यह सब क्यों? Patient इस लिये मर रहा है कि उसे अपना पेट भरने के लिये दाने नहीं मिलते तो दवाई के लिये पैसे कहां से लाए। डाक्टर इस लिये मर रहा है कि उस के पास मरीज़ नहीं जाते। Chemist इस लिये भूखा मर रहा है कि उस के पास दवाई खरीदने कोई नहीं जाता। तीनों एक दूसरे के बिना मर रहे हैं। जब तक साधारण आदमी को काम नहीं मिलता तब तक इसी तरह का हाल रहेगा। जब एक ट्रैक्टर चलता है तो वह 40 आदमियों को बेकार कर देता है। जिस भूमि से 40 आदमियों का पेट पलता है वहां एक आदमी ट्रैक्टर से काम चलाता है। वैसे देखा जाए तो इस में कोई बुरी बात नहीं। मगर बात यह है कि अगर 40 आदमियों को बेकार करते हैं तो उन को कोई दूसरा काम भी दें ताकि वे रोटी कमा सकें। ट्रैक्टर का उसी समय प्रयोग करना चाहिए जब कि हम बेकार हुए लोगों को काम देने का मुनासिब प्रबन्ध कर सकें। इस लिये हमें इस मामले में अमरीका या रूस की नकल नहीं करनी चाहिए। हमें अपनी बीमारी को देख कर उस के मुताबिक ही इलाज करना चाहिये। अगर हमने ऐसा न किया तो हमारे यह कृषि प्लान सफल नहीं हो सकते और हमारे सिर पर एक भारी विपत्ति आएगी।

इस Address में व्यापारियों के बारे में भी कहा गया है। लेकिन आज दिन बदिन जो legislation आ रही है, sales tax, inter-state sales tax और दूसरे......

**अध्यक्ष महोदय** : आपने तो ऐसा किया है कि जिस तरह एक student ने इमतिहान में एक ही सवाल पर सारा वक्त लगा दिया हो। आप को बोलते आध घंटा हो गया है (हंसी)।

(The hon. member seems to have acted like a student who exhausted the whole time in solving one question only in the examination. He has already spoken for half an hour.) (*Laughter*)

**श्री बलराम दास टंडन** : अध्यक्ष महोदय, मैं आप का समय देने के लिये धन्यबाद करता हूं। गवर्नर साहिब के Address में बहुत बातें हैं और उन को अच्छी तरह discuss करना बहुत ज़रूरी है

4 p. m.

**अध्यक्ष महोदय** : और मेंबर साहिबान भी बोलना चाहते हैं। (There are other hon. Members also who want to speak.)

**श्री बलराम दास टंडन** : बहुत बेहतर, श्रीमान् जी, धन्यवाद।

**ਸਰਦਾਰ ਅਜਮੇਰ ਸਿੰਘ** (ਸਮਰਾਲਾ, ਜਨਰਲ) : ਮਾਨਯੋਗ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ...

**ਸ੍ਰੀ ਸਪੀਕਰ** : ਮੇਰਾ ਖਿਆਲ ਹੈ ਕਿ ਤੁਸੀਂ ਆਪਣਾ ਭਾਸ਼ਨ 15 ਮਿੰਟਾਂ ਵਿਚ ਖ਼ਤਮ ਕਰ ਲਓਗੇ। (I think the hon. Member will finish his speech within 15 minutes.)

**ਸਰਦਾਰ ਅਜਮੇਰ ਸਿੰਘ** : ਸ਼ੁਰੂ ਤੋਂ ਹੀ ਜ਼ਿਆਦਤੀ ਹੋ ਗਈ। ਇਹ ਤਾਂ ਗੱਲ ਕੁਛ ਨਹੀਂ।

ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਤਾਂ ਇਹ ਸਮਝਦਾ ਸੀ ਕਿ ਇਹ ਜੋ ਕੁਛ ਅਸੀਂ ਹੁਣ ਸੁਣਿਆ ਹੈ ਅਸੀਂ ਅਸੈਂਬਲੀ ਵਿਚ ਬੈਠੇ ਹਾਂ ਕਿ ਬਾਹਰ ਬੈਠੇ ਹਾਂ। ਤੁਸੀਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ irrelevant ਸਪੀਚ ਕਰਨ ਦੀ ਇਜਾਜ਼ਤ ਦਿੱਤੀ ਹੈ। ਮੈਨੂੰ ਵੀ . . . .

**ਸ੍ਰੀ ਸਪੀਕਰ** : ਤੁਸੀਂ ਤਾਂ ਪੁਰਾਣੇ ਪਾਰਲੀਮੈਂਟੇਰੀਅਨ ਹੋ। (The hon. member is an old parliamentarian.)

**ਸਰਦਾਰ ਅਜਮੇਰ ਸਿੰਘ** : ਹਾਂ ਤਾਂ ਪੁਰਾਣਾ ਪਰ ਅੱਜ ਨਵਾਂ ਬਣਨ ਦੀ ਜ਼ਰੂਰਤ ਮਹਿਸੂਸ ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ। ਕਿਉਂਕਿ ਤੁਸੀਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਐਨੀਂ concession ਦੇ ਦਿੱਤੀ ਕਿ ਮੈਨੂੰ ਇਹ ਦੇਖ ਕੇ ਦੁਖ ਹੁੰਦਾ ਸੀ ਵਰਨਾ ਮੈਂ ਇਤਰਾਜ਼ ਨਾ ਕਰਦਾ।

ਮੇਰਾ ਭਾਵ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਜੋ ਸੈਸ਼ਨ ਹੈ ਜਿਹੜਾ ਅੱਜ ਸ਼ੁਰੂ ਹੋ ਰਿਹਾ ਹੈ ਪੰਜ ਸਾਲ ਦੀਆਂ ਇਲੈਕਸ਼ਨਾਂ ਤੋਂ ਬਾਅਦ ਇਹ ਪਹਿਲਾ ਸੈਸ਼ਨ ਹੈ ਅਤੇ ਨਵੀਂ ਅਸੈਂਬਲੀ ਵਿਚ ਗਵਰਨਰ ਸਾਹਿਬ ਦਾ ਪਹਿਲਾ ਐਡਰੈਸ ਹੈ ਜਿਸ ਵਿਚ ਪਿਛਲੇ ਪੰਜਾਂ ਸਾਲਾਂ ਦੇ ਕੰਮਾਂ ਤੇ ਝਾਤੀ ਪਾਈ ਗਈ ਹੈ ਅਤੇ ਆਉਣ ਵਾਲੇ ਪੰਜ ਸਾਲਾਂ ਦੇ ਮੁਤੱਲਕ ਵਾਅਦੇ ਹਨ। ਅਸੀਂ ਜਨਤਾ ਕੋਲੋਂ ਹੁਣੇ ਹੁਣੇ ਆਏ ਹਾਂ। ਹਰ ਇਕ ਆਦਮੀ, ਹਰ ਇਕ candidate door to door ਲੋਕਾਂ ਪਾਸ ਗਏ ਹਨ ਔਰ ਅਸੀਂ fresh ਹੀ ਲੋਕਾਂ ਤੋਂ ਇਹ ਪੁਛ ਕੇ ਆਏ ਹਾਂ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਕੀ ਤਕਲੀਫਾਂ ਹਨ, ਨਿਜ਼ਾਮ ਵਿਚ ਕੀ ਘਾਟੇ ਹਨ, ਕੀ ਕਮੀਆਂ ਹਨ ਜਿਹੜੀਆਂ ਕਿ ਅਸੀਂ ਸਰਕਾਰ ਦੇ ਅਗੇ ਰਖਣੀਆਂ ਹਨ ਤਾਕਿ ਉਹ ਅਗਲੇ ਪੰਜ ਸਾਲਾਂ ਵਿਚ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਨਿਗਾਹ ਵਿਚ ਰਖ ਕੇ ਕੰਮ ਕਰੇ। ਅਸਲ ਸਵਾਲ ਤਾਂ ਇਹ ਹੈ। ਬਾਕੀ, ਪਹਿਲੇ ਐਡਰੈਸ ਵਿਚ ਵੀ ਬਹੁਤ ਕੁਝ ਕਿਹਾ ਗਿਆ ਸੀ ਲੇਕਿਨ ਓਹ ਪਿਛਲੀ ਅਸੈਂਬਲੀ ਦਾ ਆਖਰੀ ਸੈਸ਼ਨ ਸੀ। ਨਵੀਂ ਅਸੈਂਬਲੀ ਵਿਚ ਮੁੜਕੇ ਅਡਰੈਸ ਪੇਸ਼ ਕਰਨਾ ਜ਼ਰੂਰੀ ਸੀ। ਮੇਰਾ ਭਾਵ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਅਸੀਂ ਖਾਸੀ ਸਰਵਿਸ ਕਰਾਂਗੇ ਜੇਕਰ ਅਸੀਂ ਉਹ ਚੀਜ਼ਾਂ ਹਾਊਸ ਦੇ ਸਾਹਮਣੇ ਰਖੀਏ ਜਿਹੜੀਆਂ ਕਿ ਸਾਡੀ ਜਨਤਾ ਮੰਗ ਕਰਦੀ ਹੈ ਲੇਕਿਨ ਜੇਕਰ ਅਸੀਂ ਉਹੀ ਪੁਰਾਣੀਆਂ ਗਲਾਂ ਛੇੜਦੇ ਰਹੇ, ਜਿਹੜੀਆਂ ਰਿਜਨਲ ਫਾਰਮੂਲੇ ਤੋਂ ਪਹਿਲਾਂ ਵਾਪਰੀਆਂ ਸਨ ਜਾਂ ਭਾਸ਼ਾ ਦਾ ਹਲ ਢੂੰਡਣ ਤੋਂ ਪਹਿਲਾਂ ਵਾਪਰੀਆਂ ਸਨ ਤਾਂ ਇਹ ਗੱਲ constitutionally ਵੀ ਠੀਕ ਨਹੀਂ ਹੋਵੇਗੀ ਅਤੇ ਵੈਸੇ ਵੀ ਠੀਕ ਨਹੀਂ ਹੋਵੇਗੀ, ਕਿਉਂਕਿ ਰਿਜਨਲ ਫਾਰਮੂਲੇ ਨੂੰ criticise ਕਰਨ ਲਈ ਅਸੈਂਬਲੀ proper place ਨਹੀਂ ਹੈ, ਕਿਉਂਕਿ ਇਹ ਮਸਲਾ constitution ਨਾਲ ਸੰਬੰਧ ਰਖਦਾ ਹੈ। ਮੈਂ ਕੋਈ irrelevant ਗੱਲ ਇਸ ਮਸਲੇ ਤੇ ਨਹੀਂ ਕਰਨਾ

ਚਾਹੁੰਦਾ ਲੇਕਨ ਇਕ ਗੱਲ ਮੈਂ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਰਿਜਨਲ ਫਾਰਮੂਲੇ ਦੇ ਬਾਰੇ ਵਿਚ ਫੈਸਲਾ ਪਿਛਲੀ ਵਿਧਾਨ ਸਭਾ ਨੇ ਕੀਤਾ ਅਤੇ ਐਕਟ ਦੀ ਸ਼ਕਲ ਵਿਚ ਉਸ ਫੈਸਲੇ ਨੂੰ ਪਾਸ ਕੀਤਾ ਇਸ ਵਾਸਤੇ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਅੱਜ ਇਸ ਉਤੇ ਨੁਕਤਾਚੀਨੀ ਕਰਨਾ ਔਰ ਇਹ ਕਹਿਣਾ ਕਿ ਇਹ ਜਨਤਾ ਦੀ ਭਲਾਈ ਵਿਚ ਨਹੀਂ ਬਹੁਤ ਭਾਰੀ ਗ਼ਲਤੀ ਹੈ। ਇਸ ਦਾ ਸਬੂਤ ਮੈਂ ਇਸ ਗੱਲ ਨਾਲ ਦਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਰਿਜਨਲ ਫਾਰਮੂਲਾ ਪਿਛਲੀ ਇਲੈਕਸ਼ਨਾਂ ਤੋਂ ਪਹਿਲੇ ਪਾਸ ਹੋਇਆ, ਭਾਸ਼ਾ ਦਾ ਹੱਲ ਪਿਛਲੀ ਇਲੈਕਸ਼ਨਾਂ ਤੋਂ ਪਹਿਲੇ ਹੋਇਆ। ਔਰ ਇਲੈਕਸ਼ਨਾਂ ਵਿਚ ਪੰਜਾਬ ਅਸੈਂਬਲੀ ਦੀਆਂ ਕੁਲ 154 ਸੀਟਾਂ ਵਿਚੋਂ 118 ਤੇ ਕਾਂਗਰਸ ਦਾ ਜਿੱਤਣਾ ਇਹ ਸਾਬਤ ਕਰਦਾ ਹੈ ਕਿ ਜਨਤਾ ਕਾਂਗਰਸ ਦੇ ਪਿਛੇ ਹੈ। (Loud applause) ਔਰ ਪਿਛਲੀਆਂ ਇਲੈਕਸ਼ਨਾਂ ਇਸ ਗੱਲ ਦਾ ਸਬੂਤ ਹਨ ਕਿ ਰਿਜਨਲ ਫਾਰਮੂਲਾ best ਹੱਲ ਹੈ ਔਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਸਾਬਤ ਕਰ ਦਿਤਾ ਕਿ ਭਾਸ਼ਾ ਦੇ ਮਸਲੇ ਦਾ best ਹੱਲ ਹੋਇਆ ਹੈ। ਲੇਕਨ ਅਜ ਜੇਕਰ ਇਹ ਕਿਹਾ ਜਾਏ ਕਿ ਕੁਝ ਸਜਨਾਂ ਨੂੰ ਇਹ ਮਨਜ਼ੂਰ ਨਹੀਂ ਕਿਉਂਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਪੁਛਿਆ ਨਹੀਂ ਗਿਆ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਖ਼ਾਮ ਖਿਆਲੀ ਹੈ। ਮੈਂ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਲੋਕਾਂ ਕੋਲੋਂ ਪੁਛਿਆ ਗਿਆ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਕੋਲੋਂ ਸਰਕਾਰ ਪੁਛਿਆ ਕਰਦੀ ਹੈ। ਜੇਕਰ ਉਹ ਸਮਝਣ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਚਾਹੀਦਾ ਸੀ ਕਿ ਉਹ ਇਕ ਇਕ ਸੱਜਣ ਕੋਲੋਂ ਪੁਛ ਕੇ ਮਸਲ ਦਾ ਹਲ ਕਰੇ ਅਤੇ ਇਕ ਇਕ ਸੱਜਣ ਦੇ ਦਸਤਖਤ ਲਵੇ ਤਾਂ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕਰਨ ਨਾਲ ਹਿੰਦੁਸਤਾਨ ਦਾ ਕੋਈ ਵੀ ਮਸਲਾ ਹਲ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕਦਾ। ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਹਲ ਠੀਕ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸ ਨੂੰ ਤਬਦੀਲ ਕਰਨ ਦਾ ਕੋਈ ਯਤਨ ਨਾ ਕੀਤਾ ਜਾਏ। ਜੇਕਰ ਕੁਝ ਸਜਣ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਸਾਨੂੰ ਪੁਛਿਆ ਨਹੀਂ ਗਿਆ ਮੈਂ ਕਹਾਂਗਾ ਠੀਕ ਨਹੀਂ ਪੁਛਿਆ ਗਿਆ ਅਤੇ ਨਾ ਹੀਂ ਪੁਛਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। (Hear, hear) (Thumping) ਮੈਂ ਨਹੀਂ ਸੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਕਿ ਮੈਂ ਇਹ ਗਲ ਕਹਾਂ ਪਰ ਮੈਨੂੰ ਮਜਬੂਰਨ ਇਹ ਕਹਿਣਾ ਪੈਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਇਕ ਛੋਟੇ ਜਿਹੇ ਫਿਰਕੇ ਨੂੰ ਖੁਸ਼ ਕਰਨ ਲਈ ਇਸ ਮਸਲੇ ਦਾ ਹੱਲ ਰੁਕਿਆ ਰਹਿੰਦਾ ਇਹ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਖ਼ਾਮ ਖਿਆਲੀ ਹੈ। ਮੈਂ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਪਿਛਲੀਆਂ ਇਲੈਕਸ਼ਨਾਂ ਨੇ ਸਾਬਤ ਕਰ ਦਿਤਾ ਹੈ ਕਿ cent per cent ਲੋਕਾਂ ਨੇ ਰਿਜਨਲ ਫਾਰਮੂਲੇ ਨੂੰ ਸਵੀਕਾਰ ਕੀਤਾ ਹੈ, ਇਸ ਦੀ ਪ੍ਰੋੜ੍ਹਤਾ ਕੀਤੀ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸ ਮਸਲੇ ਦੇ ਹੱਲ ਤੇ ਖੁਸ਼ ਹਨ। ਹਰਿਆਨਾ ਪ੍ਰਾਂਤ ਦੇ ਲੋਕ ਪਹਿਲੇ ਹੀ ਇਸ ਫਾਰਮੂਲੇ ਨੂੰ ਮਨਜ਼ੂਰ ਕਰ ਚੁਕੇ ਹਨ। ਇਸ ਵਾਸਤੇ ਹੁਣ ਰਿਜਨਲ ਫਾਰਮੂਲੇ ਦੇ ਸਵਾਲ ਨੂੰ ਛੇੜਨਾਂ, ਭਾਸ਼ਾ ਦੇ ਸਵਾਲ ਨੂੰ ਛੇੜਨਾਂ ਗ਼ਲਤੀ ਹੋਵੇਗੀ। ਹੁਣ ਅਸੀਂ ਜਿਹੜੀ ਸਪੀਚ ਸੁਣ ਰਹੇ ਸਾਂ ਇੰਜ ਜਾਪਦਾ ਸੀ ਜਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਅਸੀਂ ਹਾਉਸ ਵਿਚ ਨਾ ਬੈਠੇ ਹੋਈਏ ਅਤੇ ਲੁਧਿਆਨਾ ਦੀ ਮਿਉਂਸਪਲ ਕਮੇਟੀ ਵਿਚ ਤਕਰੀਰ ਹੋ ਰਹੀ ਹੋਵੇ। ਇਸ ਹਾਊਸ ਵਿਚ ਬਹੁਤ ਸਾਰੇ ਜ਼ਿਮੇਦਾਰ ਲੋਕ ਬੈਠੇ ਹਨ ਅਤੇ ਮੈਂ ਆਪ ਦੀ ਸੇਵਾ ਵਿਚ ਬੇਨਤੀ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਗਲਾਂ ਨੂੰ ਹੁਣ ਨਹੀਂ ਛੇੜਨਾ ਚਾਹੀਦਾ।

ਦੂਜੀ ਗੱਲ ਮੈਂ ਇਹ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਕੁਰੱਪਸ਼ਨ ਪੰਜਾਬ ਵਿੱਚ ਬੰਦ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ। ਕੌਣ ਨਹੀਂ ਚਾਹੁੰਦਾ ਬੰਦ ਕਰਨਾ ਲੇਕਿਨ ਮੈਂ ਇਹ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ services ਨੂੰ ਆਪਣੇ ਮਾਮਲਿਆਂ ਵਿਚ drag ਕਰਨਾ ਚੰਗਾ ਨਹੀਂ ਇਸ ਨਾਲ corruption ਵਧਦੀ ਹੈ ਅਤੇ Services ਵਿਚ ਅਫਰਾ ਤਫਰੀ ਪੈਦਾ ਹੁੰਦੀ ਹੈ। ਜੇਕਰ ਸਚ ਮੁਚ ਅਸੀਂ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਾਂ ਕਿ ਸਾਡਾ ਨਿਜ਼ਾਮ clean ਹੋਵੇ ਅਤੇ ਜੇਕਰ ਇਸ ਨੂੰ clean ਕਰਨ ਦਾ ਯਤਨ ਕਰਨਾ ਹੈ ਤਾਂ ਮੈਨੂੰ ਇਸ ਗਲ ਨਾਲ ਇਖ਼ਤਲਾਫ਼ ਨਹੀਂ ਕਿ ਐਸੇ ਤਰੀਕੇ ਸੋਚੇ ਜਾਣ ਜਿਨ੍ਹਾਂ

**ਸਰਦਾਰ ਆਤਮਾ ਸਿੰਘ :** ਬਹੁਤ ਅੱਛਾ ਜੀ, ਮੈਂ ਜ਼ਿਆਦਾ ਨਹੀਂ ਬੋਲਦਾ । ਸਿਰਫ ਮੋਟੀਆਂ ਮੋਟੀਆਂ ਗੱਲਾਂ ਹੀ ਕਹਾਂਗਾ ।

ਸਾਡੀ ਸਟੇਟ ਵਿਚ ਹਜ਼ਾਰਾਂ ਏਕੜ ਰਕਬਾ ਬੰਜਰ ਪਿਆ ਹੈ, ਜਿਸ ਦੀ ਮਾਲਕ ਸਰਕਾਰ ਹੈ ਜਾਂ ਇਹ ਲੋਕਲ ਲੋਕਾਂ ਕੋਲ ਪਿਆ ਹੈ । ਇਸ ਰਕਬੇ ਨੂੰ ਆਬਾਦ ਕਰਨ ਲਈ ਮੈਂ ਸਰਕਾਰ ਪਾਸ ਇਕ ਬੇਨਤੀ ਕੀਤੀ ਸੀ। ਮੇਰੀ ਇਸ ਬੇਨਤੀ ਨੂੰ Tribune ਅਖਬਾਰ ਨੇ Letters to the Editor ਦੇ column ਵਿਚ ਛਾਪਿਆ। ਸਾਡੇ ਮਾਲ ਮੰਤਰੀ ਨੇ 17 ਅਪ੍ਰੈਲ, 1956 ਨੂੰ ਜਿਸ ਦਿਨ ਕਿ ਚਿੱਠੀ ਛਪੀ ਸੀ ਪੜ੍ਹਦੇ ਹੀ ਮੈਨੂੰ ਚਿੱਠੀ ਲਿਖੀ ਕਿ ਤੁਸੀਂ ਇਸ ਬਾਰੇ ਮੇਰੇ ਨਾਲ 22 ਤਾਰੀਖ ਨੂੰ discuss ਕਰੋ । ਮੈਂ ਆਪ ਨੂੰ ਅਰਜ਼ ਕਰਾਂ ਕਿ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਹਰਦਿਲ ਅਜ਼ੀਜ਼ ਹੋਣ ਦੀ ਕੋਸ਼ਸ਼ ਕਰ ਰਹੀ ਹੈ । ਮੈਂ ਬਾਕੀ ਵਜ਼ੀਰਾਂ ਨੂੰ ਬੇਨਤੀ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਕਿਸ ਤਰੀਕੇ ਨਾਲ ਗਿਆਨੀ ਕਰਤਾਰ ਸਿੰਘ ਜੀ ਨੇ ਇਕ ਅਖਬਾਰ ਦੇ ਨੋਟ ਨੂੰ ਪੜ੍ਹ ਕੇ ਫੌਰਨ action ਲਿਆ ਹੈ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਓਦੋਂ ਹੀ ਫਾਈਨੈਂਸ਼ਲ ਕਮਿਸ਼ਨਰ ਨੂੰ ਵੀ ਚਿੱਠੀ ਲਿਖੀ ਕਿ ਮੈਂ ੨੨ ਤਾਰੀਖ ਨੂੰ ਇਕ ਮੈਂਬਰ ਨਾਲ ਵਿਚਾਰ ਕਰਣੇ ਹਨ ਇਸ ਲਈ ਮੁਕੰਮਲ ਨੋਟ ਭੇਜੋ । ਜਦੋਂ 22 ਤਾਰੀਖ ਨੂੰ ਮੈਂ ਓਥੇ ਪਹੁੰਚਿਆ ਤਾਂ ਫਾਈਲ ਤੇ ਕਮਿਸ਼ਨਰ ਵੱਲੋਂ ਨੋਟ ਲਗੇ ਹੋਏ ਮੌਜੂਦ ਸਨ । ਇਸ ਲਈ ਇਸ ਸਬੰਧ ਵਿਚ ਮੈਂ ਬੇਨਤੀ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਅਫਸਰਾਂ ਨੂੰ ਅਤੇ ਵਜ਼ੀਰਾਂ ਨੂੰ ਲੋਕਾਂ ਵਲੋਂ ਆਈਆਂ ਚਿਠੀਆਂ ਦੇ ਜਵਾਬ ਦੇਣੇ ਚਾਹੀਦੇ ਹਨ । ਓਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਤਸੱਲੀ ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਜਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕਿ ਗਿਆਨੀ ਜੀ ਨੇ ਕੀਤਾ ਹੈ।

ਇਸ ਤੋਂ ਇਲਾਵਾ ਮੈਂ ਇਕ ਬੇਨਤੀ ਹੋਰ ਕਰਾਂਗਾ ਉਹ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਹਜ਼ਾਰਾਂ ਏਕੜ ਜ਼ਮੀਨ ਬੰਜਰ ਮੁਸਲਮਾਨਾਂ ਦੀ ਪਈ ਹੈ । ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਇਹ ਬੰਜਰ ਜ਼ਮੀਨ ਮੁਜ਼ਾਰਿਆਂ ਅਤੇ ਹਰੀਜਨਾਂ ਵਿੱਚ ਵੰਡ ਦੇਵੇ ਜਾਂ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਮਾਲਕੀ 5 ਏਕੜ ਤੋਂ ਘੱਟ ਹੈ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ੨੦ ਸਾਲ ਲਈ ਠੇਕੇ ਤੇ ਦੇ ਦਿਤੀਆਂ ਜਾਣ । ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਇਹ ਲੋਕ ਇਸ ਜ਼ਮੀਨ ਨੂੰ ਆਬਾਦ ਕਰਨਗੇ । ਭਾਰਤ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਜ਼ਮੀਨਾਂ ਨੂੰ ਅਗਰ ਵੇਚਣਾ ਹੈ ਤਾਂ ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਾਂ ਕਿ ਜਦੋਂ ਵੀ ਇਹ ਜ਼ਮੀਨਾਂ ਵੇਚੀਆਂ ਜਾਣ ਤਾਂ priority ਉਨ੍ਹਾਂ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਵੇਚਣ ਵਿਚ ਦਿੱਤੀ ਜਾਵੇ ਜਿਹੜੇ ਇਸ ਨੂੰ ਆਬਾਦ ਕਰਨ ਲਈ 20 ਸਾਲਾਂ ਲਈ ਠੇਕੇ ਤੇ ਲੈਣਗੇ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਲਈ ਇਹ ਰਿਆਇਤ ਵੀ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਕਿ ਉਹ ਸਾਰੀ ਰਕਮ ਕਿਸ਼ਤਾਂ ਰਾਹੀਂ ਅਦਾ ਕਰ ਸਕਣ । ਇਸ ਤਰੀਕੇ ਨਾਲ ਹਜ਼ਾਰਾਂ ਲੋਕਾਂ ਦਾ ਭਲਾ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਲੱਖਾਂ ਦੇ ਕਰੀਬ ਜਿਹੜੇ ਲੋਕ ਬੇਰੋਜ਼ਗਾਰ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਲਈ ਰੋਜ਼ੀ ਦਾ ਜ਼ਰੀਆ ਬਣ ਸਕਦਾ ਹੈ । ਇਨ੍ਹਾਂ ਸ਼ਬਦਾਂ ਨਾਲ ਮੈਂ ਫੇਰ ਬੇਨਤੀ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਜਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਤੁਰੰਤ action ਗਿਆਨੀ ਜੀ ਨੇ ਲਿਆ ਹੈ ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਸਾਰੇ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬਾਨ ਨੂੰ ਵੀ ਧਿਆਨ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਲੋਕਾਂ ਦੀਆਂ ਚਿਠੀਆਂ ਆਉਂਦੀਆਂ ਹਨ, ਪਬਲਕ ਵੱਲੋਂ ਅਰਜ਼ੀਆਂ ਆਉਂਦੀਆਂ ਹਨ । ਉਹ ਰੱਦੀ ਦੀ ਟੋਕਰੀ ਵਿਚ ਨਾ ਪਾਈਆਂ ਜਾਣ ਬਲਕਿ ਹਰ ਇਕ ਆਦਮੀ ਨੂੰ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬਾਨ ਵਲੋਂ ਚਿੱਠੀ ਦੇ ਮਿਲਣ ਦੀ acknowledgment ਭੇਜੀ ਜਾਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ । ਉਸ ਨੂੰ ਜਵਾਬ ਮਿਲਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । Corruption ਹਮੇਸ਼ਾ ਉਥੇ ਹੁੰਦੀ ਹੈ ਜਿਥੇ ਕਿਸੇ ਮੁਆਮਲੇ ਵਿੱਚ delay ਕੀਤੀ ਜਾਂਦੀ ਹੈ । ਇਸ ਲਈ ਜਦੋਂ ਵੀ ਕਿਸੇ ਅਫਸਰ ਪਾਸ ਕੋਈ ਅਰਜ਼ੀ ਆਵੇ ਤਾਂ ਉਸ ਤੇ Head of the Department ਵਲੋਂ ਤਾਰੀਖ mark ਕੀਤੀ ਜਾਵੇ ਕਿ ਫਲਾਂ ਤਾਰੀਖ ਨੂੰ ਇਹ ਕੇਸ ਮੇਰੇ ਪੇਸ਼ ਹੋਵੇ ਤਾਕਿ ਅਫਸਰ ਨੂੰ ਪਤਾ ਲਗੇ ਉਸ ਦੇ ਉਤੇ ਕੋਈ action ਲਿਆ ਗਿਆ ਜਾਂ ਨਹੀਂ । ਨਾਲ ਹੀ ਨਾਲ ਇਸ ਸਬੰਧ ਵਿਚ ਜਿਸ

ਸ਼ਖਸ ਦੀ ਅਰਜ਼ੀ ਹੋਵੇ ਜੋ action ਲਿਆ ਜਾਵੇ ਉਸ ਨੂੰ ਇਤਲਾਹ ਦੇ ਦੇਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ। ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਤਰੀਕੇ ਨਾਲ ਲੋਕਾਂ ਵਿੱਚ ਤਸੱਲੀ ਹੋ ਜਾਵੇਗੀ। ਇਸ ਤਰੀਕੇ ਨਾਲ ਮੈਂ ਉਮੀਦ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਅਸੀਂ ਲੋਕਾਂ ਦੀ ਵਧ ਤੋਂ ਵਧ ਸੇਵਾ ਕਰ ਸਕਾਂਗੇ ਅਤੇ ਦੇਸ਼ ਦੀ ਉਸਾਰੀ ਵਿਚ ਪੰਜਾਬ ਨੂੰ ਅੱਗੇ ਲੈ ਜਾ ਸਕਾਂਗੇ।

**श्री देवकी नन्दन वैद्य** (नारनौल) : अध्यक्ष महोदय, मैं सदन से ज़िला महेन्द्रगढ़ के बारे में कुछ विचार प्रकट करना चाहता हूं। मैं गवर्नमेंट से प्रार्थना करूंगा कि हमारे ज़िले में पंजाब की निसबत ग्राबियाने की शरह बहुत ज़्यादा है। यह हमारे ज़िले में ज़्यादा वसूल नहीं होनी चाहिए बल्कि जो पंजाब में लिया जाता है वही होना चाहिए।

दूसरी बात जो मैं अर्ज़ करनी चाहता हूं वह यह है कि गुड़गांव के अंदर, रोहतक के अन्दर शराब-बन्दी की हुई है मगर यह उस वक्त तक बंद नहीं हो सकती जब तक कि इसको पड़ोसी इलाकों में बंद नहीं किया जाता। हमारे ज़िला में छोटे छोटे गांवों में शराब के ठेके हैं और यहां से बहुत ही ज़्यादा शराब फरोख्त होती है। पहले शराब-बंदी हमारे ज़िला में होनी चाहिए तब इस का असर दूसरे ज़िलों पर हो सकता है।

इसके उपरांत तम्बाकू और बीड़ी के rates के विषय में भी Government से प्रार्थना करूंगा कि हमारे ज़िला के साथ के गांवों में जाते हैं तो वहां से बीड़ी 2 आने फी बंडल मिलती है और दादरी में 4 आने फी बंडल मिलती है। यह गुड़गांव में 4 आने और नारनौल में ४ आने फी बंडल मिलती है। सब से बड़ी चीज़ हमारे यहां एक और है कि जो तम्बाकू की पैदावार होती है, उस पर सेंट्रल गवर्नमेंट की तरफ से ३० रुपए २ आने मन के हिसाब से टैक्स लगता है, इस के लिये मैं पंजाब गवर्नमेंट से अर्ज़ करूंगा कि अगर यह सेंटर से लिखा-पढ़ी करे तो गरीब किसानों को फायदा हो सकता है, क्योंकि यह किसान सिर्फ घर के खर्च के काबिल ही पैदावार कर पाते हैं, इसलिये पानी की बहुत कमी है, वह इलाका नहरी इलाका नहीं है।

अब मैं ऐजुकेशन के विषय में पंजाब गवर्नमेंट से प्रार्थना करूंगा कि वहां पर कोई टेक्नीकल स्कूल नहीं है, इस लिए गवर्नमेंट इस ओर ध्यान दे।

हमारे यहां के जितने B.A., B.T. टीचर्स हैं उनको पूरे ग्रेड नहीं दिए गए और पंजाब के टीचर्स को दे दिये गए। मैं यह नहीं कहता कि इनको क्यों मिल गये ग्रेड, पर मैं यह कहता हूं कि हमारे यहां के टीचर्स को भी पूरा ग्रेड मिलना चाहिए। जिन साहिबान को ग्रेड नहीं मिले मैं उन के नाम पढ़ता हूं। वह हैं मूल चन्द, अवतार सिंह..........

**अध्यक्ष महोदय** : Individual नाम नहीं लिये जाते। (The names of individuals are not to be mentioned.)

**श्री देवकी नन्दन वैद्य** : अब मैं नारनौल के बांध के विषय में प्रार्थना करूंगा। यह बांध पैप्सू गवर्नमैंट के वक्त में बनाया गया था, जिस पर कई लाख रुपया खर्च किया गया है। उस से लाभ तो कोई नहीं हुआ, बल्कि किसानों की ज़मीन खराब हो गई है। उसमें पानी के नाम पर एक बूंद तक नहीं आई। वहां पर एक नदी पास में है। अगर गवर्नमैंट कोशिश करे तो पानी लाया जा सकता है।

**श्रीमती सरला देवी शर्मा** (हमीरपुर, जनरल) : स्पीकर साहिब, यह जो गवर्नर साहिब का ऐड्रैस हमारे सामने आया है, उसके लिये मैं बहुत ही धन्यवादी हूं, और उसका पूरे ज़ोर से समर्थन करती हूं। पंजाब की तरक्की के लिए जो चीज़ें इस ऐड्रैस में बतलाई गई हैं वह किसी हद तक ठीक हैं। इसके लिये मैं कुछ अपनी राय देना चाहती हूं।

इस ऐड्रेस में उन्होंने एक स्कीम भिखमंगों के लिए आश्रम खोलने की बतलाई है जिस में भीख मांगने वाले बच्चों को तालीम मिल सकेगी और अपने पांव पर खड़े हो सकेंगे। इस में मेरी राय यह है कि हमारे यहां कुछ ऐसे बच्चे हैं जिन्हें गुंडे जेब कतरने की आदत सिखाते हैं। वह जब पकड़े जाते हैं तो उनको मैजिस्ट्रेट के सामने पेश किया जाता है और उन्हें सज़ा देकर जेल भेज दिया जाता है। चूंकि जेल में कत्ल करने वाले और चोरी करने वाले आदमी होते हैं इसलिये वह और बुरी आदतें सीख जाते हैं। मैं इन के बारे में यह राय देना चाहती हूं कि उन्हें जेल में न भेज कर भिख-मंगों के आश्रम में भेजना चाहिए ताकि उनकी ज़िन्दगी बन सके।

मैं तालीम के बारे में भी कुछ अर्ज़ करना चाहती हूं और खास कर अपने कांगड़ा के ज़िले के बारे में कहूंगी। गवर्नमेंट ने तालीम की तरफ हमारे यहां बहुत ज़्यादा ध्यान दिया। हमीरपुर तहसील में 1925 से पहले कोई स्कूल नहीं थे। तब हमारे यहां के बच्चे अधिकतर अपने आपको फौज में पेश करते थे और देश की रक्षा के लिए वह लड़ते थे और अंग्रेज़ों का साथ देते थे। लेकिन अब तालीम के लिहाज़ से हमारे ज़िले या तहसील की हालत बहुत अच्छी है। हमारी हमीरपुर तहसील के अन्दर जहां पहले 2 हाई स्कूल पाये जाते थे, आज 22 हाई स्कूल पाये जाते हैं। यह तरक्की का नतीजा है। प्राइमरी स्कूल भी बहुत खोले गए हैं।

मैं यहां कल से देख रही हूं कि जो भाई यहां पर अपनी राए पेश करते हैं, उन में यह सिखाया जाता है कि divide and rule। यहां पर हिन्दी स्पीकिंग एरिया, पंजाबी स्पीकिंग एरिया या हरियाना का नाम लिया जाता है। मैं अपनी राय इस प्रकार देना चाहती हूं कि ऐजूकेशन डिपार्टमेंट के जो सैक्रेटरी, डाइरेक्टर या मिनिस्टर हैं जो इस से सीधा सम्बन्ध रखते हैं, उन के पास सब फिग्गर्स होनी चाहियें जिनकी तकसीम A,B,C,D के लिहाज़ से होनी चाहिए और उसी प्रकार फिर कार्य होना चाहिये। यह कहना ठीक नहीं कि हरियाने को यह नहीं मिला, या पंजाबी इलाके को वह नहीं मिला।

हमारे मिनिस्टर साहिबान के सामने इस बात की सारी फिग्गर्स होनी चाहिए कि कहां स्कूलों की कमी है, और कहां पर सड़कों की कमी है। फिर चाहे वह जगहें हरियाने की हों या और किसी जगह की हों। जिस तरह हरियाने में इन्सान रहते हैं उसी तरह दूसरी जगहों में भी इन्सान रहते हैं। तो जितने तरक्की के काम हैं वह सिर्फ हरियाने के इन्सानों के लिये ही नहीं बल्कि सारे इलाके के इन्सानों के लिए बराबर होने चाहिएं। मेरा इलाका जो है उसमें काफी तरक्की हुई है लेकिन अभी भी बहुत पीछे है। हमारे इलाके में सड़कें बहुत कम पाई जाती हैं, स्कूल भी बहुत कम हैं, हस्पतालों की कमी है। इसलिये जो बजट इस कांगड़ा ज़िले के लिये रखा गया है, यह ठीक है लेकिन इसे और बढ़ाना चाहिए ताकि वहां पर तरक्की और ज़्यादा हो सके।

इसके बाद खेती-बाड़ी के बारे में पंजाब सरकार ने बहुत ध्यान दिया है और अनाज बढ़ाने की बहुत कोशिश की है। यहां पर खेती-बाड़ी ज़्यादा होती है और हमारा सूबा ज़रायती सूबा है। इस चीज़ को ध्यान में रख के यहां पर भाखड़ा डैम बनाया गया जिस पर करोड़ों रुपया खर्च किया गया, जिस से नहरों का जाल निकाला गया है, जो सारे सूबे में बिछाया गया है। पहले राजस्थान में नहरें नहीं थीं, लोग गरीब थे, मज़दूरी करते थे; लेकिन आज गंगा नगर के इलाके में नहरों का जाल बिछा है। दूसरे, मैं कांगड़ा ज़िले की बंजर और पथरीली ज़मीन के इलाके की तरफ ध्यान दिलाना चाहती हूं, अपनी पंजाब की सरकार का। वहां तहसील हमीरपुर में बहुत पथरीली ज़मीन है जहां कि अनाज बहुत कम पैदा होता है। इस सम्बन्ध में मैं अपनी ओर से एक दो suggestions देना चाहती हूं। वह यह कि हमारी तहसील के अन्दर fruit-growing schemes चालू करनी चाहिएं। हमारी तहसील हमीरपुर की soil पर बादाम की पैदावार बहुत हो सकती है क्योंकि वह ज़मीन बादामों के लिए बहुत मुफीद है। इस लिए हमारी सरकार को चाहिए कि वह उस इलाके में fruit specialist भेज कर बादामों के बागात लगाने की स्कीमें बनाए और बादाम की पैदावार को encourage करे। वहां पर हर एक किस्म का बादाम पैदा हो सकता है। इसी तरह वह ज़मीन नींबू उगाने के लिए भी बहुत मुफीद है। वह पथरीली ज़मीन जिस में अनाज कम पैदा होता है वहां पर फल बहुत ज़्यादा पैदा हो सकते हैं। इस लिए मैं, स्पीकर साहिब, आप के द्वारा अपनी पंजाब सरकार से प्रार्थना करूंगी कि वह इस ओर ध्यान दे कर वहां पर फलों की पैदावार को बढ़ाए। इस से वहां के लोगों का ही नहीं बल्कि सारे देश का फ़ायदा होगा।

इस के अलावा हमारे ज़िले में जंगलात बहुत पाए जाते हैं। वहां पर कत्थे का काम बड़ी अच्छी तरह से हो सकता है। वहां पर जो कुदरती तौर पर कत्था होता है उस की भट्टियां लगी होती हैं। मैं गवर्नमैंट की तवज्जुह इस तरफ दिलाना चाहती हूं कि वहां पर इस industry का काम भी ज़्यादा बड़े पैमाने पर हो सकता है।

इस के बाद एक और चीज़ जिस का Address में ज़िक्र आया है जो कि गुरबत को दूर करने के बारे में है उस के मुताल्लिक मैं कुछ कहना चाहती हूं। स्पीकर साहिब, हमारे देश की गरीबी तभी दूर हो सकती है जब यह industry में बहुत ज़्यादा तरक्की करे। मैं, स्पीकर साहिब, आप के द्वारा अपनी सरकार का ध्यान इस तरफ दिलाना चाहती हूं कि कांगड़े में चील के दरख्त बहुत पाए जाते हैं, जिन से गन्दा बरोज़ा पैदा होता है जो कि नीचे दूसरे ज़िलों में आ जाता है। कुछ देर हुई हम ने सुना था कि गवर्नमैंट ने वहां पर एक rosin factory खोलने की scheme बनाई है, मगर अब सुना जाता है कि वह फैक्ट्री होशियारपुर में खोलने का फैसला हुआ है। मैं अर्ज़ करना चाहती हूं कि हमारे कांगड़े के ज़िले में गन्दा बरोज़ा बहुत होता है। मैं ने यह भी सुना है कि वहां पर फौजियों के पास काफी रुपया भी जमा है। इसलिए मैं अपनी सरकार से request करूंगी कि मेरे ज़िला कांगड़ा में फौजियों की co-operative society बनाकर rosin factory खोली जाए। इस से वहां के लोगों की बेकारी काफी हद तक दूर हो सकेगी। जो हमारी सरकार ने ज्वालामुखी पहाड़ को चीर कर तेल निकालने का काम शुरू किया है वहां पर हज़ारों मज़दूर काम कर रहे हैं और उनका रोज़गार बना हुआ

[श्रीमती सरला देवी शर्मा]
है। इसी तरह अगर वहां पर बरोजे का कारखाना भी खोल दिया जाए तो वहां unemployment का मसला काफी हद तक हल हो सकता है। (घंटी)।

स्पीकर साहिब, एक बात मैं और कहना चाहती हूं; उस के बाद मैं बैठ जाऊंगी क्योंकि मेरा समय खत्म हो गया है। वह यह बात है कि भाखड़ा डैम के पास एक गोबिंद सागर बनाया जा रहा है जिस में कि बहुत सारे किसानों की ज़मीन आ जाती है। जैसा कि चीफ मिनिस्टर साहिब ने बताया है, वहां के जितने land-owners थे उन को पटियाला और हिसार में ज़मीनें allot कर दी गई है और वह वहां अपनी अपनी ज़मीनों पर जा रहे हैं। लेकिन स्पीकर साहिब, जो उन लोगों के मुज़ारे थे जिन की अपनी ज़मीन नहीं थी उन को बसाने के लिए कुछ नहीं सोचा गया। ऐसे मुज़ारे दो हज़ार के करीब हैं। इसलिए मैं गवर्नमेंट का ध्यान इन मुज़ारों की तरफ दिलाना चाहती हूं। जब हम Socialistic pattern का नारा लगाते हैं और हमारे चीफ मिनिस्टर साहिब ने भूख और बेकारी को दूर करने का यकीन दिलाया है तो मैं उन को प्रार्थना करूंगी कि वह यानी हमारी सरकार इन मुज़ारों को बसाने के लिए ज़रूर इन्तज़ाम करे। जो 30 एकड़ से लेकर ज़्यादा ज़मीनों के मुज़ारे थे उन को तो उन land-lords के साथ ही भेज देना चाहिए जिन की वह पहले ज़मीन काश्त करते थे और जो कम ज़मीन को काश्त करने वाले मुज़ारे थे उन को जहां भी किसी की बंजर ज़मीन पड़ी हो उस में पांच एकड़ ज़मीन दे दी जाए और इन लोगों से पैसे by instalment ले लिए जाएं। मैं आशा करती हूं कि जैसे हमारी हिन्द सरकार इतने बड़े २ तरक्की के काम कर के देश को आगे ले जाने की कोशिश कर रही है हमारी पंजाब सरकार उस policy को सम्मुख रख के ज़िला कांगड़ा में जो जो schemes मैं ने चालू करने के लिए request की है उन को जल्दी से जल्दी अमली जामा पहनाएगी और वहां के लोगों की तकलीफें दूर करने का यत्न करेगी। इन शब्दों के साथ मैं अपनी speech को खत्म करती हूं।

**श्री राम प्यारा** (करनाल) : जनाब स्पीकर साहिब, गवर्नर साहिब से जो address पेश हुआ है और जिस के ऊपर सरदार दरबारा सिंह ने motion of thanks पेश की है मैं उस की ताईद करने के लिए खड़ा हुआ हूं। इस Address में काफी अच्छी अच्छी बातें कही गई हैं जिन में से दो बातें मैं खास तौर पर पसंद करता हूं। वह मेरे नुक्तानिगाह से काफी इनकलाबी हैसियत रखती हैं। उन में से पहली चीज़ जो कही गई है उस में एक Land Mortgage Bank का ज़िक्र किया गया है। मैं समझता हूं कि पंजाब गवर्नमेंट ने देहातों में रहने वाले गरीब लोगों की मुश्किलात को आसान किया है जोकि सदियों से न सिर्फ बग़ैर ज़मीन के बल्कि बग़ैर घरों के रह रहे थे। गरीबों की मुश्किलात को महसूस करते हुए यह जो हमारी गवर्नमेंट ने Land Mortgage Bank खोलने का कदम उठाया है उस के लिए मैं पंजाब सरकार को बधाई देता हूं। इस bank से गरीब लोग कर्ज़ ले कर ज़मीन खरीद सकते हैं और अपना गुज़ारा कर सकते हैं। लेकिन स्पीकर साहिब जो रुपया इस मकसद के लिए रखा गया है वह इतना थोड़ा है कि उस से पंजाब के गरीब लोगों की हालत में कोई नुमायां तबदीली नहीं आ सकती। कहने को तो ३२ लाख रुपया काफी मालूम होता है लेकिन अगर statistics का मुलाहिज़ा किया जाए तो पता चलेगा कि यह रकम

न होने के बराबर है। अगर एक आदमी 50 बीघे ज़मीन खरीदे जबकि एक बीघे ज़मीन की कीमत सौ रुपए हो तो यह रकम पंजाब में सिर्फ 640 कुन्बों के लिए काफी हो सकती है। इसलिए मैं समझता हूं कि इस थोड़ी सी रकम से पंजाब के बहुत से गरीब आदमियों का फायदा नहीं हो सकता। मैं यह तजवीज़ करता हूं कि इस 32 लाख रुपए की राशि को ज्यादा कर देना चाहिए ताकि गरीब देहातियों को, जो बग़ैर घर और ज़मीन के हैं, पूरा पूरा फायदा पहुंच सके और वे भी दूसरे लोगों के साथ जो already ऊंचे तबके के हैं at par आ सकें।

स्पीकर साहिब, इस के साथ मैं Industry की problem को भी attach करना चाहता हूं। हमारी सरकार ने Industry के लिए काफी रुपया रखा है लेकिन पिछले तजरबे में यह मालूम हुआ है कि उस में से बहुत सा रुपया वह लोग ले जाते हैं जिन के पास पहले ही काफी रुपया होता है, चाहे वह Co-operative Societies के ज़रिए हो चाहे इन्फरादी तौर पर हो। Co-operative societies के ज़रिए जो रुपया कर्ज़ लिया जाता है वह surety दिए बग़ैर नहीं मिलता, इसी तरह जो इन्फरादी तौर पर लेना चाहते हैं उन को भी surety के बगैर नहीं मिल सकता। इस लिए मैं request करूंगा कि हमारी गवर्नमैंट ने जो यह बैंक खोल कर गरीबों की मदद की है उस को और ज़्यादा करने के लिए industry में से रुपया निकाल कर इस बैंक के पास रख देना चाहिए ताकि देहातों में जो रहने वाले है उन की बेकारी दूर हो सके। देहाती लोगों को अगर 4, 5 सौ रुपया मिल जाए तो वह अपना रोज़गार चला सकते हैं। देहातियों से मालूम करने से पता चलता है कि अगर उन को पांच सौ रुपये मिल जाएं तो वह कोल्हू चला के; गाय-भैंस रखकर या piggery खोल कर अपना गुज़ारा कर सकते है। देहातों में रहते हुए इन लोगों का इस तरह के कामों पर ज्यादा खर्च नहीं आता और वह अपने रोज़गार कमाने के काबिल हो जाते हैं। देहातों में बहुत सारा समय लोगों को काश्त करने के बाद खाली मिलता है जो कि ज़ाया चला जाता है। अगर उन लोगों को इस bank के ज़रिए थोड़े-थोड़े रुपए दे दिए जायें तो उन की बेकारी काफी दूर हो सकती है।

इस के बाद Address में यह कहा गया है कि Matric तक तालीम मुफ़्त दिए जाने का प्रबंध किया जा रहा है। इस बारे में मेरे यहां एक भाई ने यह भी कह दिया था कि इस issue की कोई भी मुखालफत न करे और न ही कोई करेगा। तो मैं भी इस चीज़ की मुखालफत नहीं करता मगर इस सम्बन्ध में कुछ सुझाव रखूंगा और उस में कुछ तरमीम ज़रूर करूंगा। यह जो मुफ़्त तालीम दिए जाने की बात की जा रही है इस का मकसद जो है और इस के पीछे जो background है वह यह है कि तालीम ज्यादा फैले और जो लोग afford नहीं कर सकते गरीब हैं उन को तालीमी सहूलियत मिले। मैं समझता हूं कि तालीम मुफ़्त करने पर बहुत ज़्यादा रुपया खर्च होगा जोकि पंजाब गवर्नमैंट से पूरा नहीं हो सकेगा। अगर इस के पास पैसा पूरा होगा भी तो मैं समझता हूं कि इस स्कीम से जिस तरह कि अभी बनाया गया है इसका फायदा गरीबों को ही नहीं अमीरों को भी पहुंचना है। मेरा सुझाव है कि इस में अगर एक शर्त यह लगा दी जाए कि जिनकी आमदनी 150 रुपए या 200 रुपए हैं उन को और उनके बच्चों के लिए तालीम मुफ्त होगी और इस से ऊपर की आमदनी वाले खुद afford कर सकते हैं उन के लिए नहीं होगी तो मैं समझता हूं कि काफी रुपया

[श्री राम प्यारा]

सरकार का बच सकता है और जो इसका मकसद है वह भी पूरा हो सकता है। इस रुपया से जो इस तरह बचेगा उस से गरीब मदर्रसों और दूसरे सरकारी मुलाज़िमों की जिन की तन्खाह थोड़ी है मदद की जा सकती है। आजकल इन गरीब लोगों में बड़ी बेचैनी पाई जाती है। जब तक हम इन गरीब टीचरों और दूसरे कम तन्खाह पाने वाले मुलाज़िमों को relief नहीं देंगे तो मैं समझता हूं कि हम उनकी बेचैनी दूर नहीं कर सकेंगे। इस लिए मैं प्रार्थना करूंगा कि यह जो Matric तक मुफ़्त तालीम करने की स्कीम है इसको बेशक कुछ समय के लिए मुलतवी कर दिया जाए और जो रुपया इस तरह बच सके उसे इन गरीब लोगों को relief देने के लिए इस्तेमाल में लाया जाए ताकि वे भी गुज़ारा कर सकें और अपना और अपने बाल-बच्चों का पेट पाल सकें।

फिर Tenancy की problem है और इस Address में भी इस का ख़ास तौर पर ज़िक्र किया गया है। यह ठीक है कि कुछ कानून इस सम्बन्ध में ऐसे बने हैं जिन से मुज़ारों को कुछ फायदा पहुंचा है। लेकिन अगर अमली तौर पर देखा जाए तो बेचैनी ज़मींदारों के मन में भी है और गैर-ज़मींदारों के मन में भी है। मगर मुज़ारों की बेचैनी तो बजाय घटने के बढ़ती ही गई है। इसका एक ख़ास कारण यह है कि जो ज़मीनों वाले हैं वे आम तौर पर अमीर हैं, उनके कपड़े सफैद होते हैं, पैसे वाले हैं, रसूख वाले हैं और खुद और उनके रिश्तेदार पढ़े-लिखे होते हैं जिसकी वजह से वे मुज़ारों की पेश नहीं चलने देते। वे मुज़ारों को जो गरीब हैं ejection के notice दे देते हैं और गैरकानूनी cases दायर कर देते हैं। जब cases अदालतों में जाते हैं तो उन के रसूख की वजह से और पैसे के नाते से उनके साथ रियायत हो जाती है और गवर्नमैंट के अफसरान उन cases को इतना लम्बा करते हैं कि मुज़ारे exhaust हो कर मुकदमों की पैरवी करना छोड़ देते हैं। उन में इतनी हिम्मत नहीं होती कि वह एक लम्बे अरसे तक पैरवी करें और आखिर तंग आ कर ज़मीन ही छोड़ जाते हैं क्योंकि मुकदमों को आगे चलाने के लिए पैसे ही नही रहते। तो मैं अर्ज करूंगा कि अगर इन गरीब लोगों को relief देना है, इनको शान्ति देनी है तो ऐसे cases की जो कचहरियों में चल रहे होते हैं बहुत जल्दी disposal होनी चाहिए। मैं तो चाहूंगा कि अगर यह शर्त लगा दी जाए कि इन cases का फैसला एक या दो महीने के अन्दर हो जाए तो बहुत बेहतर होगा और वे बेचारे कचहरियों में दिन-बदिन भागने और धक्के खाने से बच जाएंगे। उनका रुपया-पैसा जो मुकदमों पर खर्च होता है, वकीलों की फीसें दी जाती हैं वह सारा बच जाएगा और वह इस रुपए को अपने और भलाई के कामों पर खर्च कर सकते हैं।

अब मैं Housing के मसले का ज़िक्र करना चाहता हूं जोकि मौजूदा हालात में बहुत अहम मसला बन गया है। आजकल मकानों की बहुत shortage है। हमारी पंजाब गवर्नमैंट ने और Central गवर्नमैंट ने पिछले साल इस मसला को हल करने के लिए low-income वालों को और शायद बड़ी income वालों को भी मकान बनाने के लिए कर्ज़े दिए हैं। जहां तक मुझे पता है जितने कर्ज़े दिए हैं उन के मुकाबले में बहुत कम मकान बने हैं। सरकार को इस बारे में कदम उठाना चाहिए और यह देखना चाहिए कि जो कर्ज़े दिए हैं वे और तरफ इस्तेमाल न किए जावें बल्कि मकान बनाने पर ही खर्च किए जावें। इसी सिलसिले में

एक और मुश्किल आती है जो मैं ब्यान करना चाहता हूं । जब कोई सरकारी मुलाज़िम तबदील होकर कहीं जाता है तो उसे सब से पहले मकान की तलाश में चक्कर लगाने पड़ते हैं । उनको भी तकलीफ होती है और सरकारी काम में भी बाधा पड़ती है । इसलिए मैं अर्ज़ करूंगा कि जिस रुपए में से सरकार लोगों को मकानों के लिए कर्ज़ दे रही है उस में से कुछ हिस्सा अपने पास रख कर अगर हर District head quarter में बीस पचास मकान और कोठियां बना दें तो Government servants की मुश्किल हल हो जावेगी । इस स्कीम से बहुत फायदा होगा । एक तो सरकार को जो मुलाज़मीन को मकानों का किराया देना पड़ता है वह बच जाएगा और दूसरे उन से खुद उन मकानों का किराया वसूल करेगी । इस तरह से सरकारी funds बच सकते हैं और मुलाज़मीन को भी relief मिल सकता है । इस के अलावा मैं यह भी महसूस करता हूं कि जब कोई सरकारी अफसर किसी के मकान में रहता है तो कुदरती तौर पर मालिक मकान के साथ कुछ न कुछ सम्बन्ध हो जाता है और कई दफा उन के साथ थोड़ी-बहुत रियायत भी कर देते हैं जिस की वजह से मैं समझता हूं कि सरकारी कामों में irregularities भी होती हैं (घंटी) ।

मैं, स्पीकर साहिब, सिर्फ़ एक बात अर्ज़ कर के बैठ जाऊंगा । एक और मसला है जो कि drainage का है । इस Address में भी इस सम्बन्ध में काफी अहमियत दी गई है । मैं प्रार्थना करूंगा कि इस काम को जल्दी से जल्दी निपटाने के लिए कदम उठाने चाहिएं और तारीख का एलान कर देना चाहिए कि इसे फलां तारीख तक निपटा देंगे ताकि लोग सुख का सांस ले सकें । इस सिलसिले में एक और चीज़ देखी गई है । वह यह कि estimates बन कर आते हैं मगर मामूली मामूली technical बातों की बिना पर मंजूर नहीं होते। वापस जाते हैं और फिर दरुस्त हो कर आते हैं । कई दफा आते हैं और कई दफा जाते हैं । इस तरह करने से बहुत समय लग जाता है और काम में रुकावट होती है । तो मैं अर्ज़ करूंगा कि बारिशें अब फिर आने वाली हैं इस लिए एक या दो महीने के लिए एक S.E. की खास इसी काम के लिए तकर्ररी कर दें ताकि वह मौका पर जा कर order दे दे । इस तरह करने से बारिशों से पहले काम हो जाएगा और लोग तबाही से बच जाएंगे (घंटी) ।

मैं, स्पीकर साहिब, एक और चीज़ अर्ज़ करना चाहता हूं । कुछ भाइयों ने और खास कर मेरे ज़िला के आपोज़ीशन के एक-दो मैम्बरों ने नुक्ताचीनी की खातिर नुक्ताचीनी की है । अगर वे महकमा Co-operative Societies की नुक्ताचीनी करते हैं तो मैं उन से कहूंगा कि उन्होंने खुद उस महकमा के ज़िम्मेदार रुकन होते हुए irregularities की थीं और जिन की वजह से ही उन को उस Department से निकलना पड़ा था । उनकी नाराज़गी का कारण भी यही है । अगर वे शिकायत करते हैं तो मैं कहूंगा कि वे अपने मुताल्लिक देखें कि उन के बारे में क्या.......................... (*interruption*s)

**अध्यक्ष महोदय** : Order, order. आप इस चीज़ को छोड़ें । अब आप बैठ जाएं ।

(Order, order. The hon. Member may please leave this topic. He should resume his seat now. )

**लाला लाजपत राय** (लुध्याना शहर) : अध्यक्ष महोदय, राज्यपाल महोदय का अभि-भाषण सुनने के बाद मेरा ध्यान कुदरती तौर पर Industry की तरफ जाता है क्योंकि

[लाला लाजपत राय]

मैं उस शहर से ताल्लुक रखता हूं जो पंजाब में ही नहीं हिन्दुस्तान में industry के लिहाज़ से आगे हैं। तो मैं पहले Industry की मद की तरफ ही जाता हूं। मैं समझता हूं कि दूसरा प्लान जो है उस में Industry को बहुत महत्त्व दिया जा रहा है। लेकिन मैं देखता हूं कि पिछले साल जोकि दूसरे प्लान का पहला साल था उस में industry के लिए कुल एक करोड़ 18 लाख रुपया रखा गया। उस में से सिर्फ 90 लाख रुपया खर्च किया गया और बाकी का रुपया lapse हो गया यानी 21 फीसदी रुपया जो था वह बेकार गया और यह खर्च न कर सके। अब अगले साल 1957-58 के लिए एक करोड़ 50 लाख रुपया रखा गया है। मैं अर्ज़ करूंगा कि पंजाब में जो दस्तकारियां चल रही हैं जिन में Textile, Hosiery, Engineering वगैरह शामिल हैं अगर उन में से हर एक को $1\frac{1}{2}$ करोड़ रुपया दिया जाए तो भी यह कोई ज़्यादा न होगा। मैं समझता हूं कि हमारी सरकार ने इन दस्तकारियों की मुश्किलात को हल करने के लिए ज़्यादा ध्यान नहीं दिया। सरकार ने Industry की सभी कठिनाइयों का उपाय loans देने में समझ रखा है। मैं समझता हूं कि शायद उन की टेक्नीकल मुश्किलात सरकार के ध्यान में ही नहीं आईं और उन की एजेंसी ने इस तरफ पूरा ध्यान ही नहीं दिया।

5 p. m.

इस के अतिरिक्त, अध्यक्ष महोदय, मैं यह निवेदन करना चाहता हूं कि कर्ज़े देने में भी इन्साफ़ नहीं हुआ। जिन लोगों ने इन कर्ज़ों के लिए एप्लाई किया उन की अर्ज़ियों का जवाब तक नहीं दिया गया। इस के अतिरिक्त ऐसे लोग भी मौजूद हैं जिन्होंने कर्ज़ों के लिए अर्ज़ियां दीं। उन को जवाब मिला कि उन के लिए कर्ज़ा तभी मंजूर हो सकता है अगर वह कुछ निश्चित रक़म बैंक में जमा करवाएं। लोगों ने अपनी तरफ से अपना हिस्सा बैंक में जमा करवाया लेकिन बाद में उन्हें जवाब मिला कि आप का कर्ज़ा नामंजूर किया गया है। मैं समझता हूं कि कर्ज़े देने में इस प्रकार की धान्धली को रोकना चाहिए और मैं आशा करता हूं कि मिनिस्टर महोदय इस विषय की ओर विशेष रूप से ध्यान देंगे।

*(At this stage the mike went out of order and the hon. Speaker asked the member in possession of the House to wait till it was set right.)*

इस के अतिरिक्त मैं मिनिस्टर साहिब का ध्यान टेक्सटाइल Industry की ओर दिलाना चाहता हूं कि उन्होंने टेक्सटाइल colony खोलने के बारे में एक योजना बनाई थी। इस विषय में मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि टेक्सटाइल colony के लिए जो लैंड acquire की जा रही है उस के बारे में झगड़ा चल रहा है और वह ज़मीन अभी तक बेकार पड़ी हुई है। कुछ लोगों ने जिन का सम्बन्ध इस industry से नहीं है, unauthorised तामीर का काम शुरू भी किया हुआ है। इस के साथ ही इंडस्ट्रियल एरिया के अन्दर जिन लोगों ने कारखाने खोलने हैं, उन को कर्ज़े तो शायद मार्च के महीने में मिल चुके हैं और अब वे कारखाने बनाना चाहते हैं उन्हें बिजली तथा अन्य construction material बहम पहुंचाया जाए। उन को सीमेंट दस्तयाब किया जाए। आज सीमेंट की हालत यह है कि लोग कारखाने बनाना चाहते हैं, लेकिन सीमेंट न होने की वजह से उन

का सारा काम रुका रहता है और नतीजा यह होता है कि उन की इंडस्ट्रियल लोन' की रकम बेकार जाती है और उन्हें नुक्सान उठाना पड़ता है। बिजली के लिए कई कई साल इन्तज़ार में बैठे रहते हैं। इस लिए मैं सम्बन्धित मन्त्री से अर्ज़ करूंगा कि वह इस चीज़ की ओर ध्यान दें कि इन लोगों को जो कारखाने बनाना चाहते हैं बिजली और कंस्ट्रक्शन मैटीरियल मुहय्या करें ताकि सूबा की इंडस्ट्री की तरक्की हो सके। इस इंडस्ट्री को फरोग़ देने के लिए एक-दो योजनाएं और हैं। अगर सरकार उन की तरफ़ ध्यान दे तो यह दस्तकारी काफी तरक्की कर सकती है। मिसाल के तौर पर अच्छी कैलीको प्रिंटिंग हमारे प्रान्त में अभी तक चालू नहीं हुई। लुधियाना में जहां यह दस्तकारी काफी तरक्की कर चुकी है अगर गवर्नमेंट छपाई का बड़ा कारखाना शुरू कर दे तो यह छोटी इंडस्ट्री काफी तरक्की कर सकती है। दूसरी बात है Textile finishing plant की—यह plant जिसे अब चालू करने का ध्यान सरकार को आया है, आठ साल से बेकार पड़ा है। यदि इस को चालू करने के लिए कुछ धन की ही ज़रूरत थी, तो क्या आठ साल में वह धन ही प्राप्त नहीं हो सका था, और अब भी धन की जो आवश्यकता बताई गई है, मुझे तो समझ नहीं आता कि तीन लाख के plant को चालू करने के लिए एक करोड़ सत्तर लाख रुपए और चाहिएं या एक लाख सत्तर हज़ार ? दूसरी इंडस्ट्री हौज़री इंडस्ट्री है। इस प्रान्त का वुलन इंडस्ट्री का काम इस हद तक पहुंच चुका है कि हमारे प्रान्त से काफी तादाद में माल दुनिया के अन्य देशों में जाता है और हमारे प्रान्त की वुलन Hosiery इंडस्ट्री एक अच्छा नाम पैदा कर चुकी है। इस के रास्ते में भी कई कठिनाइयां हैं क्वालिटी मार्किटिंग चल तो रही है परन्तु कुछ एक कारणों से यह बहुत ज़्यादा 'पापुलर' नहीं हो सकी। इस की तरफ ज़रूर ध्यान देना चाहिए ताकि हमारे प्रान्त का माल दुनिया भर में शुहरत हासिल कर सके। इस को साइंटिफिक लाइन्ज़ पर लाना आवश्यक है। पक्के रंगों का ऊनी धागा रंगने का एक बड़ा कारखाना जल्दी से जल्दी चालू होना ज़रूरी है। यह काम यदि प्राइवेट सेक्टर द्वारा नहीं हो सकता तो सरकार की तरफ से प्रबन्ध होना चाहिए। दूसरे, yarn को uniform करने के लिए बहुत मुश्किल पेश आ रही है। मैं चाहता हूं कि पंजाब सरकार yarn को uniform बनाने के लिए एक रिसर्च लेबारेटरी कायम करे ताकि यह इंडस्ट्री तरक्की कर सके।

इस के बाद इंजीनियरिंग इंडस्ट्री अर्थात् साइकल तथा सिलाई की मशीन की इंडस्ट्री पार्टीशन के बाद ही पनपी है। हमारे सूबे में इस इंडस्ट्री ने इतनी तरक्की की है लेकिन इस के अन्दर बदकिस्मती यह है कि यह काम इस ढंग से हो रहा है कि इस में एक दूसरे के पीछे लगने की प्रवृत्ति ज़्यादा काम कर रही है जिस की वजह से प्राइस कंपीटीशन तो हो रहा है लेकिन क्वालिटी कंपीटीशन ढीला पड़ रहा है। जिस का नतीजा यह है कि साइकलों तथा सिलाई की मशीनों की प्रोडक्शन तो दिन-बदिन बढ़ रही है लेकिन स्टैंडर्ड मेनटेन नहीं हो रहा है। इस की क्वालिटी मेनटेन करने के बारे में हम ने गवर्नमेंट का ध्यान दिलाया था लेकिन हमें मालूम नहीं उस का क्या हशर हुआ। अभी तक उसका मुझे कोई जवाब नहीं मिला।

इस के अतिरिक्त हमारे देश में जो लेबर है वह भी टेक्नीकली क्वालिफाइड नहीं है। मैं समझता हूं कि हमारे बजट में 'Technical Know How' की एक ख़ास मद रखी जाए और इस के लिए बजट में काफ़ी प्रोवीज़न होनी चाहिए जिस से कि टेक्नीशन्ज़ को बाहर

[लाला लाजपत राय]

के देशों में भेजा जा सके जहां कि इस इंडस्ट्री ने तरक्की की है। इस के साथ ही मैं यह भी अर्ज़ कर देना चाहता हूं कि जब तक हमारे टेक्नीशन्ज़ तरबियत प्राप्त कर के वापस नहीं आते गवर्नमेंट को चाहिए कि वह वहां से एक्सपर्ट्स मंगवाए ताकि वे इंडस्ट्रियलिस्टों की इमदाद कर सकें।

इस के साथ ही मैं चन्द एक बातें टैक्सिज़ के बारे में अर्ज़ करना चाहता हूं जिस के बारे में लोग बहुत ज़्यादा बोझ महसूस कर रहे हैं। पंजाब की इंडस्ट्री और दस्तकारी दरमियाना दर्जा के लोगों के हाथ में है। लेकिन इन लोगों पर जिन्होंने केवल अपनी हिम्मत से इस इंडस्ट्री को चलाया है मुख्तलिफ़ किस्म के टेक्स लगे हुए हैं। सेल्ज़ टेक्स है, प्रोफैश्नल टेक्स है। इस प्रकार तरह तरह के टेक्सों का बोझ उन पर पड़ा हुआ है। चाहिए तो यह था कि सरकार उन को कोई रिलीफ़ देती लेकिन इस के साथ सेंट्रल सेल्ज़ टेक्स की एक और बीमारी उन पर आ रही है और लोग इस बारे में बहुत ज़्यादा चिन्तित हैं कि देहली को इस से exempt कर दिया गया है। चाहिए तो यह था कि पंजाब पर बार्डर का सूबा होने के नाते ज़्यादा ध्यान दिया जाता लेकिन देहली को इस टैक्स से exempt करने का नतीजा यह होगा कि व्यापारी देहली से माल ख़रीदने की कोशिश करेंगे और इस प्रान्त के लोगों को काफी नुक्सान होगा।

**ਸਰਦਾਰ ਰਾਜਿੰਦਰ ਸਿੰਘ** (ਸੰਗਰੂਰ) : ਮਾਨਯੋਗ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਅੱਜ ਮੈਂ ਇਸ ਵੇਲੇ ਜੋ ਮਤਾ ਮੇਰੇ ਮਾਨਯੋਗ ਮਿੱਤਰ ਸਰਦਾਰ ਦਰਬਾਰਾ ਸਿੰਘ ਨੇ ਪੇਸ਼ ਕੀਤਾ ਹੈ ਉਸ ਦੀ ਤਾਈਦ ਕਰਨ ਲਈ ਖੜ੍ਹਾ ਹੋਇਆ ਹਾਂ। ਮੈਂ ਮਾਨਯੋਗ ਰਾਜਪਾਲ ਦੇ ਐਡਰੈਸ ਨੂੰ ਗੌਰ ਨਾਲ ਪੜ੍ਹਿਆ ਹੈ ਤੇ ਇਸ ਨੂੰ ਪੜ੍ਹ ਕੇ ਮੈਨੂੰ ਬੜੀ ਖੁਸ਼ੀ ਪ੍ਰਾਪਤ ਹੋਈ ਹੈ। ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਹੀ ਮੈਨੂੰ ਇਸ ਗਲ ਦੀ ਖੁਸ਼ੀ ਪ੍ਰਾਪਤ ਹੋਈ ਹੈ ਕਿ Planning Commission ਨੇ ਸਾਰੀਆਂ ਸਟੇਟਸ ਤੋਂ ਵੱਧ ਰੁਪਿਆ ਸਾਨੂੰ Irrigation ਲਈ ਦਿੱਤਾ ਹੈ। ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਹਿੰਦੁਸਤਾਨ ਦੇ ਭਵਿਖਤ ਵਿਚ Socialism ਨੂੰ ਠੀਕ ਤਰ੍ਹਾਂ ਤਾਂ ਸਮਝਿਆ ਜਾਏਗਾ ਜੇ ਇਹ Socialism ਕਿਸਾਨ ਤਕ ਪਹੁੰਚ ਜਾਏਗਾ। ਬਿਜਲੀ ਦੇ ਖੰਭੇ ਸਾਡੇ ਭਵਿਖਤ ਨੂੰ ਉਜਲਾ ਕਰਦੇ ਹਨ। ਜਦੋਂ ਸਾਨੂੰ ਬਾਹਰਲੇ ਮੁਲਕਾਂ ਵਿਚ ਜਾਣ ਦਾ ਮੌਕਾ ਮਿਲਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਉਥੋਂ ਦੇ ਕਰਮਚਾਰੀ ਇਹ ਗੱਲ ਮਾਣ ਨਾਲ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਉਹ ਬਿਜਲੀ ਦੇ ਖੰਭੇ ਦੇਸ਼ ਦੇ ਪਿੰਡਾਂ ਤਕ ਲੈ ਗਏ ਹਨ ਤੇ ਨਹਿਰਾਂ ਦਾ ਪਾਣੀ ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਪਹੁੰਚਾ ਕੇ ਕਿਸਾਨਾਂ ਦੀਆਂ ਮੁਸ਼ਕਲਾਂ ਨੂੰ ਹਲ ਕੀਤਾ ਹੈ। ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਹਿੰਦੁਸਤਾਨ ਦਾ ਕਿਸਾਨ ਉਸ ਵੇਲੇ ਆਜ਼ਾਦੀ ਮਹਿਸੂਸ ਕਰੇਗਾ ਤੇ ਉਸ ਵੇਲੇ ਆਜ਼ਾਦੀ ਦਾ ਮਾਣ ਪ੍ਰਾਪਤ ਕਰ ਸਕੇਗਾ ਜਦੋਂ ਬਿਜਲੀ ਦੇ ਪੱਖੇ ਜਿਹੜੇ ਇਸ ਹਾਲ ਵਿਚ ਚਲ ਰਹੇ ਹਨ ਕਿਸਾਨਾਂ ਦਿਆਂ ਘਰਾਂ ਵਿਚ ਤੇ ਪੰਚਾਇਤ ਘਰਾਂ ਵਿਚ ਚਲਦੇ ਦਿਖਾਈ ਦੇਣਗੇ। ਅਸੀਂ ਵੇਖਦੇ ਹਾਂ ਕਿ 34.75 ਕਰੋੜ ਰੁਪਏ ਵਿਚੋਂ ਅੱਜ 17 ਕਰੋੜ ਰੁਪਿਆ Irrigation ਤੇ ਖਰਚ ਕੀਤਾ ਜਾਏਗਾ।

ਦੂਜੀ ਗੱਲ ਜਿਹੜੀ ਇਸ ਐਡਰੈਸ ਵਿਚ ਮੈਨੂੰ ਚੰਗੀ ਲੱਗੀ ਹੈ ਉਹ ਹੈ ਪੈਪਸੂ ਦਾ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਸ਼ਾਮਲ ਹੋਣਾ। ਅਸੀਂ ਇਸ ਚੀਜ਼ ਲਈ ਕਈਆਂ ਸਾਲਾਂ ਤੋਂ ਜੱਦੋ-ਜਹਿਦ ਕਰਦੇ ਆਏ ਹਾਂ ਕਿ ਪੈਪਸੂ ਨੂੰ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਸ਼ਾਮਲ ਹੋ ਜਾਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਜੋ ਪੈਪਸੂ ਦੀ ਜਨਤਾ ਨੂੰ ਜਿਹੜੀ ਗੁਲਾਮੀ ਵਿਚ ਬੁਰੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਦੱਬੀ ਹੋਈ ਸੀ democratic rights ਮਿਲ ਸਕਣ। ਮੈਨੂੰ ਇਸ ਗਲ ਦੀ ਬੜੀ ਖੁਸ਼ੀ ਹੈ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਪੈਪਸੂ ਦੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ

Democratic set up ਦੇਣ ਦਾ ਇਰਾਦਾ ਕੀਤਾ ਹੈ । ਮੈਂ, ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਆਪ ਦੇ ਰਾਹੀਂ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਮੁਬਾਰਕਬਾਦ ਦੇਂਦਾ ਹਾਂ । ਮੈਨੂੰ ਯਾਦ ਹੈ ਕਿ 10 ਸਾਲ ਪਹਿਲਾਂ ਜਦੋਂ All-India States Peoples' Conference ਦੇ President Dr. Pattabhi Sitaramayya ਨੇ ਸਾਡੇ ਸ਼ਹਿਰ ਵਿਚ ਤਕਰੀਰ ਕੀਤੀ ਸੀ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਕਿਹਾ ਸੀ ਕਿ ਵਕਤ ਆਏਗਾ ਜਦੋਂ ਰਿਆਸਤਾਂ ਦੇ ਲੋਕਾਂ ਤੋਂ ਦੂਹਰੀ ਗੁਲਾਮੀ ਦਾ ਤੌਕ ਲਾਹ ਦਿਤਾ ਜਾਏਗਾ ਤੇ ਰਾਜਿਆਂ ਮਹਾਰਾਜਿਆਂ ਦੇ ਮਹੱਲਾਂ ਵਿਚ ਹਸਪਤਾਲ ਸਥਾਪਤ ਕਰ ਦਿਤੇ ਜਾਣਗੇ ਤੇ ਉਥੋਂ ਦਾ ਰਾਜ ਪ੍ਰਬੰਧ Flection ਕਰਾ ਕੇ ਚਲਾਇਆ ਜਾਏਗਾ । ਅੱਜ ਮੈਂ ਵੇਖਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਉਹ ਗੱਲਾਂ ਬਿਲਕੁਲ ਠੀਕ ਸਾਬਤ ਹੋ ਰਹੀਆਂ ਹਨ । ਇਹ ਕਾਂਗਰਸ ਦੀ ਮਿਹਰਬਾਨੀ ਹੈ ਕਿ ਉਸ ਦੀ leadership ਹੇਠ ਹਿੰਦੁਸਤਾਨ ਵਿਚ Socialism ਆਉਣ ਦਾ ਖ਼ਾਬ ਪੂਰਾ ਹੋ ਰਿਹਾ ਹੈ । ਅੱਜ ਵਾਹਗੇ ਤੋਂ ਲੈ ਕੇ ਰਾਸਕੁਮਾਰੀ ਤਕ Socialism ਨਜ਼ਰ ਆ ਰਿਹਾ ਹੈ। ਰਿਆਸਤਾਂ ਖਤਮ ਕਰ ਦਿੱਤੀਆਂ ਗਈਆਂ ਹਨ, ਰਾਜ ਪ੍ਰਮੁਖ ਦੀ institution ਨੂੰ ਖਤਮ ਕਰ ਦਿਤਾ ਗਿਆ ਹੈ । ਇਸ ਦਾ ਸਿਹਰਾ ਕਾਂਗਰਸ ਦੇ ਸਿਰ ਤੇ ਹੈ ਜਿਸ ਨੇ ਰਾਜ ਬਣਤਰ ਦਾ ਸਾਰਾ ਸਿਲਸਿਲਾ ਤਬਦੀਲ ਕਰ ਦਿੱਤਾ ਹੈ ।

**ਚੌਧਰੀ ਬਲਬੀਰ ਸਿੰਘ** : On a point of order, Sir. ਕੀ ਇਸ ਹਾਊਸ ਵਿਚ ਕਾਂਗਰਸ ਦਾ ਪ੍ਰਚਾਰ ਕਰਨ ਦੀ ਇਜਾਜ਼ਤ ਦਿੱਤੀ ਜਾ ਸਕਦੀ ਹੈ ?

**ਸਰਦਾਰ ਰਾਜਿੰਦਰ ਸਿੰਘ** : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰ ਰਿਹਾ ਸਾਂ ਕਿ ਲੋਕ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ Socialistic pattern of Society ਦਾ ਫੋਕਾ ਨਾਰਾ ਲਗਾਇਆ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ । ਇਹ ਠੀਕ ਨਹੀਂ, ਮੈਂ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ Socialistic pattern of Society ਦੀ ਸਥਾਪਨਾ ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ । ਜੇ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਤੁਸੀਂ ਮੇਰੇ ਹਲਕੇ ਵਿਚ ਚਲੋ ਤਾਂ ਤੁਹਾਨੂੰ ਪਤਾ ਲਗੇਗਾ ਕਿ ਮਹਾਰਾਜਾ ਜੀਂਦ ਦੀਆਂ ਕੋਠੀਆਂ ਵਿਚ ਤਪਦਿਕ ਦੇ ਮਰੀਜ਼ ਰਹਿ ਰਹੇ ਹਨ । ਮਹਾਰਾਜਾ ਪਟਿਆਲਾ ਦੀ ਲੱਡਾ ਕੋਠੀ, ਧੂਰੀ ਦੇ ਨੇੜੇ ਜਿਸ ਵਿਚ ਕਦੇ ਮਹਾਰਾਜਾ ਪਟਿਆਲਾ ਤੀਂਵੀਆਂ ਦੀ ਅਸਮਤਦਰੀ ਕਰਿਆ ਕਰਦੇ ਸਨ, ਅਜ ਉਥੇ ਪੁਲਿਸ ਦੇ 18 ਰੁਪਏ ਮਾਹਵਾਰ ਤਨਖਾਹ ਲੈਣ ਵਾਲੇ ਗਭਰੂ ਨੌਜਵਾਨਾਂ ਨੂੰ ਜਿਹੜੇ ਦੇਸ਼ ਦੇ ਸਿਪਾਹੀ ਹਨ training ਦਿੱਤੀ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ । ਕੀ ਇਹ Socialism ਆਉਣ ਦੀਆਂ ਨਿਸ਼ਾਨੀਆਂ ਨਹੀਂ ?

ਮੈਨੂੰ ਇਸ ਗਲ ਦੀ ਖੁਸ਼ੀ ਹੈ ਕਿ ਪੈਪਸੂ ਵਿਚ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਡਿਸਟ੍ਰਿਕਟ ਬੋਰਡਾਂ ਦਾ ਅਦਾਰਾ ਵੇਖਣ ਦਾ ਸੁਭਾਗ ਪ੍ਰਾਪਤ ਹੋਇਆ ਹੈ । ਉਥੇ ਲੋਕਾਂ ਨੇ ਡਿਸਟ੍ਰਿਕਟ ਬੋਰਡ ਦਾ ਨਾਉਂ ਨਹੀਂ ਸੀ ਸੁਣਿਆ । ਮੈਂ ਹੁਣ ਆਪਣੀ Constituency ਵਿਚ ਗਵਰਨਰ ਸਾਹਿਬ ਦੇ ਐਡਰੈਸ ਦੀ ਕਾਪੀ ਲੈ ਕੇ ਗਿਆ ਤੇ ਪਿੰਡ ਦਿਆਂ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਦੱਸਿਆ ਕਿ ਹੁਣ ਇਨ੍ਹਾਂ ਇਲਾਕਿਆਂ ਵਿਚ ਵੀ ਡਿਸ਼ਟ੍ਰਿਕਟ ਬੋਰਡ ਬਣਾਏ ਜਾਣਗੇ ਜਿਥੇ ਚੋਣਾਂ ਕਰਾ ਕੇ ਮੈਂਬਰ ਚੁਣੇ ਜਾਣਗੇ ਤਾਂ ਲੋਕ ਬੜੇ ਹੈਰਾਨ ਹੋ ਕੇ ਮੈਨੂੰ ਪੁਛਣ ਲਗੇ ਕਿ ਡਿਸਟ੍ਰਿਕਟ ਬੋਰਡ ਕਿਸ ਮਰਜ਼ ਦਾ ਇਲਾਜ ਹੁੰਦੇ ਹਨ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਇਸ ਬਾਰੇ ਬਿਲਕੁਲ ਕੋਈ ਵਾਕਫੀਅਤ ਨਹੀਂ ਸੀ । ਮੈਨੂੰ ਐਡਰੈਸ ਪੜ੍ਹ ਕੇ ਇਸ ਗਲ ਦਾ ਫ਼ਖ਼ਰ ਮਹਿਸੂਸ ਹੋਇਆ ਕਿ ਜਿਹੜੇ ਵਾਹਦੇ ਸਰਕਾਰ ਪੈਪਸੂ ਦੇ ਲੋਕਾਂ ਨਾਲ ਕਰਦੀ ਰਹੀ ਹੈ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਉਸ ਨੇ ਪੂਰਾ ਕੀਤਾ ਹੈ । ਮੈਂ ਗਵਰਨਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਇਹ ਐਡਰੈਸ ਪੇਸ਼ ਕਰਨ ਤੇ ਮੁਬਾਰਕਬਾਦ ਦੇਂਦਾ ਹਾਂ । ਮੈਨੂੰ ਇਸ ਗੱਲ ਦੀ ਬੜੀ ਖੁਸ਼ੀ ਪ੍ਰਾਪਤ ਹੋਈ ਹੈ ਕਿ ਡਿਸਟ੍ਰਿਕਟ ਬੋਰਡਾਂ ਵਿਚ ਨਾਮਜ਼ਦਗੀਆਂ ਨਹੀਂ ਕੀਤੀਆਂ ਜਾਣਗੀਆਂ ਤੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਮੈਂਬਰ ਚੋਣ ਕਰਾ ਕੇ

[ਸਰਦਾਰ ਰਾਜਿੰਦਰ ਸਿੰਘ]

ਚੁਣੇ ਜਾਣਗੇ । ਫਿਰ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕਰਨ ਤੋਂ ਬਾਅਦ ਹੀ Upper House ਕਾਇਮ ਕੀਤਾ ਜਾਏਗਾ । ਮੈਂ ਇਕ ਅਖਬਾਰਨਵੀਸ ਹਾਂ ਤੇ ਮੈਨੂੰ ਇਸ ਦਾ ਫਖਰ ਹਾਸਲ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਹੈਸੀਅਤ ਵਿਚ ਮੈਂ ਦੇਸ਼ ਦੀ ਮਾੜੀ ਮੋਟੀ ਸੇਵਾ ਕੀਤੀ ਹੈ । ਇਸ ਐਡਰੈਸ ਵਿਚ ਜਿਹੜਾ Publicity ਦਾ para ਹੈ ਉਸ ਨੂੰ ਪੜ੍ਹ ਕੇ ਮੈਨੂੰ ਖੁਸ਼ੀ ਨਹੀਂ ਹੋਈ ਕਿਉਂਕਿ ਉਸ ਵਿਚ ਇਹ ਜ਼ਿਕਰ ਨਹੀਂ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਜਿਹੜੇ ਉਜੜੇ ਹੋਏ ਅਖਬਾਰ ਹਨ ਜਿਹੜੇ Political Democracy ਦੀ ਜਿੰਦ ਜਾਨ ਹਨ, ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਅਦਾਰਿਆਂ ਦੀ ਇਸ ਕੈਪੀਟਲ ਵਿਚ ਕੋਈ Colony ਨਹੀਂ ਬਣਾਈ ਜਾਏਗੀ। ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਉਜੜੇ ਹੋਏ ਅਖਬਾਰਾਂ ਦੇ ਦਫਤਰ ਜਿਹੜੇ ਅਸੀਂ ਲਾਹੌਰ ਛੱਡ ਆਏ ਹਾਂ ਤੇ ਜਿਹੜੇ ਅੱਜ ਟੁੱਟੇ ਹੋਏ ਤੇ ਖਸਤਾ ਮਕਾਨਾਂ ਵਿਚ ਚਲ ਰਹੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ properly rehabilitate ਕਰਨ ਦਾ ਇੰਤਜ਼ਾਮ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਇੱਥੇ ਇਕ colony ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ । ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਸਟੇਟ ਦਾ ਕੈਪੀਟਲ ਠੀਕ ਤਰ੍ਹਾਂ ਤਰੱਕੀ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦਾ ਜਦ ਤਕ ਕਿ Democracy ਦੇ watch dogs ਅਰਥਾਤ ਅਖਬਾਰਾਂ ਦੇ ਦਫਤਰ ਇਥੇ ਸਥਾਪਤ ਨਾ ਕੀਤੇ ਜਾਣ । ਇਸ ਦੂਜੀ Five-Year Plan ਵਿਚ ਕੈਪੀਟਲ ਪ੍ਰਾਜੈਕਟ ਤੇ ਲਗ ਭਗ ਬਾਰਾਂ ਕਰੋੜ ਰੁਪਿਆ ਖਰਚ ਕੀਤਾ ਜਾਏਗਾ । ਅੱਜ ਕਲ ਦੀ Democracy ਵਿਚ ਇਹ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹੈ ਕਿ ਜਦ ਤਕ ਵਡੇ ਸ਼ਹਿਰ ਵਿਚ ਛੋਟੀਆਂ ੨ ਅਖਬਾਰਾਂ ਦੇ ਦਫਤਰ ਨਾ ਹੋਣਗੇ ਉਦੋਂ ਤਕ ਕੋਈ Democratic Set-up ਨਹੀਂ ਚਲ ਸਕਦਾ ਇਸ ਲਈ ਇਹ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹੈ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਕੈਪੀਟਲ ਵਿਚ ਇਕ Press Colony ਕਾਇਮ ਕੀਤੀ ਜਾਏ ਜਿਥੇ ਲਾਹੌਰ ਦੇ ਉਜੜੇ ਹੋਏ ਅਖਬਾਰਾਂ ਨੂੰ ਉਚਿਤ ਸਥਾਨ ਦਿੱਤਾ ਜਾਏ ਅਤੇ ਦੂਜੇ ਛੋਟੇ ਛੋਟੇ ਅਖਬਾਰਾਂ ਨੂੰ ਭੀ ਜਿਹੜੇ ਹਿੰਦੀ ਤੇ ਪੰਜਾਬੀ ਵਿਚ ਛਪਦੇ ਹਨ ਵਧੇਰਾ ਰੁਪਿਆ ਕਰਜ਼ ਦੇ ਕੇ Democracy ਦੀਆਂ ਜੜ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਮਜ਼ਬੂਤ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਸਮਾਂ ਦੂਰ ਨਹੀਂ ਜਦੋਂ ਪੰਜਾਬੀ ਤੇ ਹਿੰਦੀ ਦਾ ਅਖਬਾਰ ਪਿੰਡ ਦੇ ਕੋਨੇ ਕੋਨੇ ਵਿਚ ਪਹੁੰਚ ਜਾਏਗਾ ਤੇ ਇਸ objective ਨੂੰ ਹਾਸਲ ਕਰਨ ਲਈ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਹਾਊਸ ਦੇ ਸਾਰਿਆਂ ਮੈਂਬਰਾਂ ਦੀ ਜ਼ਿੰਮੇਦਾਰੀ ਹੈ ।

ਇਸ ਦੇ ਅਲਾਵਾ, ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ ਮੈਂ, ਅਰਜ਼ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਚੰਡੀਗੜ੍ਹ ਦੇ ਮੁਤੱਅਲਕ public enthusiasm ਘਟ create ਹੋਇਆ ਹੈ ਮੈਂ ਇਸ ਨਵੇਂ ਸ਼ਹਿਰ ਦੇ ਬਣਨ ਤੇ ਬੜਾ ਖੁਸ਼ ਹੋਇਆ ਹਾਂ । ਨਵਾਂ ਸ਼ਹਿਰ ਦੇਸ਼ ਦੀ ਖੂਬਸੂਰਤੀ ਨੂੰ ਵਧਾਉਂਦਾ ਹੈ ਤੇ ਭਵਿਖਤ ਲਈ ਆਸ਼ਾ ਦਾ ਸੰਦੇਸ਼ ਦੇਂਦਾ ਹੈ । ਜੇ ਕਿਸੇ ਨੂੰ ਯੋਰੁਪ ਜਾਣ ਦਾ ਇਤਫਾਕ ਹੋਵੇ ਤਾਂ ਉਹ ਉਥੋਂ ਦੇ ਖੂਬਸੂਰਤ ਸ਼ਹਿਰ ਵੇਖ ਕੇ ਬੜਾ ਖੁਸ਼ ਹੁੰਦਾ ਹੈ । ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ Asia ਵਿਚ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਮੁਕਾਬਲੇ ਦਾ ਇਹ ਨਵਾਂ ਸ਼ਹਿਰ ਤਿਆਰ ਕੀਤਾ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ । ਜਦੋਂ ਦੁਨੀਆ ਦੇ ਸੱਯਾਹ ਇਥੇ ਆਉਣਗੇ ਤਾਂ ਉਹ ਇਸ ਦੀ ਸ਼ਲਾਘਾ ਕੀਤੇ ਬਗੈਰ ਨਹੀਂ ਰਹਿ ਸਕਣਗੇ । ਇਸ ਵੇਲੇ ਇਸ ਸ਼ਹਿਰ ਨੂੰ upper class ਦੀ colony ਕਿਹਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ । ਇਥੇ ਕਿਰਾਏ ਬੜੇ ਜ਼ਿਆਦਾ ਹਨ ਜਿਹੜੇ Legislators ਵੀ ਦੇਂਦੇ ਘਬਰਾਂਦੇ ਹਨ । ਸਾਰਿਆਂ ਲੋਕਾਂ ਦੀ ਇਹ ਰਾਏ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਸ਼ਹਿਰ ਬੜਾ ਮਹਿੰਗਾ ਹੈ । ਸਾਨੂੰ ਇਸ ਸ਼ਹਿਰ ਦਾ ਕੁੱਰਾਹਵਾਈ ਬਦਲ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਇਥੇ ਬੱਸਾਂ ਦਾ ਕਰਾਇਆ ਸਸਤਾ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ, ਹੋਟਲਾਂ ਵਿਚ ਰਿਹਾਇਸ਼ ਤੇ ਖਾਣ ਪੀਣ ਦਾ ਇੰਤਜ਼ਾਮ ਸਸਤਾ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਜਿਹੜੇ tourists ਇਥੇ ਆਉਣ ਉਨ੍ਹਾਂ ਲਈ Boarding and Lodging Houses ਬਣਾਏ ਜਾਣੇ ਚਾਹੀਦੇ ਹਨ । ਉਥੇ ਰਿਹਾਇਸ਼ ਦੀਆਂ ਸਾਰੀਆਂ ਸਹੂਲਤਾਂ ਮਿਲਣੀਆਂ

**श्री निहाल सिंह** (महेंद्रगढ़) : जनाब स्पीकर साहिब, गवर्नर साहिब ने जो Address पेश किया है दोनों Houses के सामने, उस के लिये जो सरदार दरबारा सिंह ने resolution पेश किया है मैं उस की ताईद करने के लिये खड़ा हुआ हूं। पंजाब सरकार ने पिछले सालों में जो तरक्की की है उस का खुलासा इस Address में दिया गया है। पिछले कारनामों को जब हम देखते हैं तो हमारी हौसला अफज़ाई होती है और हमें आगे आने वाले वक्त में ठीक तरह काम करने के लिये हिम्मत मिलती है।

आगे का जो प्रोग्राम दिया गया है और जो बातें इस प्लान के बारे में इस में कही गई हैं उन को भी जब हम देखते हैं तो हमें यह महसूस होता है कि पंजाब बहुत तेज़ रफ्तारी से आगे बढ़ रहा है और तरक्की की राह पर गामज़न है।

अब मैं खुराक के मसले को लेता हूं। इस में हम ने नुमायां तरक्की की है पिछले साल जितनी पैदावार हमारे यहां बढ़ी है वह सारे हिन्दुस्तान के मुकाबला में हमारी आबादी और रक्बे को देखते हुए काफी हौसला कुन है। हम ने पिछले साल तक 110 लाख टन गल्ला और 13 लाख गांठें रुई की सारे हिन्दुस्तान में ज़्यादा पैदा की हैं जिस में कि हमारे इस पंजाब का हिस्सा 14 लाख टन गल्ले और दो लाख गांठ रुई का है। इन figures से पता लगता है कि पंजाब देश को कितना सामान मुहैया करता है। इसी तरह आगे के लिये जो agricultural research institutes खोले जा रहे हैं और seed testing laboratories खोली जा रही हैं इन से भी ज़रायत को काफी तरक्की मिलेगी और अनाज की पैदावार में काफी इज़ाफा होगा। Community Projects और N.E.S. Blocks का काम भी यहां पर बहुत अच्छा हुआ है। मुझे पैप्सू के बारे में ज़्यादा इल्म है कि वहां इन services ने बहुत तरक्की के काम किये हैं। इस चीज़ का सबूत इस बात से भी मिलता है कि वहां के अच्छे काम को देख कर Central Government की तरफ से उस इलाके को वहां की आबादी और रक्बे के लिहाज़ से ज़्यादा blocks मिलते थे। मैं समझता हूं कि अब भी उस के साथ ऐसा ही सलूक होगा।

मैं अब एक दो बातें पंचायतों के बारे में कहना चाहता हूं। पंचायतें बहुत अच्छा काम कर रही हैं और इस बात से कोई इन्कार नहीं कर सकता। मगर मैं एक सुझाव देना चाहता हूं जो शामलात देह ऐक्ट पास हुआ है उस की रू से गांव की तमाम शामलात देह पंचायतों के कब्ज़े में दे दी गई है। बहुत से गांव ऐसे हैं जहां कि बहुत सारी ज़मीन शामलात देह है और वह इस ऐक्ट की रू से पंचायतों के कब्ज़े में आ गई है और जिस की वजह से ज़मींदारों को बहुत दिक्कत हो रही है। अब इस वक्त मौका है कि उस में तरमीम की जाए और उन लोगों की मदद की जाये ताकि वे उस ज़मीन के, जिस को वे बहुत मुद्दत से काश्त करते आ रहे हैं, मालिक तसव्वर हो सकें।

स्पीकर साहिब, अब मैं चंद अलफाज़ पैप्सू की services के और जो उन की हालत है उस के बारे में अर्ज़ करना चाहता हूं। जब पंजाब और पैप्सू का मर्जर हो रहा था तो उस वक्त हमारे लीडर कहते थे कि यह पंजाब और पैप्सू की शादी हो रही है। हमारे बुज़ुर्ग खान साहिब ने एक मीटिंग में फरमाया था कि यह जो एक डोली पैप्सू से उठ कर यहां आई है और मर्जर हुआ है यह एक शादी का मौका है। उन्होंने इस तरह की बातें कह कर बड़ी

[ਸਰਦਾਰ ਜਸਦੇਵ ਸਿੰਘ ਸੰਧੂ]
ਈ. ਏ. ਸੀ. ਤੇ S. O., revert ਕੀਤੇ ਗਏ ਹਨ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਤਹਿਸੀਲਦਾਰ ਬਣਾ ਦਿੱਤਾ ਗਿਆ ਹੈ ਹਾਲਾਂਕਿ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਕਿਸੇ ਈ. ਏ. ਸੀ. ਨੂੰ ਤਹਿਸੀਲਦਾਰ ਨਹੀਂ ਬਣਾਇਆ ਗਿਆ। ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਪੈਪਸੂ ਦੇ ਸੱਤ ਅੱਠ S. I. ਤੇ A. S. I. revert ਕੀਤੇ ਗਏ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਬਾਰੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ S. P. ਸਾਹਿਬਾਨ ਨੇ ਰੀਪੋਰਟਾਂ ਕੀਤੀਆਂ ਸਨ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ confirm ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ। ਹੈਰਾਨੀ ਦੀ ਗੱਲ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਅਫਸਰਾਂ ਨੂੰ ਲੋਕ corrupt ਤੇ ਭੈੜੇ ਸਮਝਦੇ ਸਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ I. G. P. ਵੱਲੋਂ ਤਰੱਕੀਆਂ ਦਿੱਤੀਆਂ ਗਈਆਂ ਹਨ। ਮਿਸਾਲ ਦੇ ਤੌਰ ਤੇ ਇਕ ਮਦਨ ਗੋਪਾਲ S. I. ਸੀ ਜਿਹੜਾ ਬਹੁਤ corrupt ਤੇ ਲੋਕਾਂ ਤੇ ਤਸ਼ੱਦਦ ਕਰਨ ਵਿਚ ਪ੍ਰਸਿੱਧ ਹੈ ਤੇ ਜਿਸ ਤੇ ਚਾਰ ਮੁਲਜ਼ਮਾਂ ਨੂੰ ਕਤਲ ਕਰਨ ਦੇ ਦੋਸ਼ ਵਿਚ ਮੁਕੱਦਮਾ ਵੀ ਚਲਿਆ। ਸ਼ੈਸ਼ਨ ਜਜ ਨੇ ਉਸ ਨੂੰ ਤਿੰਨ ਕਤਲਾਂ ਦੇ ਦੋਸ਼ ਵਿਚ ਫਾਂਸੀ ਦੀ ਸਜ਼ਾ ਦਿੱਤੀ ਪਰ ਹਾਈ ਕੋਰਟ ਨੇ ਉਸ ਨੂੰ benefit of doubt ਦੇ ਕੇ ਬਰੀ ਕਰ ਦਿੱਤਾ।

**Mr. Speaker :** What is the idea ?

**ਸਰਦਾਰ ਜਸਦੇਵ ਸਿੰਘ ਸੰਧੂ :** ਵਜ੍ਹਾ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਅਫਸਰਾਂ ਦੀ ਪਾਰਟੀ ਬਾਜ਼ੀ ਹੈ। ਚੰਗਿਆਂ ਦੀ ਥਾਂ ਭੈੜਿਆਂ ਨੂੰ ਤਰੱਕੀ ਦਿੱਤੀ ਜਾਂਦੀ ਹੈ ਬਜਾਏ ਇਸ ਦੇ ਕਿ ਉਸ S. I. ਦੇ ਖਿਲਾਫ ਐਨਕਵਾਇਰੀ ਕੀਤੀ ਜਾਂਦੀ ਅਤੇ action ਲਿਆ ਜਾਂਦਾ, ਉਸ ਨੂੰ ਤਰੱਕੀ ਦੇ ਕੇ ਟ੍ਰੇਨਿੰਗ ਲਈ ਭੇਜ ਦਿੱਤਾ ਗਿਆ ਜੋਕਿ ਬਹੁਤ ਭੈੜੀ ਗੱਲ ਹੈ। ਮੈਂ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ integration ਦੇ ਕਾਰਨ ਪੈਪਸੂ ਦੇ ਮੁਲਾਜ਼ਮਾਂ ਨਾਲ ਜਿਹੜਾ ਧੱਕਾ ਹੋਇਆ ਹੈ ਉਸ ਨੂੰ review ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ।

ਦੂਜੀ ਗੱਲ ਮੈਂ ਪੰਜ ਸਾਲਾ ਪਲੈਨ ਬਾਰੇ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ। ਸਾਡਾ ਖਿਆਲ ਸੀ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਨਾਲ ਮਿਲ ਕੇ ਪੈਪਸੂ ਤਰੱਕੀ ਕਰੇਗਾ ਅਤੇ ਪਹਿਲਾਂ ਹੋ ਰਹੀ ਤਰੱਕੀ ਹੋਰ ਵੀ ਤੇਜ਼ ਹੋਵੇਗੀ ਪਰ ਅਫਸੋਸ ਨਾਲ ਕਹਿਣਾ ਪੈਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਉਹ ਤਰੱਕੀ ਸਗੋਂ ਮੱਧਮ ਪੈ ਗਈ ਹੈ। ਪੈਪਸੂ ਵਿਚ ਪਲੈਨ ਅਨੁਸਾਰ 1956—57 ਵਿਚ 6 N. E. S. ਬਲਾਕ ਖੋਲ੍ਹੇ ਜਾਣੇ ਸਨ ਪਰ ਅਸਲ ਵਿਚ ਤਿੰਨ ਹੀ ਖੋਲ੍ਹੇ ਗਏ ਹਨ। ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਇਸ ਸਾਲ 30 ਲੱਖ ਰੁਪਏ Agricultural loans ਲਈ ਦੇਣ ਦਾ ਪ੍ਰਬੰਧ ਸੀ ਪਰ 31 ਮਾਰਚ 1957 ਤਕ ਸਿਰਫ 3 ਲੱਖ ਰੁਪਏ ਹੀ ਵੰਡੇ ਗਏ ਹਨ ਬਾਕੀ ਰੁਪਿਆ ਕੇਵਲ Administrative sanction ਨਾ ਆਉਣ ਕਰਕੇ ਨਹੀਂ ਵੰਡਿਆ ਜਾ ਸਕਿਆ। ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਸੜਕਾਂ ਦਾ ਮਸਲਾ ਹੈ। ਜਿਹੜੀਆਂ ਸੜਕਾਂ ਦੂਜੇ ਪਲੈਨ ਅਨੁਸਾਰ ਹੁਣ ਤੀਕ ਵੀਹ ਮੀਲ ਬਣਾਉਣ ਦਾ ਪ੍ਰੋਗਰਾਮ ਸੀ ਉਹ ਅਜੇ ਤਕ ਅਧ ਤੀਕ ਵੀ ਨਹੀਂ ਬਣੀਆਂ। ਬਰਨਾਲਾ-ਬਾਜਾ ਖਾਨਾ ਰੋਡ 1956—57 ਦੇ ਅਖੀਰ ਤਕ 20 ਮੀਲ ਬਣਨੀ ਸੀ; ਪਰ ਅਸਲ ਵਿਚ ਉਹ ਦਸ ਮੀਲ ਵੀ ਨਹੀਂ ਬਣੀ। ਮੈਨੂੰ ਉਮੀਦ ਨਹੀਂ ਕਿ ਅਗਲੇ ਤਿੰਨ ਸਾਲਾਂ ਵਿਚ ਵੀ ਉਹ ਪੱਕੀ ਹੋ ਸਕੇਗੀ। ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਪੈਪਸੂ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ੧੯੫੬-੫੭ ਵਿਚ ਕੁਆਪ੍ਰੇਟਿਵ ਫਾਰਮਿੰਗ ਸੋਸਾਇਟੀਆਂ ਨੂੰ ੭੨ ਹਜ਼ਾਰ ਰੁਪਏ ਦੀ subsidy ਦੇਣੀ ਸੀ। ਉਸ ਵਿੱਚੋਂ ਇਹ ਰੁਪਿਆ ਵੀ ਕਿਸੇ ਸੋਸਾਇਟੀ ਨੂੰ ਨਹੀਂ ਦਿੱਤਾ ਗਿਆ। ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕਿਹਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਪਟਿਆਲਾ ਐਜੂਕੇਸ਼ਨ ਡਿਵੀਜ਼ਨ ਤੋੜ ਦਿੱਤਾ ਜਾਵੇਗਾ। ਪਤਾ ਲਗਿਆ ਸੀ ਕਿ ਰੀਹੈਬੀਲੀਟੇਸ਼ਨ ਅਤੇ ਕੁਆਪ੍ਰੇਸ਼ਨ ਦੇ ਮਹਿਕਮਿਆਂ ਦੇ ਦਫਤਰ ਪਟਿਆਲੇ ਭੇਜੇ ਜਾਣਗੇ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਅਜੇ ਪਤਾ ਨਹੀਂ ਕਦੋਂ ਉਥੇ ਜਾਣਗੇ।

ਇਸ ਤੋਂ ਇਲਾਵਾ ਕਮਿਸ਼ਨਰ, ਪਟਿਆਲਾ ਡਿਵੀਜ਼ਨ ਨੇ ਥੋੜ੍ਹੇ ਦਿਨ ਹੋਏ ਕਿਹਾ ਹੈ ਕਿ ਪਟਿਆਲੇ ਸ਼ਹਿਰ ਨੂੰ ਚੁੰਗੀ ਵਿਚ ਪਿਛਲੇ ਸਾਲ ਦੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਛੇ ਮਹੀਨਿਆਂ ਦੇ ਟਾਕਰੇ ਤੋਂ 10 ਹਜ਼ਾਰ ਰੁਪਏ ਦਾ ਘਾਟਾ ਪਿਆ ਹੈ। ਇਸ ਤੋਂ ਅੰਦਾਜ਼ਾ ਲਾਇਆ ਜਾ ਸਕਦਾ ਹੈ ਕਿ ਪਟਿਆਲੇ ਦੀ ਪੋਜ਼ੀਸ਼ਨ ਕਿੰਨੀ ਘਟ ਗਈ ਹੈ।

ਗਵਰਨਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਐਡਰੈਸ ਵਿਚ ਕਿਹਾ ਹੈ ਕਿ ਸਰਕਾਰ Drainage ਵੱਲ ਧਿਆਨ ਦੇ ਰਹੀ ਹੈ। ਪਰ ਉਸ ਬਾਰੇ ਪੈਪਸੂ ਦੇ ਕਿਸੇ ਸੇਮਜ਼ਦਾ ਇਲਾਕੇ ਦਾ ਕਿਤੇ ਜ਼ਿਕਰ ਨਹੀਂ, ਹਾਲਾਂਕਿ ਧੂਰੀ, ਭਦੌੜ ਅਤੇ ਬਰਨਾਲਾ ਦੇ ਇਲਾਕੇ ਜਿਹੜੇ ਪਹਿਲਾਂ ਸੋਨਾ ਉਗਲਦੇ ਸਨ ਹੁਣ ਸੇਮ ਕਰਕੇ ਤਬਾਹ ਹੋ ਰਹੇ ਹਨ। ਗਵਰਨਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਜ਼ਿਕਰ ਕੀਤਾ ਹੈ ਪੱਟੀ ਨਾਲੇ ਦਾ ਅਤੇ ਨਸਰਾਲਾ ਚੋ ਦਾ ਪੈਪਸੂ ਦਾ ਕਿਧਰੇ ਜ਼ਿਕਰ ਨਹੀਂ। ਮੇਰਾ ਖਿਆਲ ਸੀ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਨਾਲ ਮਿਲ ਕੇ ਅਸੀਂ ਤਰੱਕੀ ਕਰਾਂਗੇ, ਪਰ ਅਸਲ ਵਿਚ ਅਸੀਂ ਪਿੱਛੇ ਜਾ ਰਹੇ ਹਾਂ।

ਮੈਂ ਇਹ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਪੈਪਸੂ ਦਾ ਜਿਹੜਾ ਦੂਜਾ ਪੰਜ ਸਾਲਾ ਪਲੈਨ ਬਣਿਆ ਸੀ ਉਸ ਨੂੰ ਅਮਲ ਵਿਚ ਲਿਆਂਦਾ ਜਾਵੇ। ਸਗੋਂ ਪੈਪਸੂ ਨੂੰ weightage ਦੇ ਕੇ ਉਸ ਨਾਲ special treatment ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ ਤੇ ਇਹ assurance ਦਿੱਤੀ ਜਾਵੇ ਕਿ ਪੈਪਸੂ ਦੇ ਦੂਜੇ ਪੰਜ ਸਾਲਾ ਪਲੈਨ ਤੇ ਪੂਰੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਅਮਲ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇਗਾ। ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਆਖਰੀ ਗਲ ਕਹਿ ਕੇ ਮੈਂ ਬੈਠ ਜਾਵਾਂਗਾ।

**ਸ਼੍ਰੀ ਸਪੀਕਰ** : ਮੇਰੇ ਖਿਆਲ ਵਿਚ ਆਖਰ ਵਿਚ ਮਤੇ ਨੂੰ support ਕਰੋਗੇ। (I think, the hon. Member will support the resolution after all.)

**ਸਰਦਾਰ ਜਸਦੇਵ ਸਿੰਘ ਸੰਧੂ** : ਹਾਂ ਜੀ, ਅਖੀਰ ਵਿਚ ਕਰਾਂਗਾ (ਹਾਸਾ)। 18 ਮਾਰਚ ਵਾਲੇ ਭਾਸ਼ਨ ਵਿਚ ਗਵਰਨਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਕਿਹਾ ਸੀ ਕਿ ਹਰ ਪੰਚਾਇਤ ਵਾਲੇ ਪਿੰਡ ਵਿਚ ਪ੍ਰਾਇਮਰੀ ਸਕੂਲ ਹੈ ਅਤੇ ਫੈਸਲਾ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ ਸਾਰੇ ਰਾਜ ਦੇ ਲੜਕੀਆਂ ਦੇ ਮਿਡਲ ਸਕੂਲਾਂ ਨੂੰ ਹਾਈ ਸਕੂਲ ਬਣਾ ਦਿੱਤਾ ਜਾਵੇ। ਪਰ ਪਟਿਆਲਾ ਡਿਵੀਜ਼ਨ ਦੇ ਹਰ ਪੰਚਾਇਤ ਵਾਲੇ ਪਿੰਡ ਵਿਚ ਘੱਟ ਤੋਂ ਘੱਟ ਪ੍ਰਾਇਮਰੀ ਸਕੂਲ ਨਹੀਂ ਹੈ। 18 ਮਾਰਚ ਨੂੰ ਕਿਹਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਲੜਕੀਆਂ ਦੇ ਸਭ ਮਿਡਲ ਸਕੂਲਾਂ ਨੂੰ ਹਾਈ ਬਣਾਇਆ ਜਾਵੇਗਾ ਪਰ 26 ਅਪ੍ਰੈਲ ਨੂੰ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ 5 ਗਰਲਜ਼ ਮਿਡਲ ਸਕੂਲਾਂ ਨੂੰ ਹਾਈ ਬਣਾਇਆ ਜਾਵੇਗਾ। ਇਹ ਦੋਵੇਂ ਗੱਲਾਂ ਆਪਸ ਵਿਚ ਟਕਰਾਉਂਦੀਆਂ ਹਨ ਕਿ ਪਟਿਆਲਾ ਡਿਵੀਜ਼ਨ ਵਿਚ ਤਕਰੀਬਨ ਲੜਕੀਆਂ ਦੇ ਸੋ ਮਿਡਲ ਸਕੂਲ ਹੋਣਗੇ। ਮੈਂ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਮੇਰੀਆਂ ਗੱਲਾਂ ਵਲ ਧਿਆਨ ਦੇਵੇ ਤਾਂ ਜੋ ਪਟਿਆਲਾ ਡਿਵੀਜ਼ਨ ਦੇ ਲੋਕ ਆਪਣੇ ਆਪ ਨੂੰ ਦਬੇ ਹੋਏ ਨਾ ਸਮਝਣ। ਮੈਨੂੰ ਆਸ ਹੈ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਸਾਰੇ ਸੂਬੇ ਦੀ ਤਰੱਕੀ ਵਲ ਇਕੋ ਜਿਹਾ ਧਿਆਨ ਦੇਵੇਗੀ। ਇਹ ਗੱਲਾਂ ਕਹਿ ਕੇ ਮੈਂ ਗਵਰਨਰ ਸਾਹਿਬ ਦੇ ਧੰਨਵਾਦ ਦੇ ਮਤੇ ਦੀ ਪ੍ਰੋੜ੍ਹਤਾ ਕਰਦਾ ਹਾਂ।

**चौधरी चन्दरभान** (तोशम) : मैं गवर्नर साहिब के ऐड्रैस पर चर्चा करने से पहले स्पीकर साहिब, पंजाब गवर्नमेंट से प्रार्थना करूंगा कि वे मेरी बातों पर ठंडे दिमाग़ से विचार करे। उन्हें यह नहीं समझना चाहिए कि Opposition केवल बहस के लिए बहस करती है। मैं कोई bogus बात नहीं कहूंगा। मैं जो कुछ कहूंगा सत्य कहूंगा।

[चौधरी चन्द्र भान]

मैं एक ऐसे इलाके से आया हूं जिसे लोहारू और तोशाम कहते हैं। यह इलाका most-backward है। हम हिस्टरी में पाषाण युग का हाल पढ़ते हैं। वह युग अब भी लोहारू में है। वहां पर न कोई सड़क है, न स्कूल है और न डिस्पैंसरी है। (*At this stage Mr. Deputy Speaker occupied the Chair.*) मैं देखता हूं कि चंडीगढ़ की High Court में curtains पर कई लाख रुपए खर्च किये जाते हैं। यह रुपया क्यों नहीं उस इलाके की जनता पर खर्च किया जाता। यह हालत उस Government की है, मौजूदा Government की, जिस Government के बानी मुबानी महात्मा गांधी थे, जो यह कहा करते थे कि अगर भगवान् को देखना चाहते हो, अगर ईश्वर को देखना चाहते हो तो गरीबों को देखो। लेकिन वह बात कहां। हाई कोर्ट को देखो। वह बात कहां ( Cheers from Opposition Benches. )

फिर भाई राजेन्द्र सिंह कहते हैं कि देश Socialistic pattern of Society की तरफ जा रहा है। मैं कहता हूं कि Socialistic दृष्टि को छोड़ कर माया की दृष्टि की ओर जा रहा है। ऐसी हालत है। मेरे हलके में ऐसे इलाके हैं जहां का पानी कड़वा है, कड़वा पानी मिलता है। वहां पैदावार का सवाल ऐसा है कि फी एकड़ चन्द धड़ी से ज़्यादा अनाज पैदा नहीं हो सकता। कुल्लू में मैं ने देखा है—इतना backward है। लेकिन कुल्लू और लोहारू में इतना फर्क है कि वहां रेत के पहाड़ हैं और कुल्लू में पत्थर के पहाड़ हैं। जिस area में अब भी 99 per cent illiteracy है, जिस Area में सिवाय एक माल अफसर के Civil में कोई नौकर नहीं है। जिस वक्त अंग्रेज़ हुकूमत थी तो उस इलाके के लोग देश की रक्षा के लिए फौज में भर्ती हो जाया करते थे। अब वह बात भी रह गई।

इस के अलावा मैं आपसे अर्ज़ करूं कि वहां पंजाब Government ने पिछली पांचसाला स्कीम में एक N.E.S. Block खोला है। लेकिन वह N.E.S. Block एक ऐसी मिसाल हो गई है जैसे एक देहात में शादी होती है, एक दूल्हा दुल्हन के घर जाता है और दो चार मुट्ठियां पैसों की फैंकता है जिस से समझा जाता है कि वह दानी है। एक फायदा ज़रूर किया। इस Science के ज़माने में हम ने जीप नहीं देखी थी, Government ने वहां एक जीप दे दी, पैट्रोल के साथ चलाने के लिए। ( Cheers from Opposition Benches. ) फिर कहते हैं कि कांग्रेस का राज है। मैं कहता हूं कि मेरे साथ कांग्रेस वालों ने किस तरह का बर्ताव किया। इसी तरह आगे चलें तो मैं स्कूलों के बारे में बतलाऊंगा। वहां local teachers हैं और दूसरे area से teachers आते हैं। मैं उसका नाम नहीं लेना चाहता। उस teacher ने 2 स्कूल तोड़े। तीसरी बार मेरे गांव में आया। मुझे पता था कि वह स्कूल तोड़ेगा। उसने कहा कि मैं स्कूल क्यों न तोड़ूं। मेरा पीछा तो तब ही छूटेगा जब मैं इस गांव के स्कूल को तोड़ूंगा। मैं ने कहा गुरु का काम तो स्कूल चलाना होता है। उसने कहा कि यहां पीने के लिये पानी नहीं है। इस ढंग से उसने पीछा छुड़ाने का यह तरीका निकाला। यह हालत है उस इलाके की। मेरे साथी जिन्होंने कांग्रेस टिकट से वहां से contest किया था, अफसोस कि वह यहां बैठे हुए नहीं हैं, जो

उस इलाके में अजीब काम करते हैं। वहां इतना कहत पड़ता है कि छः धड़ियां फी बीघा से ज़्यादा अनाज पैदा नहीं होता। वह भी अगर भगवान की कृपा हो, नहीं तो कुछ नहीं होता। अगर लोहारू के area को देखा जाये तो यह बहुत backward area है। मैं Chief Minister साहिब, सरदार प्रताप सिंह से और सारे House से इस बारे में इल्तजा करूंगा, request करूंगा, अपील करूंगा कि एक २ दफा उस इलाके की हालत को आंखों से देखें और उसे हल करें।

बहुत से कांग्रेसी भाई यह सोचते होंगे कि मेरा जो area है वहां की जनता कांग्रेस की विरोधी है, इस लिये उन्होंने एक आज़ाद उम्मीदवार को भेजा है। ऐसी बात नहीं है। उन्होंने 9 साल तक गांधी जी के राज को देखा, लेकिन फिर भी वहां कुछ नहीं हुआ। सिर्फ एक जीप दिखाई गई। (Cheers by the Opposition Benches.) रहा सवाल वहां के आने जाने के बन्दोबस्त का। मुझे जब चन्डीगढ़ में आना पड़ता है तो बड़ी दिक्कत होती है। मैं गरीब आदमी हूं। दो दिन पहले मुझे अपने घर से रेलवे स्टेशन भिवानी पहुंचना पड़ता है और मैं वहां ऊंट पर आता हूं।

नंगल प्राजैक्ट की बिजली के बारे में कहा जाता है कि यहां से लोहारू को electricity जाएगी, यहां से राजस्थान को बिजली जाएगी। मेरे ख्याल में तो यह scheme कामयाब होती दिखाई नहीं देती। यह स्कीम कागज़ों पर ही है।

General Administration की वहां यह हालत है कि अगर आप गांव के अन्दर चले जायें और बूढ़े बड़ेरे आदमियों की बातें सुनें तो आप उनको यह बात ज़रूर कहते सुनेंगे कि भाई नेहरू जी का ज़माना है, लेकिन उन्हें यह मालूम नहीं कि राज किस का है। तो नाम तो मैं नहीं लेना चाहता, क्योंकि House है, लेकिन वे कहते हैं कि S. I. साहिब का राज है, कि भाई फलां थानेदार का राज है। उस इलाके की General Administration की यह हालत है। कैसी शानदार है! नवाबी राज के अन्दर यहां से जो पत्थर निकलते हैं उन पर टैक्स नहीं लगता था। हमें इतना फायदा हुआ पंजाब Government में आने से कि अंग्रेज़ों के वक्त में हमें इस का भी टैक्स देना पड़ा। पहले नवाबी हुकूमत ने अपना काम बनाना था, तो उसका टैक्स लगा। मुझे वह दिन भी याद है जब States Reorganisation Commission ने सिफारिश की थी कि इस इलाके को राजस्थान से लगा देंगे। तो पंजाब Government ने मदद की। कैरों साहिब को मैं सरदार गुरमुख सिंह मुसाफिर की कोठी पर दिल्ली में मिला और उन्होंने खुद कहा कि हमें backward area में नहीं जाना चाहिये। हम जानते हैं कि पंजाब forward इलाका है अगर हम इसके साथ रहें तो हमारे इलाका की तरक्की होगी। कैरों साहिब ने कहा कि हमारे दिमाग़ को दर्द रहा है कि हम अभी तक आपके लिये कुछ नहीं कर सके। अगर अब आप राजस्थान के साथ लगा दिये गये तो आपकी तरक्की कैसे होगी। कैरों साहिब की ऐसी बातें हैं तो मैं चाहता हूं कि इनको पूरा किया जाये। यह backward, backward जो कहना है, इस का तो कोई फायदा नहीं। लोहारू 9 साल से उसी हालत में चला आ रहा है। यह backward area की इस तरह से मदद करते हैं। इस तरह हमें forward करते हैं।

**चौधरी बालू राम बन्थ** (आनन्दपुर) : डिप्टी स्पीकर साहिब, मैं सरदार दरबारा सिंह के प्रस्ताव का समर्थन करने के लिये खड़ा हुआ हूं, जो उन्होंने गवर्नर साहिब के भाषण देने के ऊपर उन के धन्यवाद का प्रस्ताव रखा है। मैं ने गवर्नर साहिब के Address को अच्छी तरह पढ़ा है और यहां पर अपने साथियों की स्पीचों को भी सुना। और मुझे खास तौर पर हैरानी हुई अपने साथी पंडित राम किशन जी की स्पीच सुन कर जो उन्होंने नंगल फैक्ट्री के बारे में कुछ गलतफहमी डालने की कोशिश की। पहले तो इलैक्शनों के टाइम में उन्होंने इस बात से फायदा उठाया और लोगों को कुछ गलत रास्ते पर लाने की कोशिश की और उस में वह किसी हद तक कामयाब भी हुए। अभी तक ऐसे लोगों की बहुतात है जिन को कि ग़लत रास्ते पर लाया जा सकता है और आसानी से लगाया जाता है।

(**चौधरी धर्म सिंह राठी** : ऐसे इलाके से आप आए हुए हैं। कैरों साहिब यहां बैठे हैं।) और जिस तरह वहां पर उन्होंने अपनी बात को सुना कर जनता को तो गुमराह करने की कोशिश की और House में आ कर भी अब समझने वाले साथियों के ऊपर वही प्रभाव डालने की कोशिश की है। तो नंगल फैक्ट्री के बारे में जो deputation यहां आया था दो चार दिन पहले, मैं उसके साथ था। उस deputation वालों को हमारे Chief Minister साहिब ने बड़ी संजीदगी से और बड़े तहम्मल से सुना। और उन की जो दिक्कतें थीं, जो तकलीफें थीं उन को अच्छी तरह से समझा और यह यकीन दिलाया कि आप की जो कठिनाइयां हैं मैं ने उन को पहले ही समझा है और उन को दूर करने के लिए अफसरान मुताल्लिका को हुक्म दे दिया है कि तुम्हारी तकलीफों को दूर करने की कोशिश करें। उन्होंने कहा कि मैं ने समझ लिया है कि आप को रहने के लिए मकान चाहिए और काश्त करने के लिये ज़मीन चाहिये। हम कोशिश कर रहे हैं जैसे जैसे ज़मीन सरकार को मिलेगी वैसे-वैसे आप को मिलती जाएगी। उन्होंने यह भी-उन को यकीन दिलाया कि उन के लिये नए मकान जो बनाए जाएंगे वह अच्छे ढंग के होंगे और नये ज़माने के मुताबिक होंगे। लेकिन इस के लिये उन को थोड़ा बहुत इन्तज़ार करना पड़ेगा। इस तरह उन्होंने उन लोगों की तसल्ली करवाई। उन्होंने इस के आगे और यह भी कहा कि मैं ने Commissioner, Ambala को ताकीद कर दी है कि वह मौका पर जा कर आप लोगों की तकलीफों को सुनें। मैं भी साथ था और कुछ कांग्रेसी भाई भी साथ थे। उन्होंने कहा कि कमिश्नर साहिब का दौरा रखा जाएगा और उस की इत्तलाह सब को दे दी जाएगी।

**चौधरी बलबीर सिंह** : On a point of order, Sir. इन्होंने Commissioner, Ambala का ज़िक्र किया है लेकिन Nangal तो ज़िला होशियारपुर में वाक्या है।

**Mr. Deputy Speaker** : Order, please. No interference.

**चौधरी बालू राम बन्थ** : मैं एक अर्ज़ आप से करना चाहता हूं कि चौधरी बलबीर सिंह जी......

[पंडित श्री राम शर्मा]

अंग्रेज़ों के राज में क्यों महकमों का काम ठीक होता था ? अब पहले से ज्यादा और क्या मुसीबत आ गई है ? उस वक्त काम तेज़ी से होता था हालांकि अफसर थोड़े होते थे। बड़े मज़े से और आराम से सब काम करते थे। लेकिन अब हम सोचते हैं कि काम चले Socialistic pattern पर या और भी किसी अच्छे तरीके पर, मगर हर बात में गवर्नमैण्ट से मन्ज़ूरी लिए बग़ैर काम नहीं चलता। थोड़े दिनों तक अगर हम सांस भी लेना चाहा करेंगे तो गवर्नमैंट की मन्ज़ूरी के बग़ैर नहीं ले सकेंगे। दफ्तरों की यह हालत है कि किसी काग़ज की कोई परवाह ही नहीं की जाती चाहे वह कितना ही serious मामला ही क्यों न हो। यह बड़े दफ्तरों या Secretariat ही का हाल नहीं है। आप थानों में जाइये, ज़िलों के दफ्तरों में जाइये और तहसीलों में जाइये कोई जवाब ही नहीं देता और कोई पूछता तक नहीं। कोई जवाब देता है या किसी की बात पूछता है इस से कहीं बुरी बात यह है कि पुलिस के महकमे में आप जायें और सारा सारा दिन भी अगर आप रिपोर्ट दर्ज करवायें, वह करते ही नहीं। गवर्नमैंट को इन हालात पर काबू पाने के लिए खास तरीके सोचनें चाहियें। मैं नहीं समझता कि इन हालात में गवर्नमैण्ट कायम रह सकती है। रिश्वत लेना अव्वल तो बज़ाते खुद बुरी बात है लेकिन लाखों रुपया बतौर रिश्वत के इस स्टेट में लोगों से सिर्फ इस नाम से ही लिया जाता है कि उन को उन के काग़जों का पता लग सके। कई २ महीनों तक उन का सुराग तक नहीं मिलता और अगर मिलता है तो उन का फैसला होने को नहीं आता। किसी बात का कोई पता तक नहीं लगता कि वज़ीर साहिब क्या कहते हैं और Secretary क्या कहता है। मुझे कुछ अगली पिछली बातों का तजरुबा है। वज़ीर साहिब हुक्म देते हैं कि हमारे हुक्म की तामील हो। लेकिन Assistant साहिब उस पर नये सिरे से note चढ़ा देते हैं। मैं ने ऐसे केसिज़ देखे हैं कि वज़ीरों के हुक्म की तामील महीनें तक नहीं होती। तीन चार महीनों तक उन को देखा तक नहीं जाता।

**सरदार करतार सिंह दीवाना** : क्या आप कुछ कर न सके ?

**पंडित श्री राम शर्मा** : मुझ से अगर हुआ नहीं तभी तो यह मुश्किलें पेश आईं। नीचे से ले कर ऊपर तक सभी यही जानते हैं कि उन्होंने अपनी मर्ज़ी से काम करना है। वज़ीर के हुक्म की सैक्रेटरी परवाह नहीं करते। मेरा मतलब कोई खाह मखाह की छेड़खानी से नहीं है। इन को चाहे किसी तरह ही से कहो, या तो आप को यह काम में delay खत्म करनी पड़ेगी या फिर आप को Government से हाथ धोना पड़ेगा। इस लिए मैं कहूंगा कि दफ्तरों में मुलाज़िम अपना राज चला रहे हैं। जब तक यह सिलसिला काम करने का खत्म नहीं हो जाता, उस वक्त तक रिश्वत चलती रहेगी। यह काम सीधी तरह से तो होने की गुंजायश नहीं है। मुझे यहां तक तजरुबा है कि अगर आज कोई कागज़ भेज दें तो यह 6-6 महीने तक आगे नहीं भेजा जाता। इस तरीका से रिश्वत और भी ज़्यादा बढ़ गई है। इस लिए आज जो रैज़ोल्यूशन हाऊस में आया है गवर्नमैंट इस को seriously consider करे। हो सकता है कि यह जो तीन नाम दिये गए हैं यह थोड़े हों; यह छ: किये जा सकते हैं। यह काम इस बिना पर नहीं रुकना चाहिए कि यह resolution non-official day का business है। इस चीज़ को Govern-

ment को अपने वकार का सवाल नहीं बना लेना चाहिए बल्कि इस को मान लेना चाहिए क्योंकि Government का वकार इस हाऊस से ज्यादा नहीं है। जहां तक इस resolution का ताल्लुक है--इस के objects and reasons से जैसा कि जाहिर है--अगर आप चाहते हैं कि दफतरों के अन्दर यह corrupt procedure खत्म हो जाए, तो आप को इस के पास करने में देरी नहीं करनी चाहिए। यह resolution है भी Treasury Benches के एक मैम्बर की तरफ से। जिस spirit से यह resolution रखा गया है अब वज़ीर साहिब भी उसी spirit से इस resolution को पास करवाएं और इस पर अमल करें क्योंकि यह चीज़ जितनी Government Ministers में है उतनी नीचे के अमला में नहीं है। मौलवी साहिब ने इस मसले को यहां ला कर एक निहायत अच्छा काम किया है। इस लिये यह आप का फर्ज़ है कि आप इस resolution को पास करवाएं और इस पर अमल करें। Red tapism कोई एक दिन में तो खत्म हो नहीं जानी; यह सिलसिला तो महीना दो महीने लगातार निगरानी से काम करने से बन्द होगा। इस के बाद कोई तब्दीली आएगी और काम ठीक तरीका से चलने लगेगा। (तालियां)

**श्री जगत नारायण चोपड़ा** (जालन्धर शहर, दक्षिण पश्चिम): स्पीकर साहिब, मौलवी साहिब ने जो प्रस्ताव पेश किया है यह एक निहायत ही अच्छा प्रस्ताव है। मौलवी साहिब ने अपने भाषण में एक किस्सा सुनाया उस फौजी का जिस की 14 महीने तक कोई बात ही नहीं पूछी गई। पंडित श्री राम शर्मा ने 1954 का एक किस्सा सुनाया। अगर मेरे बजुर्ग सरदार राड़ेवाला एतराज़ न करें, तो मैं भी 1950 का एक किस्सा सुना दूं जब कि वह वज़ीर थे।

फगवाड़ा में एक फर्म है M/s Ganga Ram-Hazari Lal। इन्होंने 1950 में अमृतसर मार्किट से एक नमक की गाड़ी खरीदी। इस की बिल्टी का नम्बर था 851996। वह गाड़ी 6-10-50 को खरीदी गई। यह गाड़ी जब मंडी फूल के स्टेशन पर थी तो यह Government ने खरीद कर ली। 1952 में इस का मुआवज़ा 2,382/5/9 मुकर्रर किया गया। इस के बाद यह खतो किताबत चलती रही। इस के मुताल्लिक Director, Civil Supplies की एक चिट्ठी 20-5-53 date की है वह मैं पढ़ना मुनासिब समझता हूं:

"Payment of compentations of rock salt against R. R. No. 851996, dated 6th October, 1950, requisitioned from Rampur Phul.

Please pay Rs 2,382-5-9 out of the amount of compensation due to Sardar Baldev Singh, representative Bihar Government, to M/s. Ganga Ram-Hazari Lal, Phagwara, the consignee of the above-noted wagon as has been determined by the District Food and Civil Supplies Officer, Barnala. Before making payment an Indemnity Bond from the consignee may please be taken to safeguard the Government interest in any case of adverse claim".

20-5-53 से ले कर 31-10-56 तक जब पैप्सू पंजाब में मर्ज हो गया Civil Supplies and Labour Department और Deputy

[श्री जगत नारायण चोपड़ा]

Commissioner, Patiala से भी खतोकिताबत की गई, इसी सिलसिले में एक और चिट्ठी है जो कि यूं है।

"Payment of compensation to M/s. Ganga Ram-Hazari Lal, Phagwara.

Reference this Department letter of even number, dated 19th September, 1956.

Please expedite reply in the matter. The firm of M/s. Ganga Ram-Hazari La Phagwara, is pressing very hard for the payment of their dues."

अब आप ख्याल कीजिए कि Government 1950 में अपनी जरूरत के लिए एक चीज़ लेती है और 1957 तक उस की पेमैंट नहीं होती (Shame Shame की आवाज़)

पिछले दिनों हमारे एक Deputy Minister के अखबार मिलाप में एक खबर छपी यह 16-4-56 के अखबार की खबर है। वह लिखता है कि पिंजौर में एक मशहूर मुग़ल Garden है। वहां पर कुछ दरखत गिर गए हैं और बिजली लगाने के मुताल्लिक S.D.O. ने बार बार लिखा है और याद दहानियां करवाई हैं मगर कोई इन्तज़ाम नहीं किया गया। डिप्टी मिनिस्टर वहां खुद गए, फिर भी—मैंने कल पता किया—बिजली ठीक नहीं हो सकी। आप देखिये कि वैसाखी के मौके पर डिप्टी मिनिस्टर खुद जाते हैं और मिलाप-परिवार ले जाते हैं; और उस बात को उन के अखबार में शाया किया जाता है, लेकिन वह रेड टैपिज्म दूर नहीं कर सकते।

आप को पता होगा, डिप्टी स्पीकर साहिब, कि पिछली पार्लियामेंट में श्री सत्यवादी एक मैम्बर थे; उन के ऊपर केस चला, जो सब लोग जानते हैं, और वह केस पांच साल तक चलता रहा और फैसला कब हुआ? पांच साल के बाद, जब पूरा टर्म गुज़र गया। तो इस ढंग से रेड टैपिज्म का सिलसिला चलता है।

अभी कुछ ही दिन हुए, आपने पढ़ा होगा डिप्टी स्पीकर साहिब, कि जालंधर में मंगती काण्ड हुआ; उसकी बड़ी चर्चा हुई और इस से सम्बन्धित बड़ी गिरफ्तारियां हुईं, लेकिन केस अभी तक अदालत में नहीं चालू हुआ।

**उपाध्यक्ष महोदय** : जुडीशल केस का reference न दें। (The hon. Member should not refer to the judicial case here.)

**श्री लाल चन्द** : ज्यूडीशल case का reference उस वक्त तक दिया जा सकता है, जब तक facts को discuss न किया जाए।.......

**उपाध्यक्ष महोदय** : रूलिंग दी जा चुकी है। इस पर डिसकशन नहीं होना चाहिये। (The ruling has been given, and there need be no discussion on it.)

**श्री लाल चन्द** : मैं कहना चाहता हूं जनाब sub-judice case का.....

**उपाध्यक्ष महोदय** : आर्डर, आर्डर।

**श्री जगत नारायण चोपड़ा** : यह मिसालें मैंने आप के सामने रखीं । इस तरह की बातों का अंग्रेज़ के ज़माने में होना तो समझ में आ सकता था । एक बार एक रेलवे स्टेशन पर एक शेर आ गया.........

**उपाध्यक्ष महोदय** : रैज़ोल्यूशन गवर्नमैंट आफिसिज़ के मुताल्लिक है । (This Resolution relates to Government Offices.)

**श्री जगत नारायण चोपड़ा** : वही मैं कह रहा हूं—

**उपाध्यक्ष महोदय** : मेरा मतलब है कि आप court में चलने वाले cases का हवाला न दें । (I mean to say that the hon. Member should not refer to cases which are sub-judice.)

**श्री जगत नारायण चोपड़ा** : अभी तो court में वह केस चालू नहीं हुआ ।

**उपाध्यक्ष महोदय** : ऐसे cases जैसा कि आपने अभी श्री सत्यवादी का हवाला दिया । (I mean the cases analogous to that of Shri Satyawadi referred to by the hon. Member a shortwhile ago.)

**श्री जगत नारायण चोपड़ा** : वह बात तो खत्म हो गई जनाब, मैं अर्ज़ कर रहा था कि मैं ने पढ़ा था कि स्टेशन पर एक बार एक शेर आ गया । तो स्टेशन मास्टर भागे-भागे गये और कानून की किताब निकाल कर देखी कि उस शेर को कैसे हटाया जाए । लेकिन जब उन्हें कोई कानून न मिला तो उन्होंने हैड आफिस को फोन किया कि चूंकि इस को भगाने के लिये कोई कानून नहीं है, आप डाइरेक्शन दें कि क्या किया जाए । तो मेरा इस मिसाल के देने का यह मतलब है कि ऐसी बातें अंग्रेज़ के जमाने में तो चल सकती थी लेकिन जब अपनी बज़ारत है और अपने वुज़रा साहिबान हैं तो ऐसी बातें क्यों हों और क्यों न जल्दी फैसले हों ? अगर जल्दी फैसले करने हों तो मैं ने देखा है कि वह भी होते हैं और बगैर दरखास्त के होते हैं; यह एक हकीकत है जो मैं बयान कर रहा हूं । और एक ऐसा केस हुआ भी है जिस में पहि आर्डर ले दे दिये गये और दरखास्त बाद में ली गई । आज कल क्या होता है कि बाहर लोग आ कर वज़ीर साहिबान के साथ फिरते हैं उन की कोठियों के चक्कर लगाते हैं । वज़ीर साहिबान उन को सुनते हैं और तब फैसले करते हैं । अगर वह इस बात का फैसला कर लें कि कोठियों के आगे किसी को न फटकने दें और [illegible] देख कर फैसले करेंगे तो red tapism दूर हो सकती है ।

अगर किसी का काम होता है, सारे पंजाब में, तो वह भागा भागा चंडीगढ़ पहुंचता है और किसी M.L.A. को साथ ले आता है क्योंकि वह साहब कहते हैं कि चलो मैं तुम्हारा काम करवा दूंगा । वह उस आदमी से किराया भी लेते हैं, होटल में भी ठहरते हैं और खर्चा उस आदमी का होता है और कभी कभी काम करवा भी देते हैं । इसी तरह अगर कोई सफारिश लेकर फगवाड़े का M.L.A. मिनिस्टर साहिब के पास पहुंचता तो उस केस का भी फैसला जल्द हो जाता ।

**श्री हरभगवान मुदगिल** : यह मिनिस्टरी बनने के बाद का ज़िक्र कर रहे हैं ?

**श्री जगत नारायण चोपड़ा** : क्योंकि आपने जल्दी वज़ीर बनना है, आप भी देख लीजिए। मैं अर्ज़ कर रहा था कि तमाम वुज़रा साहिबान यह फैसला करें कि हमने red-tapism को खुद खत्म करना है तो यह खत्म हो सकता है।

मैंने यह देखा है कि जालन्धर में Election के दौरान में दो कोयले के डिपो इतनी जल्दी दिये गये कि लोग हैरान रह गये, कि इतनी जल्दी यह कैसे मिल गये। पहिले दरखास्तें दी जाती थीं, फिर इंडस्ट्री अफसर उस पर लिखता था तब जाके कहीं महीनों और सालों के बाद डिपो मिलते थे, मगर यह दो डिपो दस दिन के अन्दर अन्दर दे दिये गये और दूसरी ओर फगवाड़े के केस का फैसला सात साल से नहीं हुआ।

मेरे दोस्त मौलवी अब्दुल गनी ने ठीक किया जो यह रेज़ोल्यूशन पेश किया कि यह red-tapism दूर की जाए। इस सिलसिले में मेरी यह तज़वीज़ है कि अगर तमाम वुज़रा साहिबान यह फैसला कर लें कि हमने सिफारिश की बिना पर कोई फैसला नहीं करना है और साथ ही दफ्तर में यह लिख कर आर्डर कर दें कि अगर कोई complaint है तो 10 दिन के अन्दर-अन्दर उस की फाइल हमारे टेबल पर आ जानी चाहिये और वह सेक्रेटरी से यह कहें कि इस का इन्द्राज 10 दिन के अन्दर अन्दर हो जाए तो यह red-tapism दूर हो सकती है। मुझे थोड़ा अपना तजुर्बा है और मैंने यह करके देखा है, कि इस ढंग से एक महीने में फैसला हो जाता था। अगर इस तरीके से वुज़रा साहिबान कर लें तो मुश्किल नहीं होगी और इस तरह से जो लोगों का लाइंतहा रुपया खर्च होता है वह बच जाएगा।

मैं नुक्ताचीनी के लिये नुक्ताचीनी नहीं कर रहा हूं। मैं इस चीज़ के बीच से गुज़रा हूं और मैंने तजुर्बा किया है, इस लिये अगर वुज़रा साहिबान मेरी तजवीज़ पर चलेंगे, तो देखेंगे कि यह red-tapism जल्दी से जल्दी खत्म हो जायेगी। मेरी जो यह suggestion है, मैं समझता हूं कि वह कबूल करेंगे और जैसा कि पं० श्री राम शर्मा ने कहा है कि यह रेज़ोल्यूशन बहुत ज़रूरी है इस लिये इस पर विशेष ध्यान देने की ज़रूरत है। इसे ज़रूर मंज़ूर कर लेना चाहिए।

**लोक कार्य मंत्री** (राओ बीरेन्द्र सिंह) : स्पीकर साहिब, मौलवी अब्दुल गनी साहिब ने यह रेज़ोल्यूशन पेश किया है कि सरकारी दफ्तरों में कागज़ात के निकलने में जो देर होती है, उस को रोकने के लिये एक कमेटी मुकर्रर की जाये। मैं समझता हूं कि मुहतरिम मौलवी साहिब की नीयत निहायत अच्छी है और उस की वजह से उन्होंने एक सुझाव लोगों के फायदे के लिये इस हाऊस में पेश किया। लेकिन ऐसे सुझाव से मुझे मुद्दा पूरा होता नज़र नहीं आता। मैं समझता हूं कि अगर मौलवी साहिब को उन सब बातों का इल्म होता जो सरकार कर रही है इस देर को दूर करने के लिये, तो वह देखते कि इस रेज़ोल्यूशन को पेश करने की चंदां ज़रूरत नहीं थी।

जो अहम नुक्ताचीनी की जाती है गवर्नमैंट के ऊपर, वह इस बारे में है कि officers और दूसरा स्टाफ काम नहीं करता, वह नाअहल हैं और red-tapism पर खास हमला किया जाता है। यह एक रस्मी नुक्ताचीनी है और आमपसंद भी है। लोग इस किस्म की बातों को पसंद करते हैं मगर वह इस की तह में जाने की कोशिश नहीं करते कि इस का इलाज क्या है।

**चौधरी बलबीर सिंह** : इस के इलाज के लिये ही तो यह Resolution पेश किया गया है और suggestions दी गई हैं। मगर आप उन को मानेंगे नहीं।

**लोक कार्य मंत्री** : इस का इलाज इस तरीके से नहीं हो रहा जिस तरीके से आप चाहते हैं। इस का दूसरा इलाज है जो हम कर रहे हैं। यह मैं मानता हूं और इस बात से इनकार नहीं किया जा सकता कि किसी भी organization में या गवर्नमैंट में इस किस्म की कमी हो सकती है यह कमी होती है, कई काम time पर नहीं होते और बाज औकात कामों के होने में undue देर भी हो जाती है और files दबी पड़ी रहती हैं। लेकिन मुझे समझ नहीं आती कि अगर आज इस तरह की committee मुकर्रर भी कर दी जाए जैसी कि तजवीज़ की गई है तो उस से कौन सा मतलब हल हो जाता है। जिन साहिबान के नाम लिए गए हैं, committee बनाने के लिए, या कोई दूसरे भी ऐसे ही हों तो वह expert न होने की वजह से इन बातों की तह तक नहीं पहुंच सकते कि कागज़ात क्यों रखे रहते हैं। यह काम, स्पीकर साहिब, काफी मुश्किल है। Resolution में यह जो बात कही गई है कि उस committee को दो हफ्ते की मियाद दी जाए, रिपोर्ट मुरत्तब करने के लिए, यह मुझे नामुमकिन मालूम होती है कि ऐसे गहरे मामले में पूरी खोज करके कोई कमेटी अच्छा फैसला या suggestions पेश कर सकेगी कि किस तरीके से हम इन खामियों को दूर कर सकते हैं। शायद मेरे दोस्त मौलवी अब्दुल गनी साहिब को मालूम नहीं कि इस चीज़ की तरफ सरकार का कुछ अर्से से बहुत ज़्यादा ध्यान रहा है और ज़्यादा देर नहीं हुई जब कि Central Government ने मिस्टर ऐपलबी, जो Ford Foundation का Administrator है, को मुकर्रर किया कि वह Indian Government के मामलात का मुताल्या करके suggestions पेश करे कि किस तरीके से red-tapism और corruption खत्म हो सकती है और लोगों के काम जल्दी हो सकते हैं। चुनांचि काफी तहकीकात के बाद श्री ऐपलबी ने एक report तैयार की जो कि शाया हो चुकी है। अगर मेरे दोस्त चाहें तो 8 आने खर्च करके बाज़ार से उस की कापी ले सकते हैं। उस रिपोर्ट को पढ़ने के बाद मेरा ख्याल है कि उन का यह मसला काफी हद तक हल हो जायगा। फिर वह खुद महसूस करेंगे कि इस किस्म की कमेटियां मुकर्रर करने से कोई फायदा नहीं हो सकता।

**मौलवी अब्दुल ग़नी डार** : आप कमेटी बना दें। हम आप के तजरुबे से फायदा उठायेंगे।

**लोक कार्य मंत्री** : कमेटी बनाने के बगैर भी आप फायदा उठा सकते हैं। डिप्टी स्पीकर साहिब, मैं अर्ज़ कर रहा था मिस्टर ऐपलबी की रिपोर्ट के बारे में। वह रिपोर्ट पंजाब सरकार

[लोक कार्य मंत्री]

के ज़ेरे गौर है और उस के ऊपर काफी बहस मुबाहसा हो चुका है। उस report के मुताबिक अपने काम को better बनाने के लिये कुछ फैसला किया गया है और एक Organization and Methods Committee कायम की गई है जिस के अन्दर पंजाब सरकार के Chief Secretary और दीगर Administrative Secretaries मैम्बरान हैं। वह देख भाल करते रहते हैं कि कौन कौन से तरीके नए अपनाए जाएं जिन से offices में काम जल्दी हो सके। तो इस काम के लिये एक Flying Squad भी मुकर्रर किया गया है जो मुख्तलिफ दफ्तरों में surprise visit पर जाकर मालूम करता है कि आया काम efficiently किया जा रहा है या नहीं। अगर किसी case में किसी Clerk, Assistant या Officer की negligence की वजह से delay हुई पकड़ी जाए तो उस के खिलाफ action लिया जाता है। मैं उम्मीद करता हूं कि जो हम ने उन कमियों को दूर करने के लिये असूल पकड़ा है, उस पर चलते हुए हम बहुत जल्दी अपने दोस्तों की शिकायतों को दूर कर सकेंगे। इतना कहने के बाद मैं समझता हूं कि और किसी assurance की ज़रूरत बाकी नहीं रह जाती। मैं अपने सामने बैठे हुए साहिबान को और Resolution के mover मौलवी अब्दुल गनी डार को यह यकीन दिलाता हूं कि इस तरफ गवर्नमैंट का खास ध्यान है।

इस के इलावा चन्द बातें पंडित श्री राम शर्मा और लाला जगत नारायण जी ने अपनी स्पीचिज़ के दौरान में शिकायतन की हैं। इस लिये उन के मुतल्लिक भी मैं चंद इलफाज़ कहना ज़रूरी समझता हूं। शर्मा जी ने कहा कि उन्होंने किसी Police Inspector के खिलाफ कुछ साल हुए शिकायत की थी और उस शिकायत के छः महीने बाद वहां एक D.S.P. तफ़तीश करने के लिए गया था। मैं शर्मा जी को यकीन दिलाता हूं कि दिन बदिन पंजाब सरकार हालात को अच्छे से अच्छा बनाने की कोशिश कर रही है। आज मैं कह सकता हूं कि जहां तक पुलिस के महकमें का ताल्लुक है, हर गरीब आदमी को आज के दिन तसल्ली है कि गवर्नमैंट उस की किसी भी report पर जल्द-अज़-जल्द ध्यान देगी। मैं इसी सिलसिले की आप को एक सही मिसाल बता सकता हूं जहां एक आदमी की शिकायत की ज़िले के level पर शुनवाई होती नज़र नहीं आती थी और जब वह गवर्नमैंट के नोटिस में आई तो उस पर न सिर्फ महकमाना कार्रवाई का हुक्म दिया गया बल्कि एक वज़ीर वहां खुद मौके पर जा कर चंद दिनों में उस शिकायत को रफा कर के आये। इस से साफ ज़ाहिर होता है कि गवर्नमैंट को कितना ख्याल है कि लोगों के साथ इनसाफ हो। आयंदा के लिये भी मैं अर्ज़ करता हूं कि पुलिस के महकमे पर गवर्नमैंट का खास ध्यान होने की वजह से शर्मा जी को ऐसी शिकायतें नज़र नहीं आएंगी। इस के इलावा, स्पीकर साहिब, लाला जगत नारायण ने पिंजौर गार्डन के मुताल्लिक कहा कि किसी अखबार से उन को मालूम हुआ था कि वहां एक बिजली की तार टूट गई थी जिस की मुरम्मत नहीं की गई। मैं अर्ज़ करता हूं कि मैं खुद पिंजौर में गया था और मैं ने वह तार टूटा हुआ देखा था। उस वक्त मैं ने तफ़तीश के लिये orders भी किये थे कि जल्दी से जल्दी मालूम किया जाए कि इस तार की repair न करने का कौन ज़िम्मेदार है। वह enquiry शायद मेरे पास

आ गई है । इस लिये जिस officer की responsibility होगी उस के खिलाफ मुनासिब कारवाई की जाएगी । मैं समझ नहीं सका कि अगर किसी एक अफसर को किसी खास मामले में नाअहल समझा जाता है तो उस में red-tapism की कौन सी बात पैदा होती है । मैं यह नहीं कहता कि हमारे सब के सब officers बहुत अच्छे हैं लेकिन मैं यह कहता हूं कि बहुत से अफसरान अच्छे भी हैं और कुछ ऐसे भी हैं जो अपने फर्ज़ को नहीं समझते । हमारी गवर्नमैंट इस बात की कोशिश करती है कि जो फर्ज़शनास अफसर हैं वह पूरी तनदेही से काम करते रहें और जो ढीले हैं उन को चुस्त करने के लिए खींचा जाए ।

लाला जी ने फरमाया है कि लोग बहुत अखराजात करके चंडीगढ़ में आते हैं और वज़ीरों की कोठियों पर उन की भीड़ रहती है । मैं नहीं जानता कि लाला जी ने किस बात के लिये यह ज़िक्र किया है । मैं वसूक से कह सकता हूं कि जो बाहर के लोगों की यहां भीड़ नज़र आती है वह red-tapism की वजह से नहीं होती बल्कि उन लोगों को उन के M.L.A.s और दूसरे लीडर अपने साथ ले कर आते हैं । जहां तक मैं ने देखा है वह मिनिस्टरों की कोठियों पर सिफारिशें ले कर अपने नामुनासिब or illegal काम कराने की खातिर जाते हैं । अगर वह लोग तसल्ली रखें और Ministers को इस नाजायज़ तरीके से approach करने की कोशिश न करें तो कोई वजह नहीं कि उन के काम घर बैठे २ न हो सकें ।

मैं इस मामला पर सब को ज़िम्मेदार ठहराता हूं और इस की ज़िम्मेदारी सिर्फ गवर्नमैंट पर ही आयद नहीं होती है । आप सब मैम्बर साहिबान भी कोशिश करें और लोगों को समझाएं कि जायज़ काम ही आप के होंगे और किसी किस्म का नाजायज़ काम कराने के लिये कोशिश न करें । आप उन को कहें कि ज़्यादा दौड़ने, भागने, रुपया खर्च करने और सिफारिशें करने कराने की कोई ज़रूरत नहीं और न ही ऐसा करने की कोशिश करें क्योंकि आपके सब काम जो जायज़ होंगे घर बैठे ही हो जाएंगे । अगर ऐसा हो तो कोई वजह नहीं कि आयंदा यह शिकायत हो कि लोग रुपया खर्च करके चंडीगढ़ आते हैं और. . . .

4 p.m.

**श्री लाल चन्द** : क्या मिनिस्टर साहिबान के घरों में टैलीविज़न लगे हुए हैं ?

**लोक कार्य मंत्री** : टैलीविज़न का क्या मतलब ?

**श्री लाल चन्द** : आपने कहा है कि लोगों के घर बैठे काम हो जायेंगे । तो क्या आप की कोठियों में टैलीविज़न लगे हैं जिन से आप को घर बैठे ही सब बात का पता लग जाएगा कि उन के क्या काम हैं ? ( *Interruptions.* )

**लोक कार्य मंत्री** : मैं ज़्यादा न कहता हुआ इतनी अर्ज़ करना चाहूंगा कि मौलवी साहिब ने जो Resolution पेश किया है और उस पर जो बहस हुई वह काफी मुफीद है । उस से बहुत सी बातें गवर्नमैंट के ध्यान में ऐसी आ गई हैं जिन से बहुत फ़ायदा उठाया जा सकता है । इस के इलावा दूसरे मुअज़िज़ मैम्बर साहिबान को भी ऐसी बातों का पता लग गया है जो शायद उन के इल्म में नहीं थीं ।

[लोक कार्य मंत्री]

डिप्टी स्पीकर साहिब, अब मैं समझता हूं कि इस Resolution पर मज़ीद बहस करने की ज़रूरत नहीं रह जाती। मैं मौलवी साहिब से उम्मीद करता हूं कि वह इस Resolution को वापस ले लेंगे और मैं उन को यकीन दिलाता हूं कि सरकार इस बारे में आगे ही बहुत कदम उठा रही है और उम्मीद है कि आप सब की मदद से यह काम ठीक हो जाएगा और इस मसले को हल करने में कामयाबी हासिल होगी।

**श्री धर्म सिंह राठी** : डिप्टी स्पीकर साहिब, चूंकि अभी बोलने वाले बहुत हैं इस लिये आप बोलने के लिये कोई time limit रख दीजिए।

**उपाध्यक्ष महोदय** : Speeches के लिये time limit तो पहले ही Rules में provided है। आप 15 मिनट तक बोल सकते हैं। ( Time limit for speeches already stands provided in the Rules. The hon. Member can speak for 15 minutes.)

**ਚੌਧਰੀ ਬਲਬੀਰ ਸਿੰਘ** (ਹੁਸ਼ਿਆਰਪੁਰ ਜਨਰਲ) : **ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੌਲਵੀ ਜੀ ਨੇ ਜਿਹੜਾ.....**

**श्री लाल चन्द** : On a point of order, Sir. मिनिस्टर साहिब के बहस का जवाब दे देने के बाद क्या उस motion पर तकरीरें हो सकती हैं ?

**उपाध्यक्ष महोदय** : यह उन्होंने बहस का जवाब नहीं दिया है। यह तो दूसरे मिनिस्टर साहिब देंगे। (He has not replied to the discussion. This will be done by another Minister.)

**ਚੌਧਰੀ ਬਲਬੀਰ ਸਿੰਘ** : **ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੌਲਵੀ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਇਕ ਮਤਾ ਜਿਹੜਾ ਹਾਊਸ ਦੇ ਸਾਮਣੇ ਪੇਸ਼ ਕੀਤਾ ਹੈ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਉਹ ਮਰਜ਼ ਦੀ ਸਹੀ ਤਸ਼ਖੀਸ ਹੈ।** (*At this stage the hon. Member started speaking in Hindi*) उन्होंने मर्ज़ की सही तश्खीस की है और उस के इलाज के लिये जो तजवीज़ रखी है उस के बाद राओ साहिब ने उस पर कुछ बातें कही हैं और उन बातों को अगर nutshell में कहा जाए.....

**वित्त मंत्री** : आपने तो अब कांटा ही बदल दिया है। (हंसी)

**चौधरी बलबीर सिंह** : ठीक है, मुझे कांटा खुद बदलना पड़ा है। कांटा मैं ने इस लिये बदला है कि जिस ज़बान में मैं बोलना चाहता था उस ज़बान में आप मुझे बोलने देना नहीं चाहते। यह बात इस लिये हुई कि जब मैं पंजाबी में बोलता हूं तो उस की जो नक्ल मुझे मिलती है वह पंजाबी script में मिलती है और वह मैं पढ़ नहीं सकता हूं। मैं उसे हिन्दी script में चाहता हूं मगर वह आप का महकमा देने से कासिर है। इस लिये मुझे मजबूरन कांटा बदलना पड़ा है।

**वित्त मंत्री** : विधान सभा का महकमा है हमारा नहीं।

**चौधरी बलबीर सिंह** : अगर विधान सभा का महकमा है तो आप उस का ही जुज़ हैं और.....

**Mr. Deputy Speaker** : Please speak on the Resoution.

**चौधरी बलबीर सिंह** : मिनिस्टर साहिब ने जो बातें कही हैं उन का भी अगर जवाब न दूं तो नामुनासिब बात है ।

हां तो जनाब मैं कह रहा था कि मिनिस्टर साहिब जो अभी बोल कर हटे हैं उन्होंने जो बातें कही हैं उन को सुन कर मुझे एक कहावत याद आ गई है कि;

'पंचायत दा कहना सिर मत्थे
पर परणाला उत्थे दा उत्थे'

यह बात ठीक है और मौलवी साहिब ने जो कहा है वह भी ठीक है । सरकार की बात इस लिये ठीक है कि वह इस पर गौर कर रही है और इस गौर करने का सिलसिला यह है कि;

'खाक हो जाएंगे हम
तुम को खबर होने तक,

कोई भी बात हो यही खबर मिलती है कि गौर हो रहा है । अगर कोई सवाल पूछें तो जवाब मिलता है कि गौर कर रहे हैं । कोई भी फैसला करना हो तो उस पर गौर ही होता रहता है और गौर में ही यह सारी बात खत्म हो जाती है । छ: छ: और सात सात साल तक पता नहीं चलता कि चीज़ कहां है । लोग पूछते हैं कि यह गौर कब तक होता रहेगा ? 'कौन जीता है तेरी ज़ुल्फ के सर होने तक'.....

**ਸਰਦਾਰ ਪੰਨਾ ਸਿੰਘ ਗੁਲਸ਼ਨ** : ਤੁਸੀਂ ਤਾਂ ਸ਼ਾਇਰ ਵੀ ਹੋ ।

**चौधरी बलबीर सिंह** : मैं खुद तो शायर नहीं हूं लेकिन कुछ बातें आप को देख कर याद आ जाती हैं......(*noise and interruptions.*)

**ਸਰਦਾਰ ਜਸਦੇਵ ਸਿੰਘ ਸੰਧੂ** : On a point of order, Sir. ਜੇਕਰ ਹਾਊਸ ਦੇ ਵਿਚ ਆਵਾਜ਼ੇ ਕਸੇ ਜਾਣ ਤਾਂ ਕੀ ਮੈਂਬਰ ਸਾਹਿਬ ਉਸਦਾ ਸਿਧਾ ਜਵਾਬ ਦੇ ਸਕਦੇ ਹਨ ?

**Mr. Deputy Speaker** : No, please address the Chair.

**चौधरी बलबीर सिंह** : डिप्टी स्पीकर साहिब, मैं भी आप से एक बात पूछना चाहता हूं कि क्या हाऊस में आवाज़े कसे जा सकते हैं ? (*Interruptions.*)

**Mr. Deputy Speaker** : Order, order. Please speak on the Resolustion.

**ਇਕ ਆਵਾਜ਼** : ਇਹ ਗਲ ਕੀ ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ ਤੋਂ ਹੀ ਪੁਛਣਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹੋ ?

**चौधरी बलबीर सिंह** : जी हां, मैं उन से ही पूछना चाहता हूं कि यहां की कारवाई का procedure क्या है और.....(*interruptions and loud noise*)

**Mr. Deputy Speaker** : Order, order. No, interruptions, please.

**चौधरी बलबीर सिंह** : वह जब बोलने से हट जायेंगे तब ही मैं बोलना शुरु करूंगा। यह तो आज फैसला करके आए हुए हैं कि जरूर interruptions करेंगे। डिप्टी स्पीकर साहिब, मैं इस बारे में एक बात का इन्कशाफ करता हूं कि एक बड़े जिम्मेदार मैंबर ने आज यहां कहा कि हम इस 'resolution' पर आज इतनी लगातार बहस ले जाएंगे कि इस पर आज कोई फैसला ही न हो सके। यह बात ruling party के एक बड़े जिम्मेदार मैम्बर ने कही है और यह जो शोर शराबा हो रहा है और रुकावटें डाल रहे हैं यह उसी चीज की एक कड़ी है।

हां तो मैं कह रहा था कि मौलवी साहिब ने जो resolution पेश किया है उस का जो मन्शा है वह बहुत अच्छा है और जो उन्होंने इस मर्ज़ की तशखीस की है वह भी दुरुस्त है लेकिन जो इन्होंने इस का इलाज पेश किया है उस पर एक ही party की सतह पर और एक ही party के नुक्ता नजर से सोचने की कोशिश की है। चाहे उन्होंने बाद में इस चीज़ की वज़ाहत भी की और यह बताने की कोशिश भी की कि उन्हें इस बात पर कोई एतराज़ नहीं अगर कुछ और मैम्बर भी इस कमेटी में आ जाएं। इस लिए मैं भी समझता हूं कि अगर वह हमारी तरमीम को कबूल कर लें तो यह झगड़ा भी खत्म हो जाता है। अगर हम इस मसले की अहमियत को समझते हैं और इसे हल करना चाहते हैं तो हमें चाहिए कि हम सब party सतह से ऊपर उठ कर, आपस में मिल कर इस पर सोच विचार करें। यह मसला एक party का नहीं है। सारे मुल्क का और सारी कौम का मसला है और इसे कौमी ढंग से ही हल किया जाना चाहिए। इस कमेटी में सिर्फ एक ही party के आदमियों को लेने से कोई फायदा नहीं हो सकेगा। अगर आप इस मसले की पूरी नौइयत को समझने की कोशिश करें तो आप को पता चलेगा कि इस मसले को अगर हल करना है तो इस में जितनी हाऊस की political parties हैं उन सब को नुमाइंदगी मिलनी चाहिए। इस मसले को कौमी सवाल समझना चाहिए। इसी लिए मैं ने यह amendment पेश की है—

In line 12, for "(1) Maulvi Abdul Ghani Dar, M.L.A. ; (2) Sardar Gurbachan Singh Bajwa, M.L.A. and (3) Shri Balwant Rai Ahluwalia, M.L.C." substitute "( )Chaudhri Balbir Singh, M.L.A. ; (2) Dr. Bhag Singh, M.L.A. ; (3) Lala Jagat Narain, M.L.A. ; (4) Shri Lal Chand, M.L.A. ; (5) Chaudhri Rup Singh Phul, M.L.A. ; (6) Maulvi Abdul Ghani Dar, M.L.A. and (7) Chaudhri Dharam Singh Rathi, M.L.A.".

**एक आवाज** : यही कि अपना नाम पहले रखा है। (हंसी)

**चौधरी बलबीर सिंह** : मौलवी जी ने जो रास्ता इख्तियार किया है उसी पर मैं ने चलने की कोशिश की है। उन्होंने भी अपना नाम पहले ही रख दिया है।......... (*Interruptions*) मैं ने तो इस हाऊस के हरेक section को नुमाइंदगी देने की कोशिश की है।

**वित्त मंत्री** : जरा वह सारे sections तो बतला दीजिए जिन को नुमाइंदगी दी। इस में तो सिवाए मौलवी साहिब के आपके ही एक section की नुमाइंदगी है।

**चौधरी बलबीर सिंह** : तो मैं यह कह रहा था कि आप लोग सवाल कर रहे हैं लेकिन आपने नामों को पढ़ कर समझने की कोशिश नहीं की।

**ਸਰਦਾਰ ਅਜਮੇਰ ਸਿੰਘ :** On a point of order. ਕੀ ਆਨਰੇਬਲ ਮੈਂਬਰ 'ਆਪ ਲੋਗ' ਕਹਿ ਕੇ ਹਾਊਸ ਨੂੰ ਐਡਰੈਸ ਕਰ ਸਕਦੇ ਹਨ ?

**उपाध्यक्ष महोदय :** माननीय मेम्बर मेम्बरों को एड्रेस न करें। बल्कि चेयर को एड्रेस करें। (The hon. Member should not address the Members but should address the Chair)

**चौधरी बलबीर सिंह :** मैं तो चेयर को एड्रेस करता हूं लेकिन ये दखल अन्दाज़ी कर रहे हैं।

**ਸਰਦਾਰ ਅਜਮੇਰ ਸਿੰਘ :** ਤਾਂ ਫੇਰ ਕੀ ਤੁਸੀਂ 'ਚੇਅਰ' ਨੂੰ 'ਆਪਲੋਗ' ਕਹਿ ਰਹੇ ਸੀ ?

**चौधरी बलबीर सिंह :** आप समझने की कोशिश करें। आहिस्ता २ आप को पता चल जायेगा। मैं ने कोशिश की है कि हर पार्टी के आदमी को नुमाइंदगी दी जा सके। मैं ने इस में कांग्रेस, प्रजा सोशिलस्ट, लोक राज, इंडिपेंडेंट, कम्युनिस्ट, शैडयूल्ड कास्ट फैड्रेशन सब पार्टियों को नुमाइंदगी देने की कोशिश की है। क्योंकि यह कौम की उन्नति का मसला है। इस की अहमियत बहुत ज्यादा है। इस बारे में मैं अर्ज करना चाहता हूं कि मान साहब इस वक्त तशरीफ़ नहीं रखते। उन्होंने गवर्नर साहब के एड्रेस पर बहस के वक्त एक बात कही थी कि उन्हें एक पुल के बारे में कोई information दरकार थी। उन्होंने फरमाया था कि इस मसला पर उन्होंने तीन मिनिस्टरों को contact करने की कोशिश की और इस सिलसिला में उन्होंने हरेक डिपार्टमेंट को contact करने की कोशिश की लेकिन उन्हें यह पता नहीं चल सका कि उस पुल का मसला किस के पास है और किस के पास जाया जाए ताकि वह मसला हल हो जाए। इसी तरह से रोज़मर्रा लोगों को बहुत सी दिक्कतें पेश आती हैं। इतनी बेतरतीबियां हैं और महकमों में किसी प्रकार की co-ordination नहीं है। इस की वजह से duplication और red-tapism पैदा हो रही है। इस लिए मैं समझता हूं कि इस कमेटी के बनने से यह मसला हल हो सकता है और इन मेम्बरान ने जो हल तलाश करना है वह इस हाऊस में पेश करना है। डिप्टी स्पीकर साहिब, मैं आप के जरिए मिनिस्टर साहब को दरखास्त करूंगा कि वह मौलवी साहब के रैज़ोल्यूशन को मेरी तरमीम के साथ मान लें ताकि अगर वह इस को मान लें तो उस में एक बहुत बड़ी खराबी, जो हमारी समाज में आ रही है उस से निजात पाई जा सके। इन इलफ़ाज़ के साथ मैं अपनी तरमीम और इस रैज़ोल्यूशन की ताईद करता हूं।

**श्री रला राम (मुकेरियां, जेनरल) :** अध्यक्ष महोदय, इस बात से इनकार नहीं हो सकता कि लोगों को इस बात की बड़ी शिकायत है और तक्लीफ़ है.........

**श्री लाल चन्द :** On a point of order, sir. मैं यह बात आप के नोटिस में लाना चाहता हूं कि मेरे फ़ाज़ल दोस्त श्री राम किशन ने अप्रैल से पहले रैज़ोल्यूशन का नोटिस दिया था.......

**ਸਰਦਾਰ ਅਜਮੇਰ ਸਿੰਘ :** On a point of order.

**श्री लाल चन्द** : मैं खुद प्वाएंट आव आर्डर पर खड़ा हुआ हूं।

तो मैं अर्ज़ कर रहा था कि जो रैज़ोल्यूशन डेढ़ महीना पहले आया था उसे पहले preference दी जानी चाहिए थी।

**अध्यक्ष महोदय** : वह तो रूल्ज़ के मुताबिक निकलता है। (The resolutions are taken up according to the procedure laid down in the rules.)

**वित्त मंत्री** : आप की आज्ञा से मैं सिर्फ यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि माननीय मैम्बर ने जो इतराज़ उठाया है यह वाजब नहीं। विधान सभा के पास जितने रैज़ोल्यूशन आते हैं उन के preference का फैसला बैलट से किया जाता है। इन्हें स्पीकर साहब या विधान सभा के सैक्रेटरी साहब अपनी मर्ज़ी से नहीं रखते। यह तो बाकायदा बैलट होता है। मैं समझता हूं कि मुनासिब होता कि माननीय मैम्बर रूल्ज़ आफ प्रोसीजर स्टडी करते। मैं उन की वाकफियत के लिये बताता हूं कि रूल्ज़ आफ प्रोसीजर के सफ़ा 71 पर लिखा है :

*Procedure for the holding of the Ballot.*

A ballot shall be held for each day on which the business other than Government business has precedence. Not less than fourteen days or such period as the Speaker may direct before each such day the Secretary shall cause to be placed in the Assembly office a numbered list.

तो इस केस में मुझे पता नहीं कि ऐसा प्रोसीजर adopt किया गया या नहीं। अगर नहीं किया गया तो यह रेज़ोल्यूशन नहीं आ सकता था।

There shall be one such list in respect of Bills to be introduced and another in respect of resolutions.

This list shall be kept for two days and on those days during office hours any member who has given notice of a Bill or a resolution may have his or her name entered—

(1) in the case of ballot for resolutions, against one number only, and

(2) in the case of a ballot for Bills, against one number for each Bill of which he or she had given notice, up to the number of three.

Slips of paper bearing the numbers against which entries have been made on the numbered list shall be folded and placed in a box. A clerk having shuffled the slips of paper shall at hazard take a slip out of the box and read out the number thereon. The Secretary shall announce the name of the member to whom that number is attached on the numbered list. This process will be repeated till all the numbers in respect of bills or ten numbers in respect of resolutions have been drawn.

The order in which the numbers have been drawn shall determine the order in which members shall be placed on the priority list.

A member who has secured a place on the priority list may set down against it for the day with reference to which the ballot has been held any Bill or any resolution as the case may be of which he or she has given or intends to give notice as required by the rules, provided that he or she shall specify such Bill or resolution before or at the time the ballot is held.

The dates in règard to numbered list, and the time and place of the ballot, shall be communicated to members.

Now after I have read out this procedure, it is for the hon. Member to nkow whether such a procedure was adopted in respect of this resolution.

**उपाध्यक्ष महोदय** : यह ठीक है कि इस रैज़ोल्यूशन का नोटिस 30 अप्रैल को दिया गया था लेकिन preference रूल्ज़ के मुताबिक दी गई है। (It is correct that this resolution was given notice of on the 30th April, but the preference has been given in accordance with the rules.)

**श्री लाल चन्द** : आप इस रैज़ोल्यूशन की date को देखें और राम किशन जी के रैज़ोल्यूशन की date देखें।

**Minister for Finance :** Sir, with your permission, I may submit that it is not a point of order at all at this stage. If there was any point of order in regard to this resolution, it should have been raised before the resolution was moved. After the resolution has been moved and partially discussed, there is no point in raising a point of order. All that I can say is that the hon. Member is seeking information which he could have done either from the Vidhan Sabha Secretariat or from the Speaker. It is not a point of order.

**श्री रला राम** : उपाध्यक्ष महोदय, मैं यह कह रहा था कि इस बात से इनकार नहीं किया जा सकता कि आम लोगों को यह शिकायत है कि उन के काग़ज़ात, उन की अर्ज़ियां ऊपर आने में महीनों और बाज दफा एक साल भी लग जाता है। इस बात से इनकार करना एक तथ्य या असलियत से इनकार करना होगा। यह एक ऐसी चीज़ है जो गवर्नमैंट के लिए बदनामी का कारण बनती है। इस लिये मैं समझता हूं कि मौलवी साहिब ने यह रैज़ोल्यूशन इस विधान सभा में ला कर एक सेवा की है। हम ने यह भी सोचना है कि इस का क्या इलाज है। इस लिये जो सुझाव हम दें उन पर पूरी तरह से सोच विचार करना हमारे मंत्रिमंडल का कर्त्तव्य है। मेरी M.L.A. ship की दूसरी term है और एक M.L.A होने के नाते इस किस्म के अनेकों cases का ज्ञान है जहां कि एक अर्ज़ी दी गई और उस की पैरवी भी की गई लेकिन 5, 6 महीनों के बाद भी यह पता न चल सका कि किस दफ्तर में आ कर वह दरखास्त गुम हो गई। वह मुआवज़े की दरखास्त थी क्योंकि ब्यास नदी में सैलाब आ जाने की वजह से काफी इलाका बह गया था और एक दो सज्जन ऐसे थे जिन को मुआवज़ा नहीं मिला था। मुआवज़ा न मिलने की वजह से वे अपना घर नहीं बना सके थे। उन्होंने मेरे ज़रिए दरखास्त दी थी और वह ऊपर से नीचे के महकमे तक रिपोर्ट के लिये आई। दो तीन मरहलों से तो वह दरखास्त निकल गई लेकिन चौथे मरहले पर आकर वह ग़ायब हो गई जिस की वजह से उस ग़रीब आदमी को मुआवज़ा न मिल सका और वह अपना घर न बना सका। अध्यक्ष महोदय, इस किस्म के वाक्यात हुए हैं और मैं आप के द्वारा यह बातें मंत्रिमंडल तक पहुंचाना चाहता हूं। मेरा तजरुबा है कि जितना बड़ा दफ्तर हो उतना ही वहां काम जल्दी हो जाता है। जैसे अभी कहा गया कि अगर कोई चिट्ठी पंडित जवाहर लाल नेहरू के नाम या गोविन्द वल्लभ पंत जी के नाम भेजी जाये तो उस की acknowledgement जल्दी आ जाती है। इसी तरह से राज्य सैक्रेटेरियेट से acknowledgement जल्दी आ जाती है लेकिन नीचे के जो डिस्ट्रिक्ट आफिसिज़ हैं अगर अध्यक्ष महोदय आप चले जाएं तो वहां तो दरखास्तों

[श्री रला राम]

का कोई पता नहीं लगता। दूसरे लोगों का तो क्या कहना, मुझे बतौर M.L.A. के इस बात का अनुभव है कि हमारी अनेकों लिखी हुई दरखास्तें जिन को हम समझते हैं कि वाकई पब्लिक हित में हैं उन में 40 फीसदी cases में जवाब नहीं आता। पांच साल M.L.A. रहने के बाद मैं अपने अनुभव से कह रहा हूं कि 40 फीसदी दरखास्तों का जवाब district offices से नहीं आता और बाकी 60 फीसदी का कभी छः महीने बाद, कभी आठ महीने बाद। इन हालात में भी मैं ग़नीमत समझता हूं कि अपने वोटरों को बता सकूंगा कि paper कहीं न कहीं चल रहा था। लोगों को इस के बारे में बड़ी भारी शिकायत है। यह सरकार को बदनाम करने वाली बात है कि एक दरखास्त भेजी जाए और उस का जवाब महीनों तक न मिले। अध्यक्ष महोदय, आम लोग काफी समझदार हैं और वे जानते हैं कि हर एक बात का जवाब हां में नहीं आयेगा और न ही कोई M.L.A. उन की हर बात पूरी करवा सकता है और न ही गवर्नमैण्ट इस पोज़ीशन में है कि उन की हर बात को मंज़ूर कर ले। लेकिन लोग इतनी ज़रूर तवक्को रखते हैं कि जो दरखास्त वे भेजते हैं वह कम से कम acknowledge ज़रूर हो। बेशक उस का जवाब हां या न में हो लेकिन जवाब जल्दी से जल्दी आये ताकि उन्हें पता लगे कि गवर्नमैण्ट function कर रही है। वे इस बात को अच्छी तरह से समझते हैं कि अनेकों बातें ऐसी हैं जिन का जवाब हां में नहीं आ सकता। इस सम्बन्ध में इस प्रस्ताव में कहा गया है कि यह लाल फीते की रवायतें हैं, इस राज्य में जो लाल फीते की परम्पराएं हैं वे अक्सर विलम्ब या देरी पैदा करती हैं। Appleby Report में लिखा है कि red-tapism को बिल्कुल उड़ा दिया जाये। पहले file किसी के पास जाती है फिर दूसरे के पास हुक्म के लिए जाती है। इन मरहलों को eliminate कर दिया जाए। ऐसा करने से, अध्यक्ष महोदय, बहुत सा खतरा है और बेकायदगियां होंगी और भ्रष्टाचार के अनेकों अवसर निकलेंगे। इस लिये red-tapism दूर करने का यह हरगिज़ मतलब नहीं और न ही यह प्रस्तावक महोदय का यह मतलब है कि जो मुनासिब stages हैं उन में से paper न गुज़रे बल्कि इन stages में से paper को गुज़रना चाहिये ताकि बेकायदगियां न हों। ऐसे cases भी देखने में आये हैं जहां काम बहुत जल्द हो जाता है और सम्बन्धित अधिकारियों के बग़ैर पूछे हो जाता है तो बेकायदगियां हो जाती हैं। भ्रष्टाचार की बहुत शंका हो जाती है। red-tapism की stages रहें लेकिन अवधि यानी समय मुकर्रर कर दिया जाए। यह बड़ी प्रसन्नता की बात है कि राओ साहिब ने कहा है कि गवर्नमैण्ट इस बारे में बहुत चिन्तित है। Heads of Departments को चाहिये कि वे देखें कि paper Receipt Register में दर्ज होता है और उस पर date दी जाती है। वे देखें और खास कर मिनिस्टर साहिबान और सैक्रेटरी साहिबान देखें कि दरखास्त कब आई और disposal होने के बाद कब दफ्तर से बाहर चली गई। अगर कोई कर्मचारी promptness के साथ काम करता है तो promotion के लिए यह ground बनाई जाये। इस तरीके से, अध्यक्ष महोदय, मैं समझता हूं कि लाल फीते की बुराइयां दूर की जा सकती हैं। इस बारे में, अध्यक्ष महोदय, बड़ी भारी शिकायत है और बदकिस्मती की बात यह है और मेरा अनुभव है कि clerical staff papers

के ऊपर एक तरह से बैठ जाता है। उन का क्या motive होता है उस की कल्पनाएं आसानी से की जा सकती हैं लेकिन वह है जो papers पर बैठ जाता है। मैं ने, उपाध्यक्ष महोदय, एक दफा पब्लिक जलसे में कहा था कि यह जो corruption है यह 90 फीसदी clerks की वजह से है और ऊपर के अफसर इस से बरी हैं। अगर Heads of Departments दयानतदारी से यत्न करें तो कोई काग़ज़ दफ्तर में दबा हुआ नहीं रह सकता। एक भाई ने कहा कि रिश्वत लेने का तरीका बदल गया है—अफसर नहीं लेते लेने के लिये clerks और छोटे कर्मचारी जो बैठे हुए हैं। इस लिए अगर Heads of Departments पूरी तरह से मुहतात हों तो क्लर्क्स papers को dispose of करने में देरी नहीं लगा सकते और इस तरह से भ्रष्टाचार को दूर किया जा सकता है। इस लिए, अध्यक्ष महोदय, मैं आप के द्वारा यह सुझाव देना चाहता हूं कि जहां तक दफ्तरी कार्रवाई की मंज़िलें हैं वे नहीं घटनी चाहियें। जो कार्रवाई कर्मचारी करता है उस पर दूसरे अफसर की निगरानी होनी चाहिये और इस सम्बन्ध में एक अवधि मुकर्रर की जानी चाहिये। अगर उस के बाद कोई काग़ज़ दफ्तर में रह जाए तो clerk की promotion रोक देनी चाहिये। अगर हमारा मंत्रिमंडल अपने सैक्रेटरियों द्वारा इस सम्बन्ध में प्रयत्न करें तो नीचे के दफ्तरों में जो clerks ऐसी कारवाई के ज़िम्मेदार होते हैं वे ऐसी कारवाई नहीं कर सकेंगे और यह पब्लिक की शिकायत बहुत हद तक दूर हो जायेगी। अध्यक्ष महोदय, यह शिकायत real है, नकली नहीं। यह समझना कि यह बनावट की बातें हैं बिल्कुल ग़लत बात है।

इस सम्बन्ध में यह सुझाव दिया गया है कि तीन सज्जनों की एक कमेटी बने। मौलवी साहिब मेरे दोस्त हैं और काबिल हैं। फिर भी इस मामले में वे expert नहीं हैं। एक सब-कमेटी बने, जैसा कि कहा गया है और उस की रिपोर्ट उस हाऊस के सामने आए। वह कमेटी उन शिकायतों पर विचार करे जो दफ्तरी राज या लाल फ़ीते की वजह से पैदा होती हैं। ऐसी एक सब-कमेटी बने लेकिन यह नहीं कि वह केवल इन तीन सज्जनों की हो। मौलवी साहिब जैसे पब्लिकमैन इस कमेटी के साथ associate हों ताकि वे बता सकें कि पब्लिक को कोई चीज़ कहां pinch करती है। लेकिन उन के साथ सैक्रेटरी या सुप्रिनटैंडैंट जैसे expert भी associate किये जाएं जो यह बता सकें कि खराबी कहां पैदा होती है और कैसे दूर हो सकती है। सब-कमेटी तो ज़रूर बने। लेकिन यह सब-कमेटी मैं काफी नहीं समझता। ऐसी कमेटी नहीं होनी चाहिये जो मर्ज़ की तशखीस भी न कर सके और इलाज भी ठीक तरह से न कर पाए। इस लिये यह ज़रूरी है कि उन experts को जिन्हें दफ्तरों की working के बारे में ज्ञान हो इस कमेटी के साथ associate किया जाए। यदि ऐसा किया जाए तो यह कमेटी ठीक प्रकार से काम कर सकेगी और गवर्नमैण्ट की बदनामी का जो सब से बड़ा कारण है वह नहीं रहेगा।

इस बारे में पब्लिक की शिकायत बड़ी देरीना है। यह ब्रिटिश राज के समय से चली आती है। अब कोई वजह नहीं कि इस शिकायत को खत्म न किया जाए। इस के लिये

[श्री रला राम]

प्रयत्न हो रहे हैं। और यदि मंत्रिमंडल इन सुझावों पर विचार करे जो मैं ने दिये हैं तो अवश्य यह शिकायत दूर हो सकती है। जैसा कि मैं पहले कह चुका हूं हरेक पेपर तथा फ़ाइल की disposal के लिये एक अवधि मुकर्रर कर दी जाए और यदि उस अवधि के अन्दर किसी केस की disposal न हो तो सम्बन्धित कर्मचारी के विरुद्ध कार्यवाही की जाए। Promotions के वक्त इस सवाल का खास ध्यान रखा जाए कि किसी क्लर्क का papers की disposal के बारे में क्या रिकार्ड है।

जैसा कि मेरे मित्र राम्रो साहिब ने कहा है, बहुत से files के पीछे फिरने वाले ऐसे होते हैं जो नाजाइज़ काम कराना चाहते हैं और इन लोगों की मदद लेना चाहते हैं। अगर papers की disposal के लिये अवधि मुकर्रर कर दी जाए तो files के पीछे फिरने वाले भी discourage होंगे और यह बीमारी भी दूर हो जाएगी। जब तक असल बीमारी दूर नहीं होती दूसरी को tackle नहीं किया जा सकता। इन शब्दों के साथ मैं इस रैज़ोल्यूशन का समर्थन करता हूं।

*(At this satge, Shrimati Jagdish Kaur rose to speak.)*

**Shri Lal Chand** : Sir I move that the question be now put.

**उपाध्यक्ष महोदय** : क्या आपने रूल पढ़ा है इस बारे में ?

(Has the hon. Member read the relevant rule on this point ?)

**Shri Lal Chand** : The words are that at any time . . . .

**Mr. Deputy Speaker** : Order, please resume your seat.

**Shri Lal Chand** : I can sit if you want me to sit but I would like to have your ruling on this point.

**Mr. Deputy Speaker** : Rule 89 is not mandatory. The speaker has discretion in this matter. अभी तक तो हाऊस में यह ख़ाहिश थी कि time limit मुकर्रर की जाए और अभी तो वे मैंबर भी नहीं बोल सके जिन्होंने amendments का नोटिस दिया है ।

(Rule 89 is not mandatory. The speaker has descretion in this matter. Only a short while ago the House wanted a time limit to be fixed for making speeches and so for the hon. Members giving notices of amendments have not been able to speak even.)

**ਕੰਵਰਾਨੀ ਜਗਦੀਸ਼ ਕੌਰ** (ਜ਼ੈਤੋ) : ਵਾਹਿਗੁਰੂ ਜੀ ਕਾ ਖਾਲਸਾ ਸ੍ਰੀ ਵਾਹਿਗੁਰੂ ਜੀ ਕੀ ਫਤੇਹ । ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਆਨਰੇਬਲ ਮੈਂਬਰ ਐਸੀਆਂ ਗੱਲਾਂ ਕਰਦੇ ਹਨ ਖਾਸ ਤੌਰ ਤੇ ਆਪ ਦੀ ਕਾਂਗਰਸ ਪਾਰਟੀ ਵਾਲੇ ਕਿ ਗੌਰਮੈਂਟ ਵਿਚ ਬੜਾ ਚੰਗਾ ਪ੍ਰਬੰਧ ਹੈ । ਪਰ ਮੈਨੂੰ ਅਫਸੋਸ ਨਾਲ ਕਹਿਣਾ ਪੈਂਦਾ ਹੈ ਜਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕਿ ਮੈਂ ਪਹਿਲਾਂ ਵੀ ਕਹਿ ਚੁਕੀ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸਤ੍ਰੀ ਜਾਤੀ ਤੇ ਬੜੇ ਅਤਿਆਚਾਰ ਕੀਤੇ ਜਾ ਰਹੇ ਹਨ । ਜਦੋਂ ਤਕ ਸਰਕਾਰ ਬੀਬੀਆਂ ਦੀ ਰਕਸ਼ਾ ਲਈ ਉਚਿਤ ਪ੍ਰਬੰਧ ਨਹੀਂ ਕਰਦੀ, ਸਾਡੀ ਕੌਮ ਤਰੱਕੀ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦੀ । (ਆਵਾਜ਼ਾਂ)

ਹੁਣੇ ਹੀ ਮੈਨੂੰ ਇਕ ਬੀਬੀ ਦੀ ਚਿੱਠੀ ਆਈ ਹੈ ਜਿਸ ਦਾ ਪਤੀ ਗੌਰਮੈਂਟ ਦਾ ਨੌਕਰ ਹੈ । ਭਾਵੇਂ ਗੌਰਮੈਂਟ ਦਾ ਇਹ ਸਾਫ ਸਾਫ ਹੁਕਮ ਹੈ ਕਿ ਕੋਈ ਸਰਕਾਰੀ ਨੌਕਰ ਦੂਜਾ ਵਿਆਹ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦਾ, ਉਸ ਬੀਬੀ ਦੇ ਪਤੀ ਨੇ ਦੂਜਾ ਵਿਆਹ ਕਰ ਲਿਆ ਹੈ ।

उपाध्यक्ष महोदय : यह जो रैज़ोल्यूशन हाउस के सामने है इस पर बोलें । (आवाजें)

The hon. Lady member should speak on the resolution now before the House.

ਕੰਵਰਾਨੀ ਜਗਦੀਸ਼ ਕੌਰ : ਇਸ ਪ੍ਰਕਾਰ ਬੀਬੀਆਂ ਦੁਖੀ ਹਨ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਲਈ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਕੁਝ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਮੈਨੂੰ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਬਹੁਤ ਸਾਰੀਆਂ ਚਿੱਠੀਆਂ ਆਉਂਦੀਆਂ ਹਨ । (ਆਵਾਜ਼ਾਂ) ਮੈਂ ਜਨਤਾ ਤੇ ਇਸਤ੍ਰੀ ਜਾਤੀ ਦੇ ਦੁਖ ਦੀ ਗਲ ਜ਼ਰੂਰ ਕਰਾਂਗੀ । ਜਦੋਂ ਤਕ ਮੈਂ ਅਸੈਂਬਲੀ ਵਿਚ ਹਾਂ ਮੈਂ ਦੁਖਿਤ ਜਨਤਾ ਦੀ ਇਹ ਗੱਲਾਂ ਜ਼ਰੂਰ ਕਰਾਂਗੀ ।

ਐਥੇ ਕਿਹਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਸਾਡਾ ਰਾਮ ਰਾਜ ਹੈ, ਮੈਂ ਵੀ ਇਹ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹਾਂ ਪਰ ਰਾਮ ਰਾਜ ਉਦੋਂ ਆਏਗਾ ਜਦੋਂ ਇਸਤ੍ਰੀ ਜਾਤੀ ਦੀ ਰਕਸ਼ਾ ਹੋਵੇਗੀ ਅਜ ਕਲ ਦੇ ਰਾਮ ਰਾਜ ਦੀ ਮੈਂ ਇਕ ਮਿਸਾਲ ਦਿੰਦੀ ਹਾਂ । ਪਟਿਆਲੇ ਦੇ ਮੇਜਰ ਸੁਖਦੇਵ ਸਿੰਘ ਜੋ ਇਕ ਵੱਡੀ ਤੇ ਸਰਕਾਰੀ ਅਫਸਰ ਹਨ, ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਸਰਦਾਰਨੀ ਦਾ ਬਸ ਵਿਚ travel ਕਰਦਿਆਂ ਹੋਇਆਂ 21,795/- ਦਾ ਨੁਕਸਾਨ ਹੋਇਆ ।

ਇਕ ਮਾਨਯੋਗ ਮੈਂਬਰ : ਕੀ ਇਹ relevant ਹੈ ? (ਆਵਾਜ਼ਾਂ)

ਕੰਵਰਾਨੀ ਜਗਦੀਸ਼ ਕੌਰ : ਬਾਵਜੂਦ ਉਸ ਸਰਦਾਰਨੀ ਦੇ ਮਾਲਕ ਦੇ ਰਿਪੋਰਟ ਕਰਨ ਤੇ ਪੁਲਿਸ ਨੇ ਵਾਇਰਲੈਸ ਮੈਸੇਜ ਚਾਰ ਦਿਨ ਬਾਅਦ ਭੇਜਿਆ । ਹਾਲਾਂਕਿ wireless message ਦਸਾਂ ਮਿੰਟਾਂ ਵਿਚ ਭੇਜਿਆ ਜਾ ਸਕਦਾ ਹੈ । ਜੇਕਰ ਭੁਲ ਚੁਕ ਕੇ ਉਪਰੋਂ ਆਰਡਰ ਹੋ ਵੀ ਜਾਏ ਫੇਰ ਵੀ ਪੁਲਿਸ ਵਾਲੇ ਕੰਮ ਨਹੀਂ ਕਰਦੇ ।

ਜੰਤਾ ਵਿਚ ਦੁਖ ਹੈ । ਜੈਤੋ ਹਲਕੇ ਦੇ ਲੋਕਾਂ ਨੇ ਰਾਜਿਆਂ ਦੇ ਵਕਤ ਵਿਚ ਵੀ ਪੰਡਿਤ ਜੀ ਵਰਗੇ ਮਹਾਨ ਨੇਤਾ ਦੀ ਮਦਦ ਕੀਤੀ ਸੀ ਜਦੋਂ ਕਿ ਹੋਰ ਰਿਆਸਤਾਂ ਵਿਚੋਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਕਢ ਦਿਤਾ ਜਾਂਦਾ ਸੀ । ਹੁਣ ਇਸ ਗੌਰਮੈਂਟ ਦੇ ਅਫਸਰ ਜੈਤੋ ਹਲਕੇ ਦੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਕਹਿ ਰਹੇ ਹਨ ਕਿ ਤੁਸਾਂ ਕੰਵਰਾਨੀ ਨੂੰ ਕਿਉਂ ਕਾਮਯਾਬ ਕੀਤਾ ਹੈ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਤੰਗ ਕਰ ਰਹੇ ਹਨ ਕੀ ਇਹ ਰਾਮ ਰਾਜ ਹੈ ?

ਸਰਦਾਰ ਰਾਜਿੰਦਰ ਸਿੰਘ : On a point of order, sir. ਆਨਰੇਬਲ ਲੇਡੀ ਮੈਂਬਰ ਕਿਸ ਚੀਜ਼ ਤੇ ਬੋਲ ਰਹੇ ਹਨ ?

उपाध्यक्ष महोदय : आप इस रैज़ोल्यूशन पर बोलें । दफ़तरों में जो देरी हो जाती है आप उस पर बोल सकती हैं ।

(The hon. Lady Member should speak on the resolution which relates to delays in offices).

**ਕੰਵਰਾਨੀ ਜਗਦੀਸ਼ ਕੌਰ** : ਮੇਰੇ ਬੋਲਣ ਨਾਲ ਦਫਤਰਾਂ ਵਿਚ ਦੇਰੀ ਦਾ ਸਵਾਲ ਪੈਦਾ ਹੋ ਜਾਂਦਾ ਹੈ। ਇਹ ਕਿਹਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਹੁਣ ਰਾਜੇ ਨਹੀਂ ਰਹੇ। ਮੈਂ ਵੀ ਹੁਣ ਮਹਿਲਾਂ ਦੀ ਰਾਣੀ ਨਹੀਂ। ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਜੰਤਾ ਦੇ ਦਿਲ ਵਿਚ ਜਿਹੜੀ ਅੱਗ ਧੁਖ ਰਹੀ ਹੈ ਉਸ ਬਾਰੇ ਐਥੇ ਜ਼ਰੂਰ ਕਹਾਂਗੀ। ਜੇਤੋ ਵਿਚ ਤਿੰਨ ਥਾਨੇਦਾਰਾਂ ਨੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਮਾਰ ਮਾਰ ਕੇ ਉਹਨਾਂ ਦੀਆਂ ਹੱਡੀਆਂ ਤੋੜ ਦਿੱਤੀਆਂ ਹਨ। ਪੁਲਿਸ ਰਕਸ਼ਾ ਕਰਨ ਨੂੰ ਹੁੰਦੀ ਹੈ ਯਾ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਤਕਲੀਫ਼ ਦੇਣ ਨੂੰ।

**उपाध्यक्ष महोदय** : इस के लिये आप को तब मौका मिलेगा जब बजट पर general discussion होगी ।

(The hon. Lady Member shall get an opportunity to discuss such things at the time of general discussion on the Budget.)

**श्री इन्द्र सिंह** (जींद, जनरल) : अध्यक्ष महोदय, मैं डार साहिब को मुबारकबाद पेश करता हूं। एक तो इस लिये कि उन्होंने इस प्रस्ताव को पेश करके एक अच्छी बात की है और नेक काम किया है और दूसरे इस लिये कि यह जो हाकिम पार्टी है उस के वह एक अहम रुकन हैं और उन की तरफ से यह प्रस्ताव पेश हुआ है। इस प्रस्ताव के बारे में आनरेबल मेम्बरान ने काफी रौशनी डाली है और मैं भी यह हिम्मत कर रहा हूं। मुझे जुर्रत हुई है कि मैं भी इस बारे में कुछ अर्ज करूं। इत्तिफाक से मैं एक वकील भी हूं और worker भी हूं। वकील होने के नाते से मुझे हर महकमे में जाने का इत्तिफाक होता है और चूंकि यह प्रस्ताव महकमों से ताल्लुक रखता है इस लिये मैं जनाब के सामने अर्ज करना चाहता हूं कि किस तरीके से, किस ढंग से उन महकमों में काम होते हैं। राओ साहिब अभी खड़े हुए थे। उन्होंने तो खड़े २ ही राम राज कायम कर दिया। जनाब, मैं इस राम राज्य का एक वाक्या आप की सेवा में अर्ज करना चाहता हूं। जब से यह वज़ारत आई है, तकरीबन एक माह हुआ है कोई धरमानी साहिब या क्या नाम है उन का, वह Extra Assistant Transport Controller हैं, Transport Controller नहीं बल्कि Extra Assistant Transport Controller हैं, वह जींद के हल्के में गए, तो उन्होंने एक मोटर का चालान कर दिया और route permit ..........

(*Interruptions*)

**Minister for Finance:** Sir, I would submit that the name of an individual officer need not be referred to here. We must follow parliamentary procedure and practice.

**उपाध्यक्ष महोदय** : आप उन का नाम लेने की बजाए वैसे ही कहें। (The hon. Member should say such things without mentioning the names of individuals).

**श्री इन्द्र सिंह** : मैं आयंदा कोशिश करूंगा कि नाम न लूं। तो वह जींद के इलाके में दौरे पर गए। वहां एक मोटर का route permit था, वह ले आए। और 10 दिन के अंदर ही, जनाब, इनकी नाक के नीचे, राम राज्य की नाक के नीचे से वह route permit गायब हो गया। उस route permit को extend

करवाना था इस लिये उस की ज़रूरत थी ताकि वह R.T.A. पटियाला के पास ले जाया जा सके और extend करवाया जा सके। नतीजा यह हुआ कि route permit in time न मिला और expire हो गया । वह R.T.A. को refer हो गया और देर लग गई। ऐसी बहुत सी बातें हैं जो इस वज़ारत के आने के बाद हुईं और इस किस्म के बहुत से वाक्यात हैं ।

अब मैं जनाब को Education Department का एक किस्सा बताना चाहता हूं । 1955 में erstwhile Pepsu State के Education Department ने contributory basis पर कुछ स्कूल upgrade करके primary से Middle करने थे। उन में जींद के इलाके में एक स्कूल ग्राम डालम वाला में sanction हुआ कि अगर लोग दो हज़ार रुपया दे दें तो इस स्कूल को Middle School बना दिया जाएगा। अर्सा 2 साल का हो चुका है। उन्होंने 1955 में दो हज़ार रुपया जमा करा दिया। जनाब, उन्होंने Challan form Divisional Inspector जींद के पास भेजा था। आज तक उन का स्कूल मंज़ूर नहीं हुआ। न ही वहां कोई मास्टर भेजा गया है। पिछले साल Divisional Inspector जींद ने वहां सातवीं जमात तक पढ़ाने के लिये कहा और कहा कि यह स्कूल आठवीं जमात तक हो जाएगा। लोगों ने कहा कि इस स्कूल को Middle school तो बनाओ । तो जवाब दिया गया कि इस की sanction लेनी पड़ेगी। हालांकि यह एक commitment है Government की, Pepsu के वक्त की, और present Government कायदे के लिहाज़ से उस commitment की पाबन्द है। मैं कहता हूं कि एक साल तो उस की मंज़ूरी में लग गया जब कि दो हज़ार रुपया आज से दो साल पहले जमा कराया गया है। बाकायदा तौर पर उस की commitment Government ने की है। D.P.I. जो है, उस की तरफ से मंज़ूरी हुई। लेकिन इस के बावजूद, बजाए इस के कि वह स्कूल upgrade करने के लिये पहले रखते आज वह स्कूल छः जमात की बजाए चार जमात का हो रहा है। यह हालत है।

फिर मैं जनाब की तवज्जुह Revenue के महकमे की तरफ दिलाना चाहता हूं । Revenue का महकमा एक बहुत ज़रूरी महकमा है। हर आदमी को जमाबंदी और गिरदावरी की ज़रूरत रहती है। और नतीजा यह होता है कि अगर कोई पटवारी के पास चला जाए, खास तौर पर अब जब कि land reforms के सिलसिले में transfers हुईं—जाइज़ हुईं या नाजाइज़ इस बारे में मैं कुछ नहीं कहना चाहता—तो पटवारी साहिबान ने किसी को नकल नहीं दी जब तक लोगों ने अढ़ाई अढ़ाई सौ या तीन तीन सौ रुपया नहीं दिया। अगर तहसीलदार साहिब के पास दरखास्त भेजी और तहसीलदार साहिब ने हुक्म लिख दिया तो भी वह पटवारी अर्सा 6 महीने के अन्दर वह जमाबन्दी नहीं दे सके। जनाब, यह है red-tapism की बात जो मैं बताना चाहता हूं। आप from the bottom लें। आप तो ऊपर की सोचते हैं, मैं आप को नीचे की बात बताता हूं, क्योंकि जनता का ताल्लुक नीचे से ज़्यादा रहता है। तहसील के अन्दर जब

[श्री इन्द्र सिंह]

कोई रजिस्ट्री करवाने आता है तो उस की रजिस्ट्री फैंक दी जाती है। उससे जबरी चंदा लिया जाता है । Government level पर यह हालत है कि जबरी चंदा लिया जाता है। जब तक जबरी चंदा अदा न किया जाये रजिस्ट्री नहीं होगी। जिन की वह रजिस्ट्रियां होती हैं उन लोगों के पास पहले ही पैसे की कमी होती है। न मालूम किस हालत में वे अपनी औरतों के ज़ेबर बेच कर ज़मीनें लेते हैं । लेकिन उन से देश की development के लिये जबरी चंदा लिया जाता है।

नहर के महकमे को लें। मैं ने देखा है कि हमारे नरवाना के अन्दर जो इस का एक Division है, वहां किस ढंग से काम चलता है। चार चार साल से वहां स्कीमें पड़ी हैं। लोग अर्ज़ियां देते हैं। तो P.W.D. Minister साहिब ने जवाब दिया था कि नरवाना में पानी जाता ही नहीं। और जनाब तो उस इलाका से ताल्लुक रखते हैं और आप जानते हैं कि हमारे इलाके में ही ऐसा है कि जहां drinking water नहीं मिलता। पिछले साल का मेरा तजरुबा है। मैं D. C. साहिब के पास गया और उसके बाद Superintending Engineer के पास गया। उस वक्त पैप्सू था। मैं ने D. C. Karnal को telepone करवाया, लेकिन कुछ नहीं बना। वहां यह हालत है कि पानी नहीं मिलता और यहां Red-tapism की यह हालत है। लोगों ने छः छः मील दूर से पानी लाकर पिया। आखिर कुदरत मेहरबान हुई, Government का इस से कोई ताल्लुक नहीं। अब भी जब हम नहर की खुदाई के सिलसिले में जाते हैं या रजवाहे की खुदाई के सिलसिले में जाते हैं तो कहा जाता है कि किसी अर्ज़ी का पता नहीं, नई अर्ज़ी दो। नई अर्ज़ी का भी पता नहीं चलता, छः छः, दस दस दफा लोगों ने अर्ज़ियां दीं। यह रामराज है। जींद के अंदर एक minor है । उस की remodelling का case है । मैं Irrigation Minister की तवज्जुह दिलाना चाहता हूं । जनाब हैरान होंगे कि 6 साल से वह remodelling का case pending है ? मैं जनाब की मार्फत बताना चाहता हूं कि आज के scientific जमाने में जब कि साइफन हैं, पानी के चलाने के लिये बाकायदा दूसरे तरीके बने हुए हैं, जब कि ठीक तरीके से उस साइफन के अंदर से पानी चल सकता है। फिर भी वहां क्या है ? वहां एक लकड़ी का तख्ता रखा जाता है और वह तख्ता उठाने और नीचे रखने के लिए एक आदमी रखा हुआ है जिसे 2 रुपये पहर मिलते हैं। लेकिन उस की re-modelling नहीं होती। जींद स्टेट के वक्त भी यह केस चालू हुआ। उस के बाद Pepsu में भी हुआ। लेकिन आज तक वह scheme पूरी नहीं हुई। वह लोग पनसाल नवीस को 2 रुपये से 12 रुपये तक एक पहर पानी के देते हैं। और यह फैसला नाफिज किया कि वहां एक लकड़ी का तख्ता बना दिया जाए। यह आलम है वहां और कहते हैं कि राम राज है। अगर राम राज की यह शक्ल है तो, जनाब मैं कहूंगा कि.......( interruption )

यह नये २ बने हैं इस लिये यह कह रहे हैं। मेरी गुज़ारिश इतनी है (चौधरी बल्बीर सिंह : Point of Order, Sir. राम राज की बजाय नादर शाही कहना चाहिये)

P.A.P. के बारे में बहुत कुछ कहा गया। कहा जाता है कि यह हमारी border की रक्षा करती है। अगर यह हिफ़ाज़त करती है तो smuggling कैसे हो सकती है? Smuggling के बारे में सब लोग जानते हैं। दुनियां की smuggling के बारे में statistics को देख कर पता चलता है कि रूस में जहां इस जुर्म के लिये मौत की सजा दी जाती है, 5 per cent से ज्यादा detection नहीं होती। यहां पर ......कुछ per cent detection होती है। इस से अंदाज़ा लगाया जा सकता है कि करोड़ों रुपये की currency smuggling के द्वारा हिंदुस्तान से जा रही है। करोड़ों का सोना आता है और P.A P. border पर बैठी है। सैंकड़ों इन्सान एक दिन में इधर आते हैं और उधर जाते हैं और यहां से currency ले जाते हैं। यदि थोड़ी देर smuggling को एक ओर भी रख दिया जाये तो इस security का क्या बनेगा। Security के point of view से भी यह बुरी बात है। सैंकड़ों आदमी अगर इधर से उधर और उधर से इधर आते हैं, कल को अगर हिंदुस्तान का कुछ बनता है, तो P.A.P. की क्या पोज़ीशन होगी। फ़िनांस मिनिस्टर ने कहा है कि कई लोग smuggling करते हुए मारे गए। मारे वे जाते हैं जो P.A.P. के साथ मिले हुए होते हैं। एक आदमी P.A.P. के साथ मिल कर छः महीने तक smuggling करता है। जब P.A.P. को शक हो जाता है कि वह आदमी शायद किसी को बता देगा वह एक दिन border cross करने के वक्त उस पुराने आदमी को गोली मार देते हैं और कोई नया आदमी ढूंढ़ लेते हैं। इस smuggling के करवाने वाले कौन हैं? वे हैं बड़े बड़े अफ़सर, पुलिटिकल आदमी, पंजाब की स्यासत के लीडरों के लड़के और उन के भाई बन्द। यह मिनिस्टरों की कारों में घूमने वाले आदमी हैं। जिस तरह से corruption खत्म नहीं होती हालांकि 14 लाख रुपये इस काम के लिये रखे गए हैं, उसी तरह से smuggling खत्म नहीं होती। अगर एक मिनिस्टर ग्रुपबन्दी छोड़ कर एक हफ्ता भी बार्डर पर लगाए तो यह smuggling बन्द हो सकती है। वे लोग जो वहां बार्डर पर बैठे हुए हैं उन में कुछ ऐसे भी हैं जिन के घरों में दो साल पहले रोटी भी नहीं पकती थी। दो साल के अंदर उन के पास लाखों रुपये कहां से आ गए? हमारा detention कानून किन के लिये है? जो ऐसे लोग हैं या उन की मदद करते हैं उन को रोकने का एक ही रास्ता है। वह है detention शायद हिंदुस्तान का और किसी चीज़ से इतना नुकसान न होता हो जितना कि करोड़ों रुपए की currency का smuggling से होता है। (घंटी) जनाब, मैं एक दो मिनट में खत्म कर दूंगा। अगर मिनिस्टर साहिब इस तरफ़ ध्यान दें और अफ़सर इस के लिये तैयार हों तो यह ऐसा काम नहीं जो हो न सके। हम भी इस काम में हरेक मदद देने के लिये तैयार हैं। अगर ऐसा काम करने वालों को strong हाथ से पकड़ा जाए तो यह smuggling एक दो महीनों में खत्म हो सकती है। मगर यह हो कैसे? ऐसे आदमियों से तो पुलिटिकल काम के लिये funds मिलते हैं। सब से पहले संस्था की दृढ़ता का ध्यान रखा जाता है, इसलिये उन को पकड़ा नहीं जाता और smuggling जारी है, currency जाए भाड़ में, देश जाए भाड़ में, सूबा जाए भाड़ में। अगर यह बात है तो smuggling खत्म नहीं हो सकती।

[श्री बलराम दास टंडन]

स्पीकर साहिब, एक और point मैं अर्ज़ करना चाहता हूं। Corruption के बारे में कहा गया है कि इसे दूर करना है। यह कैसे दूर हो सकता है? इसे बड़े बड़े लोग जो यहां हाऊस के अंदर मिनिस्टरों की गद्दियों पर बैठें हैं, खत्म नहीं होने देते। जब कोई corruption का केस इन के सामने आता है, उस पर action लेने की बजाए यह किसी आदमी को खुश करना चाहते हैं। इस तरह उस केस की फ़ाइलें सालों तक दबा ली जाती हैं। जब तक corruption अपने घर में दूर नहीं की जाती बाहर खत्म नहीं होगी। अगर इसे खत्म करना है तो हमें ईश्वर की या जनता की सौगन्ध लेनी चाहिये कि चाहे हमारा पिता या भाई भी किसी corruption के case में involved हो, हम उस के लिये एक शब्द भी नहीं कहेंगे। अगर हम ने पंजाब को ऊपर उठाना है तो पहले ऊपर से corruption खत्म होनी चाहिये। सिर्फ नीचे से corruption दूर करने की बातें करने से सूबे को कुछ लाभ होने वाला है, यह मैं नहीं समझता।

**श्री शेर सिंह** (झज्जर, जनरल) : अध्यक्ष महोदय, हमारे वित्त मंत्री महोदय ने जो बजट अनुमान इस सदन में पेश किया है उस से एक बात तो स्पष्ट हो जाती है। वह यह कि हमारे इस पंजाब की आर्थिक अवस्था अच्छी नहीं। यही नहीं कि अच्छी नहीं बल्कि चिंताजनक है। इस पर गम्भीरता से विचार करना चाहिये। हमारे इस प्रदेश पर दो अरब रुपये का कर्ज़ है और चालू वर्ष का भी घाटे का बजट है। चालू वर्ष में हम किस ढंग से खर्च पूरा करें, कहां से रुपया लें और जो दो अर्ब रुपये का कर्ज़ है इस से किसान को कैसे बचाएं; यह प्रश्न गम्भीरता से सोचने वाले हैं। हमारे इस प्रदेश पर दो अर्ब रुपये का कर्ज़ है। इस रकम में से 85 प्रतिशत सिंचाई योजनाओं पर खर्च किया गया है। इन योजनाओं में भाकड़ा योजना है, हरिके स्कीम है और दूसरी अधिक अन्न-उपजाओ की स्कीमें हैं। इन पर 85 प्रतिशत खर्च किया गया है।

गरीब किसानों से हिसार के कैथल के आसपास के, पैप्सू के लोगों से जिन को इन सिंचाई योजनाओं से लाभ पहुंचना है वह सारा रुपया betterment fees के ज़रिए वसूल करना है और आज जो अवस्था है उन लोगों की, 4 महीनों का वहां पानी मिला है भाकड़ा का, और उन की आमदनी बढ़ी नहीं, वे अकाल पीड़ित हैं। उन से betterment fee 180 रुपये फी एकड़ के हिसाब से वसूल करेंगे। आप अंदाज़ा लगाएं, उन की ज़मीनों की कीमत भी 180 रुपये फी एकड़ से कुछ ही ज्यादा बैठती है। जो हमारा Betterment Fee Act है उस के अनुसार अगर हम देखें तो उन से जितनी कीमत ज़मीन की बढ़ी है उस के आधे से अधिक वसूल नहीं कर सकते। हमारा भूमि सुधार legislation आया। वह ज़रूरी था और गरीब मुज़ारों को भी कुछ relief मिलना चाहिये था। उन को ज़मीन जोतने के लिये मिलनी चाहिये थी। जो surplus ज़मीनें हैं वह बड़े ज़मींदारों से लेनी थीं। लेकिन उस भूमि सुधार का असर यह हुआ कि हमारे हिसार के इलाका में ज़मीन की कीमत नहीं बढ़ी। इसलिये कि जो आदमी ज़मीन खरीद सकता है उस के पास ज़मीन ज़्यादा है। और जो ज़मीन खरीदना चाहता है और उस के पास ज़मीन कम है उस के पास साधन नहीं, किसी चीज़ की मांग ज्यादा हो

और supply थोड़ी हो तो उस की कीमत बढ़ जाती है और अगर किसी चीज़ की supply ज्यादा हो और मांग कम हो तो उस की कीमत गिर जाती है। हमारे हिसार के इलाका में इस तरह ज़मीनों की कीमत गिर गई है। ज्यादा आमदनी वालों ने खरीदनी नहीं, कम आमदनी वालों के अंदर ताकत नहीं। तो ज़मीन की कीमत, फी एकड़ का हिसाब लगाएं 200 रुपये फी एकड़ से ज्यादा नहीं, 180 रुपये अगर हम वहां betterment fee लगा दें तो किसान नहीं दे सकता। एक बात और ध्यान में रखनी चाहिए और वह यह कि गरीब किसान देश में अन्न उत्पन्न करता है। हमारे ऊपर बहुत कर्ज़ है। उस कर्ज़ का सूद करोड़ों रुपये बनता है और वह अदा न होने पर हर साल capital हो कर बढ़ता जाएगा; इस प्रकार compound interest लग रहा है। इस तरह अगर वह बढ़ता रहे तो गरीब किसानों के अंदर दम नहीं कि वह पूरा कर सकें। Betterment fee के ज़रिए कर्ज़ पूरा नहीं कर सकते। हमारे वित्त मंत्री ने संकेत किया है और उन्होंने Finance Commission के सामने यह पेश किया है कि हमारी State के लोगों में दम नहीं कि वह इस कर्ज़ को उतार सकें, इस कर्ज़ को कुछ write off किया जाए, मुआफ किया जाये। यह ज़रूरी चीज़ है। अगर यह चीज़ न हुई तो हमारे पंजाब के गरीब किसान को जो सिंचाई योजनाओं से लाभ पहुंचना था, नहीं पहुंचेगा। अगर ज़मीन की कीमत साल में ले ली तो इस पानी का क्या फायदा। इस ने तो किसानों की भलाई करनी है। वैसे भी अगर हम देखें तो इन योजनाओं के द्वारा सारे देश का कल्याण है। खाद्य पदार्थों, अनाज की जो कमी थी और हमारा अरबों रुपया बाहर जाता था उस कमी को पूरा करने के लिये किसान ने अपनी भूमि से खून पसीना एक कर के अन्न उपजाया है। अब आगे चल कर जब पानी मिला तो उस कमी को और भी पूरा कर सकते हैं। इन योजनाओं के द्वारा सिंचाई की और भी सुविधा मिलेगी। उस का उपयोग करके देश के अंदर जो अन्न की कमी है उस को पूरा करेंगे और जो अरबों रुपया दूसरे मुलकों को जाता था हमारा अनाज खरीदने के लिये, उस की बचत होगी, बल्कि कच्चा माल पैदा करेंगे, रूई और अनाज वगैरह पैदा कर के रुपया ले भी सकते हैं। यह किसान करता है। उस के बाद हम इतना अधिक betterment fee की शकल में tax लगा दें तो अन्याय होगा। किसान के पास भूमि कम है फिर भी वह देश के कल्याण के लिये काम करता है, देश के अन्न पदार्थों की किसान वृद्धि करता है। उस को कुछ सुविधाएं मिलनी चाहियें। उस के ऊपर बोझ नहीं डालना चाहिए। हमारे वित्त मन्त्री ने ठीक कहा है और Finance Commission के सामने भी कहा है कि उन को और भारत सरकार को ग़ौर करना चाहिए कि जो देश की production बढ़ाने के लिये, देश का उत्पादन बढ़ाने के लिए प्रयत्न करते हैं उन किसानों को प्रोत्साहन मिलना चाहिए। सारी वसूली न की जाए, कुछ छूट की जाए, तब ही किसान तरक्की कर सकता है और सारा Capital जो सिंचाई की योजनाओं पर खर्च किया वह दूसरे ढंग से पूरा हो जायेगा। इस चीज़ में तो मैं समझता हूं कि सारे सदस्य हमारे वित्त मन्त्री के साथ होंगे भारत सरकार से प्रार्थना करने में कि सिंचाई की योजनाओं से जो कर्ज़ हो गया है पंजाब को उस में रियायत दी जाए तब ही यहां तरक्की हो सकती है। जहां तक इस बजट का सम्बन्ध है 2 करोड़ 80 लाख रुपये का घाटा है। घाटा पूरा करने के लिये कुछ टैक्स तजवीज किए

[श्री शेर सिंह]

हैं। ठीक है, कुछ टैक्स लगने चाहिएं, इस तरह पैसा वसूल हो सकता है। Petrol पर टैक्स बढ़ाया गया है। ठीक है, जिन के पास गुंजायश है वह तो दे सकते हैं। लेकिन इस के अंदर कुछ टैक्स ऐसे हैं जो गलत लगाए गए हैं। एक टैक्स का ज़िक्र श्री पुरी ने किया कि chillies पर हम यह टैक्स लगाने के अधिकारी नहीं हैं, हम यह लगाने के अनाधिकारी हैं। मैं समझता हूं कि एक इस टैक्स को लगाने का हमारे मंत्रीमंडल को अधिकार नहीं। जो गुड़ के ऊपर 2 रुपये फी सैंकड़ा वसूल करेंगे वह भी ठीक नहीं। कारण यह कि भारत सरकार ने जो ग्रामोद्योग चलाए हैं; village industries को प्रोत्साहन देने के लिये यह रुपया रखा गया है। 9 करोड़ रुपये के करीब हर साल भारत सरकार इस के लिये देती है खादी बनती है। इस तरह से गुड़ है, chillies हैं, दूसरी ऐसी products हैं, और चीज़ें हैं, जो काम ग्रामोद्योग के रूप में लोग चला सकते हैं। उन ग्रामोद्योगें के बारे में यह नीति है भारत सरकार की कि ग्रामोद्योगों को प्रोत्साहन दिया जाए। उस सम्बन्ध में हमारी पंजाब सरकार की यह नीति थी। मैं तो हैरान था कि इस नीति को कामयाब कैसे बनायेंगे। हम ने उस नीति पर काम भी किया। जो गरीब आदमी गांव के अंदर काम करेगा उस के ऊपर जो professional tax लगता है उस में इसलिये मुआफी की गई कि गरीब आदमी जो गांव के अंदर बैठ कर काम करता है उसका मुश्किल से गुज़ारा चलता है। यह जो village industry है, मैं समझता हूं कि हमारे कर्मचारी जिन्होंने यह तजबीज़ बनाई होगी उन्होंने यह नहीं सोचा होगा कि गुड़ को बनाना भी ग्रामोद्योग का प्रोत्साहन हो सकता है। और इस ग्रामोद्योग के ऊपर जैसे हमारी पंजाब सरकार ने नीति रखी है और professional tax मुआफ किया है इस ग्रामोद्योग करने वालों के ऊपर भी सरकार की ऐसी ही नीति होनी चाहिए थी। 19 करोड़ रुपया खादी और ग्रामोद्योगों के लिये दिया जाएगा ताकि यह पनपें और जो ऐसी बेरोज़गारी हमारे देश के अंदर बढ रही है उस को दूर कर सकें। ग्रामोद्योग में वृद्धि लाने के नतीजे से हमें यह टैक्स नहीं लगाना चाहिए। मैं समझता हूं कि इस में एक discrimination भी है। जो आदमी गन्ना पैदा करते हैं, उन में से कुछ तो ऐसे हैं जो sugar mill के नज़दीक बसे हुए हैं। वह sugar factory के नज़दीक हैं। उन को गन्ने की कीमत एक रुपया सात आने फी मन के हिसाब से मिल जाती है। जो लोग sugar factory से दूर हैं उन को गुड़ बनाना पड़ता है। इस हिसाब से उन लोगों का गन्ना 11 या 12 आने फी मन पड़ता है। एक तो उन के गन्ने की कीमत 11 आने या 12 आने मन पड़ती है और दूसरे वह लोग जो उन के पड़ोस में चार पांच मील पर बसे हुए हैं उन के गन्ने की कीमत एक रुपया सात आने फी मन पड़ती है। वह भी उसी के दूसरे किसान भाई हैं जो गन्ना पैदा करते हैं, उन को एक रुपया सात आने मन मिलते हैं। और जो चीनी बनती है बाजार में अगर बेचने के लिये ले जाएं तो उस पर कोई tax नहीं। किसान का गन्ना 11 आने या 12 आने मन लगता है। जब वह गुड़ बनाए तो उस गुड़ पर tax लगाया जाता है अगर वह उसे मंडी में ले कर जाए। गुड़ की दृष्टि से हम देखें तो हमारा पंजाब deficit है। पंजाब के अन्दर 2 लाख मन के करीब गुड़ बाहर से आता है और यहां बिकता है। जब यह village industry

हमारे प्रदेश में पहले ही ज्यादा तरक्की पर नहीं जा रही तो उस पर tax लगा कर हम इस को प्रोत्साहन नहीं दे रहे वरन् उसे discourage करते हैं। हमें इस village industry को discourage नहीं करना चाहिये । इसलिये यह tax उचित नहीं है। फिर प्रश्न यह होता है कि deficit budget को कैसे पूरा किया जाए ? इस प्रश्न का जवाब हमारे वित्त मन्त्री जी ढूंढते रहे हैं लेकिन उन को नहीं मिला। इस सम्बन्ध में मैं एक सुझाव देना चाहता हूं। उस पर यदि हम सद्भावना के साथ अमल करें तो मैं समझता हूं कि इस घाटे को पूरा करना मुश्किल नहीं है। चालीस करोड़ रुपये के करीब हमारा बजट है। जो हमारा काम चलता है अगर हम वहां पर एक रुपया खर्च करते हैं तो उस में से 10 आने, 11 आने ठीक ढंग से खर्च होते हैं और बाकी wastage होता है—यह चीज़ हमें मान लेनी चाहिये। उस का कारण यह है कि हमारे बहुत कम लोगों के हृदय में यह भावना काम करती है कि यह जो देश का काम हो रहा है यह हमारे घर का काम है इसलिये हमें पूरी जिम्मेदारी के साथ एक एक पैसा बचा कर इसे पूरा करना चाहिए और कम से कम रुपया खर्च करना चाहिये। प्रत्येक के हृदय में यह भावना काम करे और हमारा मन्त्रीमंडल प्रत्येक महकमे के heads को बुला कर यह कहे कि अपने महकमों के खर्च में पांच-पांच फी सदी रुपया कम खर्च करो और जितनी योजनाएं हैं उन को भी सफल बनाओ। इस प्रकार जो भी अफसर ईमानदारी के साथ काम करते हुए अपने महकमों के काम को पूरा करते हैं और साथ साथ बने हुए estimates में से 5 फी सदी या 10 फी सदी बचत कर के दिखाते हैं तो उन को यदि एक लाख या दो लाख रुपया इनाम का भी दे दिया जाए तो कुछ बिगड़ता नहीं है। इस तरह से यदि करोड़ों रुपये बचा कर पांच-सात लाख रुपया अफसरों को इनाम भी दे दिया जाए और प्रदेश की स्कीमें भी पूरी होती जाएं तो हमें आयंदा टैक्स लगाने की ज़रूरत नहीं पड़ेगी। यह कोई हवाई बात नहीं है। यदि हम तहैया कर लें तो हम पांच फीसदी बचत कर सकते हैं। हमें इकट्ठे बैठना चाहिए और एक दूसरे को सहयोग देना चाहिये, बजाए इस के कि एक दूसरे की नुक्ताचीनी करें। अफसरान अलग बैठते हैं और नुक्ताचीनी करते हैं। Public के आदमी अलग बैठते हैं और नुक्ताचीनी करते हैं कि अफसरान यदि ईमानदार हो जाएं, ठीक ढंग से काम करें तो हम देश को आगे ले जा सकते हैं। अगर हम दोनों मिल कर बैठें, यह व्रत लें, यह तहैया करें कि पांच फी सदी बचत हम ने करनी है। (*Interruptions*) पांच फीसदी खर्च हम कम करेंगे और बचत करेंगे यह फैसला करें—Public और अफसरों के नुमाइंदे दोनों मिल कर सोचें तो यह चीज़ कर सकते हैं। इस में सद्भावना की आवश्यकता है। एक दूसरे पर faith होना चाहिये। यदि हम यह व्रत लें तो मैं समझता हूं कि 2 करोड़ 40 लाख रुपये का घाटा पूरा करना बहुत मुश्किल नहीं है। (*Bell rings*)

उपाध्यक्ष महोदय, यदि आप एक आध मिनट की और इजाज़त दें तो मैं एक बात और कह लूं। यदि हम किसी प्रदेश को उन्नति की राह पर अग्रसर करना चाहते हैं तो वहां के रहने वालों के बीच सद्भावना होनी चाहिये। जो Regional Scheme बनी है उस का ज़िक्र कल भी हुआ है और पहले भी हुआ है। इस स्कीम पर यदि अमल करते समय सब हल्कों में हम सद्भावना नहीं ला सकते तो प्रदेश आगे नहीं जा सकेगा, वह तरक्की नहीं कर सकेगा जो कि इस को करनी चाहिये। इस सम्बन्ध में मैं यह अर्ज़ करना

[श्री शेर सिंह]

चाहता हूं कि Hindi speaking area के साथ पिछले दिनों इन्साफ नहीं हुआ है—यह बात किसी से छिपी हुई नहीं। आप पिछले कितने वर्षों के बजट को देख लें उन के साथ इन्साफ नहीं हुआ है। परन्तु अब Regional Committees के बनने के बाद उन लोगों के साथ इन्साफ होना चाहिये। बजट का चालीस फी सदी या 42 फीसदी जितना भी हिस्सा उन का बनता है उतना उन के ऊपर खर्च होना चाहिये ताकि उन के अन्दर भी सद्भावना पैदा हो और वह भी दूसरों के साथ मिल कर प्रदेश की तरक्की के लिये काम करें। उन के अन्दर भी उतना ही उत्साह पैदा हो जितना दूसरों के अन्दर है—यह चीज़ हमें Regional Committees के अन्दर करनी चाहिये। और इस प्रकार हमें Committees बनाने की justification करनी चाहिये। ( *Interruptions* )

जिस चीज़ की ओर राम्रो साहिब संकेत कर रहे हैं वह मैं नहीं कहना चाहता था, परन्तु वह बहुत ज़ोर दे रहे हैं इसलिये मुझे वह बात करनी पड़ रही है। कल हम दिल्ली से आ रहे थे तो रास्ते में हम लोग रस पीने के लिये रुक गये। हम ने देखा कि एक झोटा आंखें बन्द किये हुए बेलन चला रहा था और उस के ऊपर एक बन्दरी बैठी हुई थी जो उस को हांक रही थी और रस निकलता जा रहा था। राम्रो साहिब कहने लगे देखिये यही हाल इस ग़रीब backward वर्गों का है। बन्दर की तरह उस के ऊपर तो बैठा हुआ है सरमायादार और ग़रीब ज़मींदार झोटे की तरह उस sugarcane crusher को चला रहा है। ग़रीब ज़मींदार खून पसीना एक करके अपनी मेहनत से रस निकालता है परन्तु उसे पता भी नहीं लगता कि रस किधर जाता है। राम्रो साहिब के कहने का मतलब यही था कि यह जो वर्ग ग़रीब है और पसमान्दा है, इस के साथ किस प्रकार का सलूक हो रहा है। ( *Cheers* ), मुझे आशा है कि हमारा मन्त्रीमंडल इस बात की ओर ध्यान देगा कि इस प्रदेश के अन्दर जो पैदावार करता है उस की आंखें खुली नहीं हैं, उस की आंखें बन्द हैं, उस की बन्द आंखों का नाजायज़ फायदा नहीं उठाया जाएगा, बल्कि उस का अधिकार उस को देकर उस के मन में सद्भावना उत्पन्न करने का यत्न किया जाएगा। सद्भावना से ही सब काम होता है, उसी से हमारे देश का विकास हो सकेगा।

**श्री जगत नारायण चोपड़ा** (जालन्धर शहर, दक्षिण-पश्चिम) : डिप्टी स्पीकर साहिब, हमारे Finance Minister साहिब ने जो बजट पेश किया है उस के सम्बन्ध में आप दो दिन से इस विधान सभा के मैम्बरान के ख्यालात सुनते रहे हैं। उस पर रोशनी डालने की मुझे कोई ज़रूरत नहीं है। मगर मैं आप को उन भाइयों के ख्यालात भी बतलाना चाहता हूं जिन्होंने हमें यहां मुन्तखिब कर के भेजा है। दो दिन हुए मैं जालन्धर में था। वहां एक social तकरीब पर सारे पंजाब से और दिल्ली से बहुत से भाई और बहिनें आई हुई थीं। वहां पर इस बजट का चर्चा चल रहा था। इसी सिलसिले में एक भाई ने कहा कि क्या पंजाब के Finance Minister साहिब Centre के भी Minister बन गए हैं ? जब बात-चीत शुरू हुई तो वह कहने लगे कि यह जो Toll Tax लगाया गया है यह तो Centre का काम है। National Highways पर tax लगाना पंजाब के वित्त मन्त्री का काम नहीं है। ना

मालूम उन्होंने किस ख्याल से यह Tax लगाया है? इसी तरह से एक और भाई ने कहा, जैसे यहां पर decimal Coinage की बात कही गई है, कि आने पाई का सिलसिला केन्द्रीय सरकार ने बन्द कर दिया है, क्या पंजाब गवर्नमैण्ट इसे फिर से शुरू कर रही है? इस ढंग से वहां पर बातें हो रही थीं। वहां पर एक और भाई बैठे थे जो वहां की Sports Industrialists Union के Chairman हैं। वह कहने लगे कि इस बजट को हम ने बड़े ग़ौर से पढ़ा है। हमारे Finance Minister साहिब तो कहते हैं कि हम ने industry के लिये यह किया है, वह किया है, लेकिन वह बतलाने लगे कि जालन्धर में 1949 में एक Industrial Area बनाया गया था जिस में 400 के करीब plots बनाए गए। पहले तो एक plot की कीमत 3400 रुपया रखी गई लेकिन बाद में महकमें वालों ने हिसाब-किताब लगाया तो कहने लगे कि यह कीमत कम है एक plot की कीमत 4840 रुपये होनी चाहिये। चुनांचे फी plot 4840 रुपये लिये गए और उस के साथ 2500 रुपये development charges के लिये गए। वहां पर Centre के मन्त्री जैन साहिब भी गए थे, हमारे Finance Minister भी हो आए हैं, कामरेड राम किशन भी गए थे, सरदार उज्जल सिंह भी गए थे और श्री आयंगर भी वहां पहुंचे थे। इन क इलावा हमारे Chief Engineers भी हो आए हैं। ( *interruptions* )। इस के बावजूद उस industrial area की यह हालत है कि वहां पर न तो पानी निकलने के लिये नालियां बनाई गई हैं, न सड़कें काम की हैं और न ही street light का कोई तसल्लीबख्श प्रबन्ध है। कोई drainage system नहीं है। जिन कारखानों को बिजली का connection दिया गया है उन में से चालीस कारखाने ऐसे हैं जिन को रात में काम करना पड़ता है। उन को रात के लिये connection दिया गया है। पक्की सड़कें नहीं हैं। यह है हालत उस industrial area की जिस के बारे में हमारे Finance Minister ने यह कहा है कि—

"Production of sports goods went up from Rs 70 lakhs to Rs 89 lakhs."

यह तो industrial area की हालत है जिस के मुतअल्लिक मैं थोड़ा बहुत जानता हूं या लोगों ने बताया, बाकी जगहों की क्या हालत होगी? मैं नहीं कह सकता क्योंकि मैं वहां गया नहीं। मुझे पता है कि इंडस्ट्री के लिये सिवाए कर्ज़े देने के पंजाब सरकार और कोई काम नहीं करती। यहां पंजाब में बहुत अच्छी sewing machines बनती हैं, साइकल और साइकल पार्ट स बन रहे हैं—उन के लिये सैण्ट्रल गवर्नमैंट ने कुछ किया हो तो किया हो, पंजाब गवर्नमैंट ने तो कोई भी technician या काबिल आदमी उन को guide करने के लिए provide नहीं किया। लेकिन बावजूद इन सब बातों के कहा जाता है कि हम industry क लिये बहुत कुछ कर रहे हैं।

उस के आगे कहा गया कि law and order को कायम रखने के लिये हमारी पुलिस ने बहुत अच्छा इन्तज़ाम किया है। आप को तो, स्पीकर साहिब, इलम ही होगा कि पिछले दिनों जालन्धर की माडल टाउन बस्ती में डाका पड़ा और एक रिटायर्ड मैजिस्ट्रेट

[श्री जगत नारायण चोपड़ा]

को कत्ल किया गया। आज तक उस की तफ़तीश हो रही है, कोई मुलज़म नहीं पकड़ा गया। इसी तरह एक डाका पड़ा अम्बाले में। किस के हां? A.D.M. के जो मुहाफ़िज़ हैं ज़िला के—D.C. के बाद! अभी तक तफतीश जारी है, कोई मुलज़म नहीं पकड़ा गया। इसी तरह अगवा के केसिज़ हुए हैं। मुझे जालन्धर के एक केस का पता है। एक गरीब आदमी की लड़की अगवा हुई। पंद्रह दिन हो गए हैं। हर रोज़ वह बेचारा थाने जाता है। दरखास्त करता है कि पता कर दो। उस को यह जवाब दिया जाता है कि हमें clue बता दो—तुम हमें यह बता दो कि लड़की किस जगह हो सकती है। मैं पूछता हूं कि अगर उसे यह पता हो कि लड़की कहां है तो क्या फिर वह खुद जाकर उन की मिन्नत समाजत नहीं कर सकता? (*Interruption*)। मुझे बताया गया है कि F.I.R. में मुलज़म का नाम भी लिखा हुआ है। लेकिन फिर भी पुलिस तफतीश करने से कासिर है, कोई परवाह नहीं कर रही। यह तो है law and order की हालत।

फिर टैक्स तो नए लगाए हैं, लेकिन आप ज़रा ख्याल कीजिए कि अकेले Anti-Corruption के महकमा पर 16 लाख रुपया खर्च किया जा रहा है। मैं समझता हूं कि यह 16 लाख रुपया waste किया जा रहा है। क्यों? Corruption तो ऊपर से शुरू होती है। मुझे याद है—आज हमारे मुख्य मंत्री जी यहां नहीं बैठे हैं—जब वह प्रदेश कांग्रेस के प्रैज़ीडैंट थे और मैं जनरल सैक्रेटरी था तो हमारे दिल में एक वलवला था कि हम इन तमाम चीज़ों को खत्म कर देंगे। जागीरों को खत्म कर देंगे। मगर आज क्या हालत है? एक नए ढंग के जागीरदार इस कैरों वज़ारत ने पैदा कर दिये हैं। वह कौन हैं? मैं आप के सामने उन का नकशा रखता हूं। आज असिस्टैंट रैजिस्ट्रारों की नई पोस्टें पैदा की गई हैं। जो काम पहले तहसीलदार 10 रुपये महीने में करता था उसी काम के लिये आज पांच-पांच सौ, सात-सात सौ रुपया महीना पर आदमी रखे गये हैं। असिस्टैंट रैजिस्ट्रार (एक आवाज: असिस्टैंट नहीं, सब-रैजिस्ट्रार) हां हां, सब-रैजिस्ट्रार हैं। इसी तरह सीमेंट के licence, कोयले के डिपो, अनाज के डिपो और लोहे के कोटे दिये जाते हैं। को-आपरेटिव सोसाइटियों को कर्ज़े, industry के लिए कर्ज़े, मकान बनाने के लिये कर्ज़े दिये जा रहे हैं। बड़ी nominal price पर ठेके दिये जाते हैं। Development Projects और Community Projects में लोगों को—अपने मंज़ूरे नज़रों को provide किया जा रहा है और वह भी ऐसे कि उन posts को Public Service Commission के purview से निकाल कर। ये सब रियायतें, कर्ज़े, डिपो, परमिट वगैरा उन को दिए जाते हैं जो वज़ीर साहिब को, मुख्य मंत्री जी को आकर बतलाते हैं कि हमने जन संघ को खूब अच्छी तरह खदेड़ा है, पीट दिया है, हमने आप के मुखालिफों को अच्छी तरह से पीट दिया है और आप के सेवक हैं।

इसी तरह Field Publicity Officers और Supervisors हैं। तीन-तीन सौ रुपया Supervisors को दिया जाता है। स्पीकर साहिब, आप हैरान होंगे कि एक Supervisor एक जगह पर बैठा हुआ किसी से बातें कर रहा था। वह कह रहा था कि हमें तो कोई साठ रुपए की भी नौकरी न देता लेकिन आज तीन सौ रुपया महीना

ग्रौर T.A. ग्रलग कमा रहे हैं। Field Publicity का कोई काम नहीं हो रहा ? Publicity Workers लम्बरदारों या दूसरों से लिख लिखा कर बात कर लेते हैं ग्रौर खाना पूरी करने के लिये ग्रपने फर्ज़ी tour लिख देते हैं। यह है वह काम जो कि ये लोग कर रहे हैं।

यहां पर cement के बारे में बहुत कुछ ग्राप के सामने कहा गया। मैं, स्पीकर साहिब बड़े ग्रदब से एक चिट्ठी, जो मुझे ग्रमृतसर से मेरे एक दोस्त ने लिखी है, पढ़ कर सुनाता हूं।

"The city of Amritsar is fortunate enough to see a great miracle. A co-operative cold storage has sprung up in their midst in a wonderfully short time and at such a low cost that it has made the experts revise their estimation formulae...."

फिर ग्रागे लिखा है

"Experts begin to rack their heads when the management tells that the quantity of cement issued to them for constrution by the Department of Industries and Civil Supplies is only nominal whereas the building has used a colossal quantity. Wherefrom has all this cement come? Has some new formulae been discovered? Has the management come to possess Alladin's Lamp?"

ग्रौर यह भी लिखा है

"I laughed when some one said "If you happen to be a Minister's son, you do inherit Alladin's Lamp."

"The timber that went to make this cold storage has its own story. Apparently, it was bought in an open auction at Pathankot. The only difference was that the auctioner's hammer fell long before the prospective bidders could bid. A formal complaint too was made to this effect. But who would dare to investigate a complaint against the son of a Minister?"

तो इस तरह से यह सारा सिलसिला चलता है।

**एक ग्रानरेबल मैम्बर** : जो वज़ीर इस वक्त बैठे हैं क्या वह उन में से एक हैं ?

**स्वास्थ्य मंत्री** : मैं समझा था कि ग्राप ग्रपने लड़के का ज़िक्र कर रहे हैं।

**लाला जगत नारायण चोपड़ा** : जनाब, मिनिस्टर साहिब नए ग्राए हैं इस लिये यह खातिरदारियां करते मालूम होते हैं। यह चीज़ बहुत देर नहीं चलेगी। क्या पता कि किस वक्त ग्राप को भी चलता कर दें।

खैर, स्पीकर साहिब, मैं ग्राप की खिदमत में ग्रर्ज़ कर रहा था। ग्रब यह कहा जाता है कि सूबे के लिये रुपया चाहिए, इसीलिए टैक्स लगाए हैं। मैं ग्राप को एक ग्रौर केस सुनाता हूं। राए बहादुर गोपाल दास का नाम ग्राप ने सुना होगा। वह इस विधान सभा के पुराने मैम्बर रहे हैं ग्रौर राए बहादुर राम सरन दास के पुत्र हैं। वह हिन्द कैमिकल लिमिटिड, कांगड़ा के चैयरमैन रहे हैं—ग्रब भी होंगे मुझे सही मालूम नहीं। उन के मैनेजर ने मुझे एक चिट्ठी लिखी जो मैं ग्राप को सुनाना चाहता हूं:—

"I have read in the papers that the Punjab Government is going to levy further taxes on the poor public but it is a pity that to favour certain persons the Government does not realize the taxes strictly and huge amounts are lost. For example I will quote you a case for your reference....".

**Mr. Deputy Speaker**: Order, please. यह बजट पर discussion है। ग्राप criticism करें लेकिन ग्राप तो यहां चिट्ठियों के बंडल पढ़ने लग पड़े हैं। (This is the general discussion on the Budget. The

[Mr. Deputy Speaker]
hon. Member may offer his criticism on it but he has started reading bundles of letters.)

लाला जगत नारायण चोपड़ा : उन्होंने मुझे बताया है कि हमने एक ब्रांच खोली और श्री डी०आर० मलहोत्रा ब्रांच मैनेजर लगे। वह कहते हैं कि उन को Excise Department की तरफ़ से हर रोज़ पांच सौ पौंड tincture बाहर भेजने की इजाज़त मिली है। लेकिन वह क्या करते हैं? पांच सौ पौंड tincture की शराब बना कर बजाए बाहर भेजने के वह जालन्धर में ही बेच देते हैं जिस से पंजाब गवर्नमैण्ट को पांच लाख का नुकसान पड़ता है। अगर Finance Minister साहिब उन को मिलना चाहें तो मैं उन से मिलवा भी सकता हूं। वह शायद मिले भी होंगे।

एक और बड़ा scandal हुआ। पैप्सु और पंजाब एक नवम्बर, 1956 को आपस में मिलते हैं। दो-चार दिन पहले पैप्सू गवर्नमैंट के चीफ़ मिनिस्टर साहिब एक गन्दे बरोज़े के ठेके की sanction देते हैं। जो चीज़ $1\frac{1}{4}$ रुपये में दी जानी चाहिए थी वह 11 आने में दी गई। उस का क्या असर हुआ? यह contract एक महीने के लिए या दो महीने के लिये नहीं, एक साल, दो साल, पांच साल या दस साल के लिये नहीं बल्कि पंद्रह साल के लिये दिया गया। इस तरह सूबे को तकरीबन 10 लाख रुपये का घाटा पड़ा है। इसी तरह गवर्नमैंट को उन कारखानों में घाटा पडता है जो होशियारपुर में चल रहे हैं। इसलिये इन हालात को देखते हुए यह जो corruption को दूर करने के लिये बजट में 16 लाख रुपया रखा गया है यह तो सब का सब एक तरह से ज़ाया करना है। क्यों? इसलिये कि यह जो corruption है यह ऊपर से शुरू होती है। और भी ऐसे केसिज़ हैं— मुझे फिर मौका मिलेगा तो मैं फाइनैंस मिनिस्टर साहिब के सामने रखूंगा कि जहां पर कर्ज़ा लिया मकान बनाने के लिये लेकिन वह मकान बना नहीं, बोगस था, पास भी हो गया।

वह मकान क्यों नहीं बनाया गया और उस को क्यों पास कर दिया गया है? जब इस तरह का हुकम डिप्टी कमिश्नर ने किया तो फाइल निकलवाई गई।

7 p.m.

फाइल निकलवाने के बाद वहां से रीडर साहिब भाग कर यहां चीफ़ मिनिस्टर और मिनिस्टर मुताल्लिका के पास आ गये और इस चीज़ को यहां इस तरह से खत्म कराया गया हालांकि डिप्टी कमिश्नर समझता था कि यह सब गलत हुआ है लेकिन डी० सी० की नहीं सुनी गई।

डिप्टी स्पीकर साहिब, एक बात और कह कर मैं अपनी स्पीच को खत्म कर दूंगा। मैं बड़े अदब के साथ आप की विसातत से वित्त मंत्री और रेवेन्यू मंत्री को कहना चाहता हूं कि अब जो elections हुए हैं उन के दौरान अफसरान को बरता गया। यह बड़े दुःख की बात है। अफसरान को नहीं बरता जाना चाहिये था। अफसरान का इस में कसूर नहीं है। अगर उनको कोई मिनिस्टर या चीफ़ मिनिस्टर बुला कर कुछ करने को कहते हैं तो उन्हें वह करना ही पड़ता है। Election के दौरान जब जालंधर में सैंट्रल गवर्नमेंट के Deputy Electoral Commissioner आये थे तो हम ने उन को बताया था कि फलां-फलां अफसर elections में काम कर रहे हैं। यह elections से पांच दिन पहले की बात है। मेरे

भाई श्री लाल चन्द सभरवाल ने भी एक public meeting में दस अफसरों के नाम लिये थे; यह लोग election में काम कर रहे हैं। मैं इन से अर्ज़ करता हूं कि अफसरान को election के काम पर मत लगाइए। इन को अपना काम करने दीजिये। अगर आप इन से election में हिस्सा लेने को कहेंगे तो यह काम ठीक तरह से नहीं करेंगे। और गलत फैसले करेंगे।

**श्री राम प्यारा** (करनाल) : स्पीकर साहिब, तकरीबन 43 करोड़ रुपए का बजट पेश हुआ है जिस में 2 करोड़ रुपये सिर्फ चण्डीगढ़ के लिए रखे गये हैं और $1\frac{1}{2}$ करोड़ रुपए सारे पंजाब की industries के लिये रखे गये हैं। मैं समझता हूं कि इस से पंजाब की industries के साथ बड़ी भारी बेइनसाफी हुई है और यह बेइनसाफी खासतौर पर पंजाब की गरीब जनता के साथ हुई है, चाहे वह पंजाब के देहात की हो चाहे शहरों की हो। आज industries का महकमा एक ऐसा अहम महकमा है जिस के ज़रिये मैं समझता हूं बहुत बड़ी बेकारी दूर हो सकती है। इस सारे बजट को पढ़ने के बाद मैं ने महसूस किया है कि इस में इस बेकारी को दूर करने के लिए कहीं भी कोई ज़िक्र नहीं किया गया और अगर इस सूबे की बेकारी को दूर नहीं किया जाता तो इस सुनहरी बजट से पंजाब के लोगों को कोई फायदा नहीं हो सकता। क्या ही अच्छा होता अगर इस दो करोड़ रुपए में से जो चण्डीगढ़ के लिए रखे गए हैं एक या सवा करोड़ रुपया इण्डस्ट्रीज़ की ग्रांट में और शामिल कर दिया जाता और पंजाब के गरीब अवाम की बेकारी और तकलीफों को ध्यान में रखते हुए इस रुपए से यहां और factories खोली जातीं जिन से उन्हें और काम मिल जाता। स्पीकर साहिब, पंजाब के गरीब अवाम बहुत कुछ नहीं मांगते; उन्हें तो रोज़गार के साधन चाहियें। पंजाब के जो देहाती हैं जो कि बहुत हद तक ज़रायत पर निर्भर हैं, जब तक उन ज़रायत पर निर्भर होने वालों की तादाद में कमी नहीं की जाती और जब तक उन्हें industries में नहीं लगाया जाता तब तक न तो यहां से बेकारी ही दूर हो सकती है और न ही यहां अमन और चैन हो सकता है। छोटी-छोटी industries ऐसी हैं जिन को अगर रायज कर दिया जाये तो यहां बेकारी बहुत हद तक दूर हो सकती है। कहने को तो यहां cottage industries का बहुत नाम लिया जाता है लेकिन उन में से सिर्फ खादी के काम को ज़्यादा अहमियत दी जाती है और खादी का काम ऐसा है जो सारे पंजाब की ग़ुरबत को दूर नहीं कर सकता। इसलिये मैं समझता हूं कि यहां दिहातियों के लिये और दस्तकारियां चलाने की ज़रूरत है जिस के लिये मैं समझता हूं कि अगर यहां मैच बौक्स industry के छोटे २ कारखाने लगा दिये जायें, खिलौने बनाने के कारखाने लगा दिये जायें और देहातों में रस्से बाटने की मशीनें लगा दी जायें और सिरकियां वगैरह बनाने के काम शुरू करा दिये जायें तो देहात के बहुत सारे ग़रीब आदमियों को रोज़गार मिल सकता है। मैं समझता हूं कि यह जो चण्डीगढ़ के लिये दो करोड़ रुपया यहां पर Legislative Assembly Chamber, Picture Gallery, राजभवन, सैंट्रल लाईब्रेरी और museum बनाने के लिये रखा गया है, इस को अभी इन चीज़ों के बनाने पर खर्च न किया जाये और इन का बनाना अभी साल या दो साल के लिये मुल्तवी कर दिया जाये तो इस से चन्दां फर्क नहीं पड़ने लगा और अगर यह रुपया अभी industry को फरोग़ देने पर खर्च किया जाये तो इस से बहुत फर्क पड़ सकता है। जो engineers या दूसरे आदमी चण्डीगढ़

[श्री राम प्यारा]
के बनाने पर लगे हुए हैं अगर वह भी देहात में काम करने पर लगा दिये जायें तो वह वहां की हालत देख कर बड़े हैरान और परेशान होंगे ।

एक बात जो इस बजट में बहुत अच्छी की गई है, जिस को मैं appreciate किये बगैर नहीं रह सकता, वह है drainage जिस को बहुत हद तक productive भी कहा जा सकता है और जिस पर एक करोड़ रुपये खर्च किये गये हैं । मैं समझता हूं कि यह रुपया एक दो सालों के अन्दर अन्दर वापस हो जायेगा क्योंकि floods के दिनों में हमें लाखों रुपया remissions और ग्रांट्स की शक्ल में हर साल खर्च करना पड़ता है; इस से वह रुपया बच जायेगा-और इस से लोगों को भी बहुत बड़ा फायदा हो जायेगा । इस के साथ साथ और भी बीमारियां हैं जिन की तरफ इस बजट में अभी ध्यान नहीं दिया गया, जैसा कि सूबा में जब floods आते हैं तो उन से हुई तबाही की वजह से लोगों के पास रोज़गार नहीं रहता । इस बजट को देखने से पता चलता है कि floods के इलाकों के लोगों को subsidies देने के लिए 599 हज़ार रुपया इस साल इस्तेमाल किया गया है मगर फिर भी उन गरीब आदमियों की तक्लीफें दूर नहीं हो सकीं । अगर इस मसले को कुछ और गहराई में जाया जाये तो सरकार को इन गरीब आदमियों पर खर्च करने की ज़रूरत नहीं पड़ेगी । जितना रुपया उन लोगों को रज़ाइयां, कपड़े और अनाज देने के लिए subsidies पर खर्च किया जाता है अगर वही रुपया उन को ऊंची जगह पर मकान बनाने के लिए दिया जाये और इस मतलब के लिये उन्हें ऊंची जगह को इस्तेमाल करने की इजाज़त दे दी जाये और उन की रुपए और material से इमदाद की जाये तो मैं समझता हूं कि इस से उन की मुसीबत काफी हद तक दूर हो सकती है । पहले हम देखते हैं कि floods के दिनों में उन्हें बड़ी तकलीफें भुगतनी पड़ती हैं क्योंकि floods के बारे तो कुछ पता नहीं होता कि यह कब आ जाये । उन दिनों कई लोगों को छः-छः दिन दरख्तों पर रह कर वक्त गुज़ारना पड़ता है और दिन-रात हर तरह की मुसीबतों का सामना करना पड़ता है । अगर उन के मकान ऊंची जगहों पर बना दिये जायें तो मैं समझता हूं कि इस तरह से उन लोगों की belongings भी बच सकती है ।

बजट में दी गई एक और चीज़ पर एक मैम्बर साहिब की तरफ से बड़ा फ़ख्र किया गया है और वह हैं मेरे बुज़ुर्ग छीना साहिब जिन्होंने कहा है कि इस में low-paid employees की तरफ काफी ध्यान दिया गया है । उन की इस बात से मुझे कुछ ताज्जुब हुआ है । क्या मेरे communist भाई कुछ reactionary हो गये हैं या कोई और बात हो गई है ? क्योंकि इस में हम देखते हैं कि जिन की तनखाह सब से थोड़ी थी यानी जिन का ग्रेड पहले 27—½—32 था वह अब बढ़ा कर 30—½—35 कर दिया गया है । मैं समझता हूं कि इस से उन्हें कोई खास relief मिलने वाला नही है । इसी तरह पुलिस के selection grade constables का ग्रेड पहले 47½-1-57½ था; अब उसे बढ़ा कर 50—1—60/2—80 कर दिया गया है । इस से भी उन की तसल्ली नहीं हो सकती जबकि उन्हें 24 घण्टे duty पर हाज़िर रहना पड़ता है । इसी तरह बिजली वालों को भी 24 घण्टे duty पर रहना पड़ता है । इसलिये मैं नहीं समझता कि उन की

तनखाहों में आठ-आठ आने इज़ाफा कर के उन के साथ इनसाफ किया गया है या इस से उन की तकलीफें खत्म हो गई हैं। तो मैं समझता हूं कि अगर हम चाहते हैं कि यहां अमन अमान कायम रहे और इन में efficiency और बढ़े तो बड़ी २ तनखाहों को चाहे काटें, चाहे चंडीगढ़ के बजट को काटें, चाहे और कोई रास्ता निकालें इन की सहायता तो करनी ही पड़ेगी। आज सारे House में taxes को लेकर शोर मचा लेकिन मैं समझता हूं कि शायद taxes की नौबत ही न आती अगर पंजाब गवर्नमेंट दो चीज़ों का ध्यान रखे। मेरे नुक्तानिगाह में आज taxes की चोरी होती है। अगर यह चोरी न हो तो और taxes की ज़रूरत न पड़े अगर आज दफतरों में जा कर देखें तो पता चलेगा कि अगर किसी दफ्तर में 6 clerks हैं तो सिर्फ चार के पास काम होगा बाकी दो के पास नहीं होगा। तो अगर एक clerk को छुट्टी दे कर दूसरे की duty लगाई जाए कि वह देखे कि बाकी पूरी ताकत से काम करते हैं तो मैं समझता हूं 6 की बजाए 5 और 5 की बजाए 4 ही काम कर सकते हैं और खर्च कम हो सकता है। (घंटी) सिर्फ एक मिनट और।

इसी तरह से अगर Community Projects को देखा जाए तो जो रुपया उन को मिलता है उस में से बहुत सा रुपया जीपों, establishment, पैट्रोल और T.A. वगैरह पर ही खर्च हो जाता है और बहुत कम रुपया needy आदमी तक पहुंचता है। इन चीज़ों पर कड़ी निगरानी रखने की ज़रूरत है। Community Project वालों की बहुत सी plans हैं जो देहातियों के लिए हैं। लेकिन अगर statistics देखे जाएं तो शायद हमें कागज़ पर सब कुछ नज़र आए मगर हकीकत में शायद ऐसा न हो। इस की भी कड़ी निगरानी की ज़रूरत है। हमें Community Project वालों से कई तरह के काम लेने की ज़रूरत है। यह देहात में industrial तौर पर काम आ सकते हैं। Community Project वाले देहात वालों को 4 आने के 100 शहतूत के पेड़ रेशम के कीड़ों के लिये देते हैं। मकसद है रेशम का पैदा करना। मेरे विचार में इस के कई जगह centres होने चाहिएं जहां कीड़े पालने वाले experts हों जो लोगों को training दें। कीड़े पालने के लिए लोगों को मकान मुहैया करने चाहिएं ताकि लोग इस industry से पूरा फायदा उठा सकें।

अब मैं कुछ approach roads के बारे में कहूंगा। जहां तक water-logged और flood-affected areas का ताल्लुक है अगर वहां के हालात को देखा जाए तो कई गांवों की सूरत में अगर उन को एक २ मील approach roads मिल जाएं तो उस से तीन-तीन गांवों को फायदा हो सकता है। यह एक ऐसी समस्या है जिस पर बहुत ज़ोर देने की ज़रूरत है क्योंकि अगर देहातियों को सड़कें दे दी जाएं और काश्त के लिए पानी दे दिया जाए तो बाकी सब चीज़ों का इन्तज़ाम वह खुद कर लेंगे।

**ਸਰਦਾਰ ਉਮਰਾਓ ਸਿੰਘ** (ਨਕੋਦਰ, ਜਨਰਲ) : ਪ੍ਰਧਾਨ ਜੀ, ਜੋ ਬਜਟ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਪੇਸ਼ ਕੀਤਾ ਹੈ ਮੈਂ ਇਸ ਤੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਵਧਾਈ ਦੇਣ ਤੋਂ ਜ਼ਰੂਰ ਸੰਕੋਚ ਕਰਾਂਗਾ ਪਰ ਮੈਂ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਇੰਨੀਆਂ ਵੱਡੀਆਂ ੨ ਪੋਥੀਆਂ ਬਣਾਉਣ ਵਿਚ ਜੋ ਮਿਹਨਤ ਕੀਤੀ ਹੈ ਉਸ ਦੀ ਦਾਦ ਦੇਵਾਂ।

[ਸਰਦਾਰ ਉਮਰਾਓ ਸਿੰਘ]

ਜੋ ਨਵੇਂ taxes ਇਸ ਵਿਚ ਦੱਸੇ ਗਏ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਬਾਰੇ ਕਾਫ਼ੀ ਕਿਹਾ ਜਾ ਚੁੱਕਾ ਹੈ। ਗਰੀਬ ਕਿਸਾਨਾਂ ਤੇ ਜੋ ਇਹ ਭਾਰ ਪਾਇਆ ਗਿਆ ਹੈ ਇਹ ਠੀਕ ਨਹੀਂ ਕਿਉਂਕਿ ਉਹ ਤਾਂ ਪਹਿਲਾਂ ਹੀ taxes ਦੇ ਬੋਝ ਨੂੰ ਬਰਦਾਸ਼ਤ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦੇ। ਇਸ ਲਈ House ਦੀ sense ਮੁਤਾਬਕ ਇਹ taxes ਨਹੀਂ ਲਗਣੇ ਚਾਹੀਦੇ। ਇਸ ਤੋਂ ਇਲਾਵਾ ਕੁਝ taxes ਅਜਿਹੇ ਲਗਾਏ ਗਏ ਹਨ, ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਬਾਰੇ ਪੁਰੀ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਵੀ ਦੱਸਿਆ ਸੀ ਕਿ Constitution ਮੁਤਾਬਕ ਇਹ ਵਿਧਾਨ ਸਭਾ ਨਹੀਂ ਲਾ ਸਕਦੀ। ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਹੀ ਮੈਂ ਇਹ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ Constitution ਦੇ Seventh Schedule ਵਿਚ subjects ਦੀਆਂ ਤਿੰਨ lists ਹਨ, State List, Union List ਅਤੇ Concurrent List। ਉਸ ਵਿਚ 'State Trade' ਦਾ subject Union List ਦੇ ਨੰਬਰ ੨੬ ਤੇ ਹੈ ਅਤੇ ਜੋ State List ਹੈ ਉਸ ਦੇ ਨੰਬਰ ੨੬ ਵਿਚ ਉਸ trade ਦਾ ਜ਼ਿਕਰ ਹੈ ਜਿਸਨੂੰ ਵਿਧਾਨ ਸਭਾ control ਕਰ ਸਕਦੀ ਹੈ। ਮੇਰੇ ਖਿਆਲ ਵਿਚ ਅਸੀਂ ਮਿਰਚਾਂ ਦੀ export ਤੇ tax ਨਹੀਂ ਲਗਾ ਸਕਦੇ। ਇਸ ਦੇ ਇਲਾਵਾ ਜੋ toll tax ਲਗਾਇਆ ਗਿਆ ਹੈ ਇਹ ਇਕ discriminatory tax ਹੈ। ਇਹ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਹਰ ਇਲਾਕੇ ਤੇ ਨਹੀਂ ਲਗਦਾ, ਬਲਕਿ ਖਾਸ ਖਾਸ ਇਲਾਕਿਆਂ ਤੇ ਲਗਦਾ ਹੈ ਜਿਥੇ ਕੁਝ ਖਾਸ ਪੁਲ ਹਨ। ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦਾ ਇਕ tax ਲਗਾਉਣਾ ਜਿਸ ਨਾਲ discrimination ਹੋਵੇ Constitution ਦੇ ਖਿਲਾਫ਼ ਹੈ। ਮੇਰੇ ਆਪਣੇ ਇਲਾਕੇ ਵਿਚ, ਜਾਲੰਧਰ ਜ਼ਿਲੇ ਵਿਚ ਕਿਸੇ ਪਾਸੇ ਵੀ ਜਾਈਏ ਤਾਂ ਇਸ ਕਿਸਮ ਦੇ ਪੁਲਾਂ ਤੋਂ ਗੁਜ਼ਰਨਾ ਪੈਂਦਾ ਹੈ, ਇਸ ਲਈ tax ਲੱਗੇਗਾ। ਦੂਜੇ ਪਾਸੇ ਕੁਝ ਅਜਿਹੇ ਜ਼ਿਲੇ ਨੇ ਜਿਵੇਂ ਫ਼ਿਰੋਜ਼ਪੁਰ, ਬਠਿੰਡਾ, ਸੰਗਰੂਰ, ਲੁਧਿਆਨਾ ਆਦਿ ਜਿਥੋਂ ਚੰਡੀਗੜ੍ਹ ਨੂੰ ਆਉਣਾ ਹੋਵੇ ਤਾਂ tax ਨਹੀਂ ਦੇਣਾ ਪੈਂਦਾ। ਇਸ ਤੋਂ ਉਲਟ ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਵਾਲਿਆਂ ਨੂੰ ਇਥੇ ਆਉਣ ਲਈ ਚਾਰ, ਪੰਜ ਜਗ੍ਹਾ tax ਦੇਣਾ ਪਵੇਗਾ। ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਮੈਂ ਇਹ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ Seventh Schedule ਦੀ ਜੋ Union ਦੀ list ਹੈ ਉਸ ਵਿਚ National High Ways ਨੰਬਰ 23 ਵਿਚ ਹੈ। ਜੋ ਸੜਕਾਂ National High Ways declare ਹੋ ਚੁੱਕੀਆਂ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਤੇ ਵਿਧਾਨ ਸਭਾ tax ਨਹੀਂ ਲਗਾ ਸਕਦੀ। ਇਸ ਲਈ ਮੈਨੂੰ ਸ਼ੰਕਾ ਹੈ ਇਹ tax G. T. Road ਅਤੇ ਜੋ ਸੜਕ ਪਠਾਨਕੋਟ ਨੂੰ ਜਾਂਦੀ ਹੈ ਉਸ ਤੇ ਨਹੀਂ ਲਾਇਆ ਜਾ ਸਕਦਾ। ਇਸ ਲਈ ਇਸ tax ਦਾ ਕੋਈ ਫ਼ਾਇਦਾ ਨਹੀਂ ਹੋਵੇਗਾ ਕਿਉਂਕਿ ਜ਼ਿਆਦਾਤਰ traffic ਇਨ੍ਹਾਂ ਸੜਕਾਂ ਤੇ ਹੁੰਦਾ ਹੈ।

ਇਸ ਤੋਂ ਇਲਾਵਾ ਕਿਹਾ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ ਬਜਟ ਵਿਚ irrigation ਲਈ ਬਹੁਤ ਰੁਪਿਆ ਰੱਖਿਆ ਗਿਆ ਹੈ। ਮੈਂ, ਇਸ ਸੰਬੰਧ ਵਿਚ ਜੋ ਦੁਆਬੇ ਨੂੰ ਦਿੱਕਤਾਂ ਹਨ, ਉਹ ਦੱਸਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ। ਬਿਸਤ ਦੁਆਬ ਨਹਿਰ ਤੇ ਕਰੋੜਾਂ ਰੁਪਿਆ ਖਰਚ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਅਤੇ ਕਿਹਾ ਜਾਂਦਾ ਸੀ ਇਸ ਨਾਲ ਹਜ਼ਾਰਾਂ ਏਕੜ ਜ਼ਮੀਨ ਸੈਰਾਬ ਹੋਵੇਗੀ। ਪਰ ਅੱਜ ੧੪ ਮਈ ਹੋ ਗਈ ਹੈ ਤੇ ਪਾਣੀ ਹਾਲੇ ਤੱਕ ਨਹੀਂ ਆਇਆ ਜੋ ਇਕ ਮਹੀਨਾ ਪਹਿਲੇ ਆਉਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਸੀ। ਜੇਕਰ ਪਾਣੀ ਬਰਸਾਤ ਵਿਚ ਆਇਆ ਤਾਂ ਉਧਰੋਂ ਨਹਿਰਾਂ ਦੇ ਪਾਣੀ ਅਤੇ ਬਰਸਾਤ ਦੇ ਪਾਣੀ ਨਾਲ ਹੜ੍ਹ ਆਉਣਗੇ। ਫਿਰ ਅਕਤੂਬਰ ਦੇ ਮਹੀਨੇ ਵਿਚ ਜ਼ਮੀਂਦਾਰਾਂ ਨੇ ਹਾੜ੍ਹੀ ਦੀ ਕਾਸ਼ਤ ਕਰਨੀ ਹੁੰਦੀ ਹੈ। ਉਥੇ ਇਕ ਮਹੀਨਾ ਪਹਿਲਾਂ ਪਾਣੀ ਬੰਦ ਹੋ ਜਾਵੇਗਾ।

ਬਰਸਾਤ ਦੇ ਤਿੰਨ ਚਾਰ ਮਹੀਨੇ ਪਾਣੀ ਚਲਣਾ ਹੈ ; ਇਸ ਦਾ ਕੋਈ ਫਾਇਦਾ ਨਹੀਂ । ੧੫ ਅਪਰੈਲ ਤੋਂ ਲੈਕੇ ਘੱਟੋ ਘੱਟ ੬ ਮਹੀਨੇ ਪਾਣੀ ਚਲਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ।

ਫਿਰ ਮੈਂ ਸਰਕਾਰ ਪਾਸ ਬੇਨਤੀ ਕਰਨੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਸਾਡੇ ਪਾਸ ਜ਼ਮੀਨ ਪਹਿਲਾਂ ਹੀ ਥੋੜੀ ਥੋੜੀ ਹੈ ਇਸ ਕਰਕੇ ਨਹਿਰਾਂ ਦੀਆਂ sides ਪੱਕੀਆਂ ਕਰ ਦੇਣੀਆਂ ਚਾਹੀਦੀਆਂ ਹਨ । ਜ਼ਿਮੀਂਦਾਰ ਹੋਰ ਜ਼ਮੀਨ ਨਹੀਂ ਛੱਡ ਸਕਦੇ । ਇਸ ਲਈ boundary lines public ਲਈ ਖੋਲ੍ਹ ਦੇਣੀਆਂ ਚਾਹੀਦੀਆਂ ਹਨ ਤਾਂਜੋ ਜ਼ਿਮੀਂਦਾਰਾਂ ਨੂੰ ਜੋ ਕਿੱਲਤ ਹੈ ਉਹ ਦੂਰ ਹੋ ਸਕੇ ।

ਫਿਰ ਮੈਂ ਕੁਝ ਪੰਚਾਇਤਾਂ ਬਾਰੇ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ । ਇਸ ਥੋੜੇ ਜਿਹੇ ਅਰਸੇ ਵਿਚ ਜਿਸ ਵਿਚ ਕਿ ਪੰਚਾਇਤਾਂ ਕਾਇਮ ਕੀਤੀਆਂ ਗਈਆਂ ਹਨ ਪੰਚਾਇਤਾਂ ਨੇ ਬੜਾ ਚੰਗਾ ਕੰਮ ਕੀਤਾ ਹੈ । ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਪਿੰਡਾਂ ਦੀ ਹਾਲਤ ਬਦਲ ਦਿੱਤੀ ਹੈ । ਮੇਰੇ ਵਿਚਾਰ ਵਿਚ ਪੰਚਾਇਤਾਂ ਦੀ classification ਕਰ ਦੇਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ; ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੇ 'B' ਅਤੇ 'C' ਦਰਜੇ ਬਣਾ ਦੇਣੇ ਚਾਹੀਦੇ ਹਨ ਤਾਂਜੋ ਇਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ healthy competition ਆ ਸਕੇ ਜਿਸ ਨਾਲ ਇਹ ਪਿੰਡਾਂ ਦਾ ਹੋਰ ਸੁਧਾਰ ਕਰ ਸਕਣ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਪਿੰਡਾਂ ਲਈ ਮਿਸਾਲ ਬਣ ਸਕਣ ਜਿਥੇ ਧੜੇ-ਬੰਦੀ ਹੈ ਜਾਂ ਜਿਥੇ ਕੰਮ ਨਹੀਂ ਹੋਇਆ । ਇਸ ਲਈ ਇਹ classification ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਤਾਂਜੋ 'B' ਜਾਂ 'C' class ਵਾਲੀਆਂ ਪੰਚਾਇਤਾਂ 'A' grade ਵਿਚ ਆਉਣ ਦੀ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਕਰਨ ।

ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਹੀ ਸਪੋਰਟਸ ਦਾ ਜ਼ਿਕਰ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ । ਇਸ ਮਦ ਲਈ 5 ਲੱਖ ਰੁਪਏ ਦਾ ਪ੍ਰਬੰਧ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ ਇਹ ਬਹੁਤ ਚੰਗਾ ਅਤੇ ਸ਼ਲਾਘਾ ਭਰਿਆ ਕਦਮ ਹੈ । sports ਲਈ ਅੱਗੇ ਘੱਟ ਧਿਆਨ ਦਿੱਤਾ ਜਾਂਦਾ ਸੀ ਪਰ ਹੁਣ ਜਦੋਂ ਕਿ ਇਸ ਦੇਸ਼ ਵਿਚ ਬਲਕਿ ਸਾਰੀ ਦੁਨੀਆਂ ਵਿਚ ਪੰਜਾਬੀ ਖਿਲਾੜੀਆਂ ਨੇ ਅਪਣੇ ਦੇਸ਼ ਦਾ ਨਾਮ ਰੋਸ਼ਨ ਕੀਤਾ ਹੈ ਅਤੇ ਦੇਸ਼ ਦੇ ਮਾਣ ਤੇ ਗੌਰਵ ਨੂੰ ਕਾਇਮ ਰੱਖਿਆ ਹੈ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦਾ ਪ੍ਰਬੰਧ ਜ਼ਰੂਰੀ ਸੀ । ਦੇਸ਼ ਦੀਆਂ ਬੇਸ਼ੁਮਾਰ ਟੀਮਾਂ ਬਾਹਰਲੇ ਦੇਸ਼ਾਂ ਵਿਚ ਹਰ ਸਾਲ ਖੇਲਾਂ ਕਰਨ ਲਈ ਜਾਂਦੀਆਂ ਹਨ ਅਤੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਬਹੁਤੇ ਖਿਲਾੜੀ ਪੰਜਾਬੀ ਹੀ ਹੁੰਦੇ ਹਨ । ਇਸ ਲਈ ਇਹ ਇਕ ਨੇਕ ਕਦਮ ਹੈ ਜੋ ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਚੁੱਕਿਆ ਹੈ ਅਤੇ ਬੜੀ ਖੁਸ਼ੀ ਦੀ ਗੱਲ ਹੈ ਕਿ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਇਸ ਪਾਸੇ ਧਿਆਨ ਦਿੱਤਾ ਹੈ । ਬਜਟ ਸਪੀਚ ਵਿਚ ਫਿਨਾਂਨਸ ਮਿਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ state sports council ਬਨਾਉਣ ਦਾ ਜ਼ਿਕਰ ਕੀਤਾ ਹੈ ਤਾਂ ਜੋ ਇਹ ਕੌਂਸਲ ਚੰਗੀਆਂ ਸਕੀਮਾਂ ਬਣਾ ਕੇ ਖੇਲਾਂ ਨੂੰ ਤਰੱਕੀ ਦੇਣ ਲਈ, ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਲਾਗੂ ਕਰੇ । ਮੈਂ ਇਸ ਸਬੰਧ ਵਿੱਚ ਇਹ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ State Sports Council ਨੂੰ ਜਲਦੀ ਤੋਂ ਜਲਦੀ ਬਣਾ ਦਿੱਤਾ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਜੋ 5 ਲੱਖ ਰੁਪਏ ਦੀ provision ਇਸ ਸਬੰਧ ਵਿਚ ਕੀਤੀ ਗਈ ਹੈ ਉਹ ਵਰਤੀ ਜਾ ਸਕੇ ਤੇ ਜੇਕਰ ਕੌਂਸਲ ਹੀ ਨਾ ਬਣੀ ਤਾਂ ਬਜਟ ਵਿਚ ਇਸ ਸਬੰਧ ਵਿਚ ਜੋ ਪੈਸਾ ਰੱਖਿਆ ਗਿਆ ਹੈ ਉਸ ਤੋਂ ਫਾਇਦਾ ਨਹੀਂ ਉਠਾਇਆ ਜਾ ਸਕੇਗਾ ਅਤੇ ਇਹ provision ਬਿਨਾ ਖਰਚ ਦੇ ਰਹਿ ਜਾਵੇਗੀ । ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਬੇਨਤੀ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਕੌਂਸਲ ਛੇਤੀ ਤੋਂ ਛੇਤੀ ਬਣਾ ਦਿੱਤੀ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਜੋ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਖੇਲਾਂ ਦੀ ਤਰੱਕੀ ਕੀਤੀ ਜਾ

[ਸਰਦਾਰ ਉਮਰਾਓ ਸਿੰਘ]

ਸਕੇ ਅਤੇ ਜਿਸ ਰਕਮ ਦਾ provision ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ ਉਸ ਦੀ ਸਹੀ ਵਰਤੋਂ ਕੀਤੀ ਜਾ ਸਕੇ ।

ਇਸ ਤੋਂ ਅਗਲੀ ਬੇਨਤੀ ਮੈਂ ਆਪਣੀ ਤਹਿਸੀਲ ਨਕੋਦਰ ਬਾਰੇ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ । ਤਹਿਸੀਲ ਜਲੰਧਰ ਤੇ ਤਹਿਸੀਲ ਨਕੋਦਰ ਵਿਚ ਪਿੱਛੇ ਜਿਹੇ ਭਾਰੀ ਤੂਫਾਨ ਅਤੇ hail storm ਆਏ ਜਿਸ ਨਾਲ ਫਸਲਾਂ ਦਾ ਬਹੁਤ ਨੁਕਸਾਨ ਹੋਇਆ ਹੈ । ਫਸਲਾਂ ਬਿਲਕੁਲ ਤਬਾਹ ਹੋ ਗਈਆਂ ਹਨ । ਕੋਈ ਸਠ ਸਤਰ ਪਿੰਡ ਨੇ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਫਸਲ ਬਿਲਕੁਲ ਨਹੀਂ ਬਚੀ । ਇਹ ਠੀਕ ਹੈ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਤੂਫਾਨ ਪੀੜਤ ਕਿਸਾਨਾਂ ਦੀ ਸਹਾਇਤਾ ਲਈ ਕੁਝ ਤਕਾਵੀ ਭੇਜੀ ਹੈ ਅਤੇ ਮਾਮਲਾ ਵੀ ਮਾਫ ਕਰ ਦਿਤਾ ਹੈ ਪਰ ਤਬਾਹੀ ਦੀ ਹਾਲਤ ਵੇਖ ਕੇ ਇਹ ਕਿਹਾ ਜਾ ਸਕਦਾ ਹੈ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਵੱਲੋਂ ਦਿੱਤੀ ਗਈ ਇਮਦਾਦ ਥੋੜੀ ਹੈ । ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਜ਼ਿਮੀਂਦਾਰਾਂ ਤੇ ਕਿਸਾਨਾਂ ਦੀ, ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਫਸਲਾਂ ਤਬਾਹ ਹੋ ਗਈਆਂ ਹਨ, ਵੱਧ ਤੋਂ ਵੱਧ ਸਹਾਇਤਾ ਕਰੇ ਅਤੇ ਰੱਬ ਵੱਲੋਂ ਆਏ ਤੂਫਾਨ ਨਾਲ ਜੋ ਘਾਟਾ ਪਿਆ ਹੈ ਉਸ ਲਈ ਗਰੀਬ ਜ਼ਿਮੀਂਦਾਰਾਂ ਨੂੰ ਕਿਸੇ ਨਾ ਕਿਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਇਵਜ਼ਾਨਾਂ ਦਿੱਤਾ ਜਾਵੇ । ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਹੀ ਮੈਂ ਇਕ ਬੇਨਤੀ ਹੋਰ ਕਰਾਂ ਕਿ ਜੋ ਇਨ੍ਹਾਂ ਪਿੰਡਾਂ ਵਾਲਿਆਂ ਨੇ ਬਿਜਲੀ ਦੀ ਖਪਤ ਕੀਤੀ ਸੀ ਘੱਟੋ ਘੱਟ ਉਸ ਦੇ charges ਤਾਂ ਮਾਫ ਕਰ ਦੇਣੇ ਚਾਹੀਦੇ ਹਨ ਜਿਵੇਂ ਕਿ ਹੜ੍ਹਾਂ ਦੇ ਦਿਨਾਂ ਵਿਚ ਬਿਜਲੀ ਦੇ charges ਮਾਫ ਕਰ ਦਿੱਤੇ ਗਏ ਸਨ ।

ਅੰਤ ਵਿਚ ਮੈਨੂੰ ਆਸ ਹੈ ਕਿ ਸਾਡੇ ਫਿਨਾਨਸ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਮੇਰੀਆਂ suggestions ਵੱਲ ਧਿਆਨ ਦੇਣਗੇ । ਅਤੇ ਜੋ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਮਿਹਨਤ ਕੀਤੀ ਹੈ ਇਸ ਬਜਟ ਨੂੰ ਤਿਆਰ ਕਰਨ ਵਿਚ ਉਸਦੀ ਮੈਂ ਇਕ ਵੇਰ ਫੇਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਵਧਾਈ ਦਿੰਦਾ ਹਾਂ ।

चौधरी धर्म सिंह राठी (संभालका): डिप्टी स्पीकर साहिब, आज पांच छः-रोज़ से मैं इस सदन में की जा रही तकरीरें सुन रहा हूं । बजट को बड़े गौर से देख रहा हूं । मैंने बजट को पढ़ा और यह देखने की कोशिश की कि इस में मुझे कोई ऐसी चीज़ मिल जाए जिस के लिए मैं फिनांस मिनिस्टर साहिब को मुबारकबाद दे सकूं लेकिन मुझे अफसोस है कि इस सारे बजट में कोई भी चीज ऐसी नहीं मिली जिस पर कि मुबारकबाद पेश की जा सकती हो ।

इसके इलावा, डिप्टी स्पीकर साहिब, यह सारे का सारा जो बजट है stereotyped बजट है जो अंग्रेज़ों के ज़माने से हम देखते चले आ रहे हैं । जिस तरीके से अंग्रेज़ बजट पेश किया करते थे उसी तरीके से यहां पर बजट पेश किए जाते हैं । सिर्फ एक तबदीली आ गई है और वह यह कि जहां अंग्रेज़ों के ज़माने में पंजाब का बजट सात-आठ करोड़ का हुआ करता था आज यह बजट 43-44 करोड़ का है । सिर्फ यही तबदीली हुई है ।

इस के अलावा आप देखेंगे कि जो खर्च इस बजट में दिखाए गए हैं इस से यह पता चलता है कि यह कोई नवाबज़ादों का बजट है । नवाबज़ादे इसी तरह खर्च करते हैं, कर्ज़े भी लेते रहते हैं और खर्चों के बारे में कोई परवाह नहीं करते । फिर इन नवाबज़ादों का जो हशर होता है, डिप्टी स्पीकर साहिब, वह किसी से छुपा हुआ नहीं । जायदाद ज़ब्त हो जाती है, मकान ज़ब्त

हो जाते हैं; इन के घरों का furniture, डैस्क और सारा सामान नीलाम हो जाता है। ठीक वही हाल हमारी सरकार का है। इन्होंने हमारी State की जो हालत कर दी है वह आप सब को पता ही है। हमारे ऊपर कई अरब रुपए का कर्ज़ा है। हमारी सरकार के ज़िम्मे 2 अरब 17 करोड़ 38 लाख रुपया का कर्ज़ा है। आज इस पंजाब के बच्चे बच्चे का सिर इस कर्ज़े के नीचे दबा हुआ है। मैं आप की विसातत से यह कहना चाहता हूं कि अगर हमारा यही हाल रहा तो पंजाब कभी भी आगे न बढ़ सकेगा। यह कहते हैं तरक्की हुई है। तरक्की क्या हुई है? यही कि सारी की सारी स्टेट को मकरूज़ बना कर रख दिया है। पंजाब के बच्चे-बच्चे के सिर का बाल कर्ज़े से बंधा पड़ा है।

इसके बाद हमारे फिनांस मिनिस्टर साहिब ने फरमाया कि पंजाब के सर पर जो कर्ज़े का भार है इस को चुकाने के लिए जो किसान खेती करता है और better position में है उस पर टैक्स लगाए जाएं गे। मैं यह lines पढ़ देता हूं। बजट स्पीच के सफा 39 पर लिखा है:—

"We have, therefore, decided to raise revenues by levying additional taxes particularly on those who are comparatively in a better position to pay."

डिप्टी स्पीकर साहिब, अगर इन्हें कोई टैक्स लगाने के लिये आदमी मिला है तो वह ज़मींदार ही मिला है, किसान ही मिला है। हमें उम्मीद थी कि यहां Revenue Minister साहिब मौजूद हैं, Health Minister और P.W.D. Minister मौजूद हैं, Irrigation Minister सरदार ज्ञान सिंह जी राड़ेवाला मौजूद हैं, तो इन सब के होते हुए land revenue कम होगा, betterment charges में कमी कर दी जाएगी, surcharge में कमी की जाएगी, चौकीदारा टैक्स कम होगा। लेकिन यहां पर तो बजाए कमी के इज़ाफा कर दिया गया; उलटी बात हुई। इसी सिलसिले में मुझे एक बात याद आ गई। एक ज़मींदार सफर कर रहा था। रास्ते में उसे थकान महसूस हुई। उसने एक घोड़ी के लिए दुआ की कि अगर घोड़ी मिल जाए तो सफर आसानी से तय हो सके। थोड़ी देर बाद वहां से एक वज़ीर साहिब गुज़रे। उन्होंने ज़मींदार को आवाज़ दी उसने कहा, हज़ूर, फरमाइए। वज़ीर साहिब बोले कि मेरी घोड़ी ने रास्ते में बच्चा दिया है, इसे कन्धे पर उठा कर मेरे साथ ले चलो। बेचारे किसान ने घोड़ी मांगी थी सवारी को और मिल गई उठाने को। यही हाल हमारा है हम यह उम्मीद करते थे कि नए वज़ीर साहिबान के आ जाने से यह जो तरह तरह के टैक्स लगे हुए हैं कम हो जायेंगे लेकिन यह और लगाये जा रहे हैं। जिन पत्तों पर तकिया था वही हवा देने लगे। डिप्टी स्पीकर साहिब, क्या बताऊं कि कितने ज्यादा टैक्स किसानों पर लगाए जा रहे हैं। यह टैक्स किसानों को खत्म करने वाले हैं। यह वह किसान हैं जो खेती करते हैं, लड़ाई के वक्त मुल्क की हिफाज़त करते हैं, अन्न पैदा करते हैं, अन्न दाता हैं। उनके साथ यह बदसलूकी की जा रही है। हम समझते थे कि socialist pattern की हकूमत है; इस में किसान की रखवाली होगी। लेकिन यह देख कर दुःख होता है कि इन टैक्सों से किसान को पीसा और रगड़ा जा रहा है, ताकि वह उठ न सकें, आगे न बढ़ सकें। देहातों में जा कर देखें, हमारे

[चौधरी धर्म सिंह राठी]

इलाका में जा कर देखें, हरयाना के अन्दर देखें, किसान की क्या हालत है। मैं यहां पर सरकार को बता देना चाहता हूं कि अगर इसी तरह टैक्स जारी रहे, जैसे कि Finance Minister साहिब ने तजवीज़ किए हैं, तो हरयाना के अन्दर एक लहर उठेगी। तूफान उठेगा, जिसे पंजाब की सरकार तो क्या Central Government भी नहीं दबा सकेगी। एक बड़ी भारी agitation होगी जिसे रोका नहीं जा सकेगा क्योंकि आज देहात इस तरह के बेजा और नावाजिब टैक्सों के बोझ को बरदाश्त नहीं कर सकते।

(Shri Dharam Singh Rathi was still on his legs.)

7-30 p.m.

*The Sabha then adjourned till 1 p.m. on Wednesday the 15th May, 1957)*

2594 PVS—339—11-12-58—C. P., and S,, Pb., Chandigarh.

# Punjab Vidhan Sabha Debates

*15th May, 1957*

Vol. 1—No. 12

## OFFICIAL REPORT

### CONTENTS

*Wednesday*, 15*th May*, 1957




CHANDIGARH :
Printed by the Controller, Printing and Stationery, Punjab
1958

Price : Rs. 5.20 nP.

# ERRATA

## PUNJAB VIDHAN SABHA DEBATES, Vol. I, No. 12, DATED 15TH MAY, 1957

| *Read* | *For* | *On page* | *Line* |
|---|---|---|---|
| जाते | जात | (12)3 | 18 |
| मुंह | मह | (12)7 | 6th from below |
| ਕਾਇਮ | ਕਾਠਿਮ | (12)14 | 8th from below |
| ਸੇ | ਸੈ | (12)16 | 5th from below |
| National | N tional | (12)17 | 9 |
| Social Welfare Board को | Socal welfare Boar क | (12)20 | 12 |
| eyes | e es | (12)20 | 22 |
| opposition | opp sition | (12)20 | 24 |
| Diploma | D ploma | (12)20 | 4th from below |
| खरीददार | खरीदादार | (12)24 | 7th from below |
| मुजारों | मुजा ों | (12)28 | 12 |
| पैरिस | पौरिस | (12)30 | 2nd from below |
| खुशहाल | खशहाल | (12)40 | Last |
| पैदा | पदा | (12)42 | 13 |
| मौलवी | मौलघी | (12)44 | 1 |
| ਵਰ | ਤਰ | (12)58 | 4 |
| ਲਈ | ਲਦੀ | (12)78 | 6 |
| ਝੋਕੀ | ਜੋਖੀ | (12)79 | 3 |
| दृष्टि | दृठिट | (12)84 | 10 |
| ਕੋਈ | ਕੋਟੀ | 12)94 | Last |
| ਅਰਥਮੰਤਰੀ | ਅਰਤਮੰਤਰੀ | (12,98 | Top margin |
| ਵਾਕਫੀਅਤ | ਵਾਕਫਅਤ | (12)98 | 2 |

# PUNJAB VIDHAN SABHA

## Wednesday, 15th May, 1957

*The Vidhan Sabha met in the Assembly Hall, Sector 10, Chandigarh Capital, t 1 p.m. of the Clock. Mr. Speaker (Sardar Gurdial Singh Dhillon) in the Chair.*

## QUESTION HOUR (DISPENSED WITH)

**Mr. Speaker :** The question Hour is dispensed with today.

## RESUMPTION OF DISCUSSION ON THE BUDGET FOR THE YEAR 1957-58

**Mr. Speaker :** Chaudhri Dharam Singh Rathi was still on his legs when the Sabha adjourned yesterday. He may please resume his speech.

**चौधरी धर्म सिंह राठी** (संभालका) : स्पीकर साहिब, मैं कल यह अर्ज़ कर रहा था कि अगर यह taxes जो Punjab Government लगाना चाहती है लगाए गए तो तमाम पंजाब में ऐसा तूफान उठेगा जिस को कोई नहीं संभाल सकता और यह जो वज़ारत है, जो taxes लगाना चाहती है, यह धड़ाम से गिर जायेगी। मैं जनाब को बतलाना चाहता हूं और आप के through इस हकूमत को बतलाना चाहता हूं कि यह बजट किसान मार बजट है, यह बजट ज़मींदार मार बजट है। और मैं जनाब को बतलाना चाहता हूं कि यह बजट इस किस्म की हकूमत ने पेश किया है जो कि हमेशा उल्टा काम करती है। मेरे पास मेरे गांव के आदमी आए और मेरे पास मेरे पड़ौस के गांवों के आदमी आए उन्होंने कहा कि हमारे गांव में बिजली लगनी चाहिये, वह नहीं लगी। मैं ने कहा कि आप यह दरखास्त दें कि हमारे गांव में बिजली नहीं लगनी चाहिये। अगर तुम यह दरखास्त दोगे कि गांव में बिजली लगनी चाहिये तो नहीं लगेगी। गांव के आदमियों ने दरखास्त दी कि हमारे गांव में बिजली नहीं लगनी चाहिये, उन के बिजली लग गई। जिन्होंने दरखास्त दी थी कि हमारे गांव में बिजली नहीं लगनी चाहिये, वहां 15 दिन के अन्दर २ बिजली लग गई। जिस गांव ने यह दरखास्त दी थी कि हमारे बिजली लगनी चाहिये; पता नहीं उस की 'मिसल को उठा कर कहां रख दिया, उन दरखास्तों का पता नहीं लगा। दूसरे गांव में बिजली भी लग गई। तो यह हालत है इस Government को। मैं एक चीज़ अर्ज़ करना चाहता हूं कि यह जो taxes लगाये गये हैं, हम यह चाहते हैं कि land revenue कम करो, betterment charges कम करो और जो चौकीदारा टैक्स है इसे कम करो। और जो भी किसानों के ऊपर taxes लगे हुए हैं कम करने चाहियें।

इस के अलावा मैं एक और तजवीज़ रखना चाहता हूं और House को अर्ज़ करना चाहता हूं कि हमारा यह जो upper House है इस को तोड़ देना चाहिए। और

[चौधरी धर्म सिंह राठी]
यह जो 8 मिनिस्टर बैठे हैं इन को कम करना चाहिये । 6 डिप्टी मिनिस्टरों की जमात खोल रखी है, स्कूल खोल रखा है । जनाब, आप जानते हैं कि क्या ज़रूरत है इन Deputy Ministers की......

**अध्यक्ष महोदय** : देखिए, आप यह तो कह सकते हैं कि Deputy Ministers होने चाहिएं या नहीं होने चाहिये; कोई personal बात न कहें । (The hon. Member may please listen. He can say whether there should or should not be any Deputy Ministers but he should not be personal.)

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : मैं कहता हूं कि डिप्टी मिनिस्टर्ज़ की ज़रूरत नहीं । आज तक पंजाब की हकूमतें चलती आई हैं, Deputy Ministers नहीं थे । आज भी उन की ज़रूरत नहीं और आज इस स्कूल की, इस जमात के खोलने की ज़रूरत नहीं । जो Ministers के P.A. वगैरह हैं, वे tours वगैरह करते हैं यह फज़ूल है । यह जो दौरे पड़ते हैं यह भी कम हो जाने चाहिएं ।

इस के अलावा एक duplication का department है; एक Revenue का पटवारी है और एक नहर का पटवारी है; एक ज़िलेदार है और एक तहसीलदार । उन की duties वही हैं । उन में से एक एक को कम कर के हम खर्च कम कर सकते हैं और उधर उन को ही लगा सकते हैं और वही काम कर सकते हैं । उन की एक ही duty है । एक नहर का पटवारी है और एक माल का पटवारी है । दोनों की जगह एक ही पटवारी काम कर सकता है ।

इस के अलावा, जनाब, inspectors इतने हैं कि वे भी कम किये जा सकते हैं । अगर मैं inspectors गिनावाऊं तो जनाब को यकीन हो जाएगा कि कांग्रेस की Government नहीं inspectors की Government है; इतने inspectors हैं ।

इस के अलावा, स्पीकर साहिब, मैं कहना चाहता हूं कि कई और भी मदें हैं जिन में कमी की जा सकती है और उन को घटा कर ये taxes घटाए जा सकते हैं ।

इस के अलावा villages के अन्दर जब बैल और भैंस मर जाते हैं तो उन को ज़मीन के अंदर गाढ़ दिया जाता है । अगर Government उन की हड्डियों और खालों को बेचने का इन्तज़ाम करे तो Government को करोड़ों रुपये का फायदा हो सकता है ।

मैं ने बजट देखा है, तमाम estimates देखे हैं । Regional Formula के मुताल्लिक मैं सोचता था कि Standing Committees बनी हैं, हरियाना को भी कुछ मिलेगा । लेकिन न कोई हस्पताल, न सड़क और न ही Electricity की कोई Extension की है । मैं ने मुताला किया है । मुझे कोई ऐसी statement नहीं मिली । और इस Regional standing committee की development के लिए कोई रुपया इस Government के पास नहीं ।

[श्री हरबंस लाल]
माफीदारों को 27 लाख रुपया देना पड़ता है। यह पैप्सू और पंजाब का एक लम्बा-चौड़ा इतिहास है। अगर इस को ग़ौर से देखें तो मालूम होगा कि किसी ने तलवार के ज़ोर से जागीर ली, तो किसी ने हुकूमत को मेहरबानी से हासिल की। यह जागीरों और माफियों का बोझा गवर्नमैंट पर नहीं पड़ना चाहिये। इस से 27 लाख रुपये की बचत हो सकती है।

बजट में कहा गया है कि कुछ ट्रांसपोर्ट लाइनें नैशनेलाइज़ की हुई हैं और उस से एक साल में 55 लाख रुपये का फायदा हुआ है। इस वक्त सिर्फ चार जगह पर हमारी बस सर्विस है; जालन्धर, अमृतसर, अम्बाला और पैप्सू में। पैप्सू में हमने 89 लाख invest किया और 84 लाख का मुनाफा हुआ। जब हमें इस से इतना मुनाफा होता है तो क्यों न सरकार इस सिलसिले में सख़्ती से कदम उठाए और जल्दी से जल्दी ट्रांसपोर्ट नैशनेलाइज़ करे ?

इसी तरीके से हम सिनेमा के मुतअल्लिक सोच सकते हैं, क्योंकि अन्दाज़ा यह है कि सिनेमाओं की आमदनी बहुत ज़्यादा है। अगर इन को भी अपने हाथ में ले लें तो हमें ज़्यादा फ़ायदा हो सकता है और development के काम आगे ले जाए जा सकते हैं।

इस के बाद पैप्सू में बहुत सी मोनापलीज थीं जो वहां पर दी गई थीं; मैं समझता हूं कि उन को भी खत्म कर दिया जाए तो बहुत मदद मिलेगी।

यहां हाऊस में बहुत ज़्यादा नुकताचीनी टैक्सों के बारे में की गई और वह नामुनासिब शक्ल अख्तियार कर गई और शहर और देहात का सवाल पैदा हो गया। जो पुलों पर कारें वगैरह गुज़रने पर टौल चार्ज किया जाएगा उस के बारे में जज़बात को उभारने की कोशिश की गई। एक तरफ तो हम यह कहते हैं कि गरीब आदमी या प्रोड्यूसर पर टैक्स न लगाएं और दूसरी तरफ यह नुक्ताचीनी करते हैं कि जो लोग 25 या 30 हज़ार का ट्रक, कार या बस ख़रीद सकते हैं, उन पर भी टैक्स न लगाया जाए। जो लोग टैक्स दे सकते हैं उन पर भी आप कहते हैं कि टैक्स न लगाया जाये तो यह हैरानी की बात है। यह बात समझ में नहीं आती कि जो लोग गरीबों की मदद करने का दावा करते हैं वही जब अमीरों पर टैक्स लगता है तो चैलेंज करते हैं और नुक्ताचीनी करते हैं।

इस के बाद गुड़ के मुतअल्लिक टैक्स है, मैं समझता हूं कि यह टैक्स हटना चाहिये क्योंकि यह ग्रामोद्योग है। मिर्चों का टैक्स है जो दो जगह पर लगाया गया है। इस के लिये यह मुनासिब है कि खड़ी फसल पर टैक्स न लगाया जाए, वरना किसान पटवारी के रहम पर होंगे। इस का बोझ खरीदादार पर पड़ना चाहिये।

इस के अलावा कोर्ट-फीस में इज़ाफा करने की कोशिश की गई है। मैं समझता हूं कि इस से इन्साफ मंहगा होगा। रजिस्ट्रेशन पर या जायदाद के मुन्तकिल होने पर ज़्यादा टैक्स लगा सकते हैं लेकिन इन्साफ को महंगा न करें। इस के अलावा बल्कि इन्साफ में delay होती है। जिस तरह हम कहते हैं कि 'delayed justice is a denial of justice'। आज अदालतों में कई कई सालों तक मुकदमे pending पड़े रहते हैं। High Court में अगर आप देखें तो वहां छः-छः, सात-सात सालों के

cases arrears में मिलेंगे। यह ठीक है कि हमारा direct तौर पर High Court पर control नहीं है लेकिन जल्दी इन्साफ देने के लिये सुझाव देना हमारा फर्ज़ है। वह रास्ता अख्तियार किया जाए जिस से High Court के arrears कम हों और cases की disposal जल्दी हो इस के लिये जजों की तादाद बढ़ाई जा सकती है। मैं इस सिलसिले में with due deference to the hon. Judges of the High Court अपना एक सुझाव देना चाहता हूं। वह यह है कि High Court के Judges को हमें request करनी चाहिए कि वह vacation को कम कर दें। इस से arrears कम हो जायेंगे और इन्साफ जल्दी होगा और सस्ता मिलेगा। जब लोगों को इन्साफ सस्ता मिलेगा और जल्दी मिलेगा तो उस का तमाम administration पर अच्छा असर पड़ेगा।

**Shri Harbhagwan Moudgil :** Sir, I want to make a suggestion.

**Mr. Speaker :** What is your suggestion?

**Shri Harbhagwan Moudgil :** Sir, you have been pleased to extend the time of the sitting of the Sabha to accommodate Members desirous of speaking on the Budget. But, Sir, I find that there is still a large number of Members on the Treasury Benches, who are anxious to speak on it and it is likely that they may not get an opportunity to do so within the time allotted for this purpose. I, therefore, request that some more time should be allotted either today or to-morrow.

**Mr. Speaker :** This question was discussed in the House yesterday. I tried to make the Ministers agree to it.

**Shri Harbhagwan Moudgil :** This is another suggestion, Sir.

**Mr. Speaker :** I have done my best to accommodate the Members I have extended the sitting of the Sabha by some hours.

**Shri Harbhagwan Moudgil :** Sir, the number of Members on the Treasury Benches who wish to speak on the Budget is large. Uptil now, the practice has been that one Member from the Treasury Benches speaks and thereafter one Member of the Opposition does so. I would request you to kindly so arrange that after every Member of the Opposition two Members of the Treasury Benches speak on it . . . . (*Interruptions by Shri Lal Chand*)

Execuse me. I am addressing the Chair.

**अध्यक्ष महोदय** : जहां तक इस बात का ताल्लुक है यह तो पहले चल रही है। कल इस का जिक्र हुआ था। ( So far as this matter is concerned, this is already being followed.)

So far as the suggestion by the hon. Member from the Congress Benches is concerned, I have got no objection to accept it. If they come to agree among themselves that the time should be extended, I would certainly be very happy because it is my utmost desire that all the Members should get some time to express their views. This being the first Session, the electorate do expect that their Members should say something about them. Any way, I shall try to curtail the time of each Member or extend the time of the sitting of the House.

श्री भरत सिंह (गाहाना जनरल) : स्पीकर साहिब, मैं ने वज़ीर खज़ाना को speech शुरू से लेकर आखीर तक बड़े ग़ौर से पढ़ी है और कोशिश की कि इस में से कोई अच्छी बात निकल सके। लेकिन मुझे ताज्जुब हुआ कि ज्यों ज्यों मैं ने इस स्पीच को ज़्यादा पढ़ा उतनी ही ज़्यादा चालाकी की बातें मुझे इस में दर्ज की हुई मिलीं। पहले आप agrarian reforms को ले लीजिए। जब से provincial autonomy आई है तब से इस बात की कोशिश की गई कि मुज़ारों के लिये ऐसे कानून बनाए जाएं जिन से उन को help मिले और उन का बोझ हलका हो। Joint पंजाब में जब कि Congress party opposition में थी और Unionist party in power थी उस वक्त कांग्रेस के मैम्बरों की यह आवाज़ थी कि मुज़ारों की बेहतरी का कानून पास किया जाये क्योंकि पड़ौस के सूबे U.P. में ऐसा कानून बन रहा था। चुनांचि सर सिकन्दर हयात ने उस वक्त मुज़ारों का मसला इस ढंग से पेश किया जिस का कुछ फ़ायदा न पहुंच सके। उस वक्त तो कांग्रेस वाले यह कहते थे कि जब हमारी हकूमत आ जायेगी तो हम ऐसे कानून बनायेंगे जिन से मुज़ारों की, जो मुल्क की रीढ़ की हड्डी हैं, भलाई हो, उन की जानें बचें, वह land lords के पंजों से छूट जायेंगे। दूसरी तरफ जो बड़े बड़े ज़िमींदार थे उन्होंने हवा का रुख देख कर यह कोशिश की कि किसी तरह उन की ज़मीन बचे और वह ज़्यादा से ज़्यादा फ़ायदा उठाना चाहते थे। जिस वक्त Congress party बरसरे इक्तदार आई तो उन्होंने 1950 में मुज़ारा कानून पेश किया जो कि नाकाफी समझा गया। 1952 में फिर यह कानून पेश हुआ, लेकिन वह भी दिखावा ही था। उस के बाद फिर 1953 में मुज़ारा कानून पेश हुआ जिस के मुतअल्लिक हमारी गवर्नमैंट ने बताया है कि हम ने मुज़ारों के लिये बहुत कुछ किया है, उन की बेदखलियां बन्द हो जायेंगी और जो बेदखल हो चुके हैं वह restore हो जायेंगे। इस के अलावा गवर्नमैण्ट ने बताया कि मुज़ारों को हक शुफा करने का हक हो जायेगा और जो मुज़ारा 10 या 12 साल से मुसलसल काश्त करता चला आ रहा है उस को ज़मीन purchase करने का हक हो जायेगा। अब मैं आप की वसातत से, स्पीकर साहिब, Treasury Benches को बताना चाहता हूं कि इस कानून का क्या हशर हुआ। मुझे पता है कि 15 अप्रैल 1953 से राष्ट्रपति के दस्तख़तों से यह कानून लागू हुआ, उस के अन्दर लिखा गया कि ज़मीन purchase करने के लिए मुज़ारे prescribed forms पर दरखास्त दे सकते हैं। स्पीकर साहिब, यह चीज़ पास तो 1953 में की गई, लेकिन उस के Rules जो हैं वह 1956 में लोगों के सामने आते हैं। मेरे गांव के एक मुज़ारे ने January, 1954 में दरखास्त दी कि मैं एक बड़े ज़िमींदार की ज़मीन लगातार 12 साल से काश्त करता आ रहा हूं इस लिये मुझे यह कीमतन मिलनी चाहिए। लेकिन, स्पीकर साहिब, ताज्जुब की बात है कि उस आदमी की application का आज, 1957 तक फैसला नहीं हुआ। कहने को हमारे यह कांग्रेसी भाई एलान करते हैं कि हम Agrarian Reforms बड़ी तेज़ी से ला रहे हैं। जो बड़े-बड़े land-lords हैं उन्होंने ज़मीनों की गिरदावरियां गलत करवाने का तरीका अख्तियार किया हुआ है। अब भी आप किसी अफ़सर को भेज कर देख लें कि फसल तो मुज़ारा काट रहा है लेकिन गिरदावरी landlord के नाम है। इस के अलावा, स्पीकर साहिब, उन्होंने कहा है

कि हम मुज़ारों के लिये हकशुफा कानून बनाते हैं। मैं अर्ज़ करता हूं कि मेरे अपने गांव में एक landlord ने 43 हज़ार रुपये की ज़मीन बै कर दी। जब मुज़ारा उस का हकशुफा करने के लिये गया तो वकील साहिब से पता लगा कि हकशुफा जुज़वी तौर पर नहीं हो सकता। आप बताएं कि वह गरीब आदमी कैसे ज़मीन खरीद सकता है। दूसरी चीज़ यह कही गई है कि जो surplus area है वह ejected tenants को दे दिया जाएगा लेकिन, स्पीकर साहिब, उन की तारीफ ऐसी है कि यह tenants उस की ज़द में नहीं आते। Landlords जब चाहते हैं 107/151 की दरखास्त दे कर एक Head Constable या A.S.I. को बुला कर 50, 50 साल पुराने tenants को ज़मीन से बेदखल कर देते हैं और मैं कहता हूं कि ऐसे cases रोज़ हो रहे हैं। मुझे एक ऐसे वाक्या का पता है जहां एक 70 साला पुराने मुज़ारे को ज़मीन से बेदखल कर दिया गया है। कुछ देर हुई यह आवाज़ उठी थी कि 'धन और धरती बट के रहेगी।' हम ने भी वह आवाज़ सुनी और हमें खुशी हुई कि शायद गरीबों को कुछ मिल जाएगा। लेकिन, स्पीकर साहिब, वह धन और धरती जिस तरीके से बटा वह मैं आप को बताता हूं। ज़मीनें इस तरह से बटीं कि जितने landlords के रिश्तेदार, उन के पुत्र, लड़कियां, भाई, बहनें, वगैरह थीं, उन सब के नाम अलहदा २ इन्तकाल करवा दिए और कानून की ज़द से निकल गए। स्पीकर साहिब, मेरे गांव में इस किस्म के हज़ारों cases हुए हैं। लेकिन हमारे Treasury Benches के भाई यह कानून बना रहे हैं कि जो इन्तकाल 1955 के बाद हुए हैं सिर्फ उन पर ही इस Bill का असर होगा। जो 1955 से पहले इन्तकाल हुए थे उन को यह लोग छेड़ते नहीं। इस वास्ते, स्पीकर साहिब, यह सारी की सारी चालाकी नहीं तो और क्या है। आप enquiry करवाएं तो इन की सारी चालाकी का पता चल सकता है।

स्पीकर साहिब, अब सांप निकल गया तो फिर लकीर पीटने से क्या हो सकता है। यह तो अब लकीर पीट रहे हैं। मैं पूछता हूं कि surplus area इन के पास है कहां जिसे यह tenants को देंगे? इसलिए यह जो बातें करते हैं इन में सिवाय धोके और चालाकी के कुछ नहीं है। जो इस के अन्दर कहा गया है, अगर इस के मुताबिक enquiry करें तो आप देखेंगे कि इन के पास surplus area है ही नहीं और इसलिये यह ejected tenants को कुछ नहीं दे सकते। यह तो सब फरेब है और दिल बहलाने की बातें हैं। तो मैं अर्ज़ कर रहा था कि 43 हज़ार 4 सौ रुपए में वह ज़मीन बै हुई। उस इन्तकाल को हकशुफा कराएं तो 9, 10 हज़ार रुपया और दाखल करना पड़ता है। फिर जुज़वी तौर पर हक शुफा हो नहीं सकता और इस के लिये खास खास नम्बर रखा है। न 15, 20 मुज़ारों का नम्बर इकट्ठा हो और न हक शुफा हो। जहां तक इन का ख्याल है यह कहते हैं कि पिछले 10 साल की औस्त कीमत लगाएंगे। फिर यह जो कीमत मुकर्रर होगी यह मुज़ारे के बस में नहीं बल्कि landlord के बस की बात है। जैसा कि मैं ने पहले बताया कि यह ज़मीन 43, 400 रुपय में बै हुई थी और उस की औसत कीमत 350 रुपये निकली थी, मगर उस का इन्तकाल 12, 13 सौ रुपये का हुआ है। इसी तरह के 2, 3 इन्तकाल और भी हुए हैं। इन बातों को आप देखें तो पता लगता है कि tenants के साथ क्या होता है। फिर हमारे चीफ मिनिस्टर कहते हैं कि मैं किसान का लड़का हूं और खुद भी किसान हूं, मेरी हकूमत में कभी ऐसा नहीं हो सकता कि मुज़ारों के साथ ज़्यादती

[श्री भरत सिंह]
हो जाए। मैं तो कहूंगा कि इस से तो पैप्सू की legislation बेहतर थी कि 9 गुना मालगुज़ारी का या दो सौ रुपया एकड़ से ज़्यादा कीमत नहीं लगेगी। मगर यहां तो 12, 13 सौ रुपया तक औसत लगा कर भी नहीं छोड़ते। जिस किस्म की ज़मीन की औसत दो सौ रुपया बीघा निकलती थी उस का इन्तकाल चार हज़ार रुपये में हुआ। कीमत लगवाने के लिये R.A. के पास पेश हुए। उस ने लिख दिया कि यह इन्तकाल शुमार न किया जाए, लेकिन पटवारी ने फिर भी शुमार कर लिया। उस की अपील की गई और फिर उस की revision Commissioner तक गई, मगर उस की औसत कीमत न निकली। इसलिये यह जो आपके Agrarian Reforms पंजाब में जारी हैं और उन पर अमल हो रहा है इन से फ़ायदा तो कहां, लोगों का सत्यानास हो रहा है और गरीब किसान पिसे जा रहे हैं। इस के अलावा आप बताएं कि इन पर अमल करने वाले जो हैं वे कौन हैं? वे सब landlords हैं और उन के लड़के हैं। मुजारों का तो कोई अफसर है ही नहीं और बन ही नहीं सकता। Landlords के cases landlords के पास ही जाते हैं और वे अपने हक की बात ही करते हैं। मुज़ारों को कौन पूछता है? अगर आप ने इस चीज़ को करना था और नेक दिली से करना था तो यह चीज़ें उन लोगों के पास भेजते जो मुज़ारों के नुमायंदे होते और इन्साफ-पसंद होते। उन का बोर्ड बनाते और उन से यह फैसले करवाते। मगर आज क्या हालत हो रही है? कानून बना दिये और फिर मुज़ारों को कह दिया कि जाओ, अदालतों के दरवाज़े खटखटाओ और वहां धक्के खाओ। नतीजा यह हो रहा है कि चुपके से इन्तकाल हो जाते हैं। मुज़ारों को इत्तलाह ही नहीं होती। लोगों ने मिल मिला कर mala fide इन्तकाल किए हुए हैं। अगर इत्तलाह हो भी जाती है तो पटवारी नहीं छोड़ते और बीसियों दफा जाना पड़ता है। इस तरह कई तरीकों से उन को तंग किया जाता है। ज़मीन की कीमत उतनी नहीं होती जितना मुज़ारों पर अदालतों का खर्चा पड़ जाता है और जो उन्हें बर्दाश्त करना पड़ता है। इस लिये जहां तक Agrarian Reforms का ताल्लुक है कोई भी आदमी, चाहे वह Treasury benches का भी क्यों न हो, यह नहीं कह सकता कि इन का कुछ असर और फ़ायदा हो रहा है। कोई भी यह बात नहीं कह सकता कि इस बारे में Finance Minister साहिब को मुबारिकबाद दी जा सकती है।

दूसरी चीज़ यह है कि एक और जमात है, जिस का महकमा मेरे ख्याल में हमारे वजीर खज़ाना के पास ही है। वह भट्ठों वालों का है। इन भट्ठों वालों को दो तीन गाड़ियां slack coal की छः माह के लिये देते हैं। दूसरे सूबों में जो लायज़न अफसर बैठे हैं वह कहते हैं कि इतना कोल और स्लैक कोल निकाला जाए और इतनी गाड़ियां निकालें, मगर इन्होंने elections के बाद कुछ गाड़ियां निकाली हैं और वह भी कम। आप देखें कि इन सब छोटे बड़े भट्ठों पर कोई $2\frac{1}{2}$ लाख मज़दूर काम कर रहे हैं। कोल न होने की वजह से वह सब भूखे और बेकार रहे हैं। बड़े २ ठेकेदार तो कुछ न कुछ मिल मिला कर हेरा फेरी कर लेते हैं क्योंकि Inspectors उन के ही होते हैं, मगर जो गरीब छोटे ठेकेदार हैं वे बरबाद हो रहे हैं, उन से कभी कोई नक्शा भरवाते हैं और कभी कोई

अड़चन डालते हैं। साल में सिर्फ 6 गाड़ियां मंजूर होती हैं और उन में से 2, 3 ही सप्लाई होती हैं। तंगी इतनी होती है कि तोबा ही भली।

मैं इस बारे में ज़्यादा न कहता हुआ अब taxes के बारे में कुछ कहना चाहता हूं। मैं आप को तजवीज़ें बताता हूं कि कहां आप taxes लगा सकते हैं और आप को काफी आमदनी हो सकती है। आप मिर्चों, मूंगफली, ईख और गुड़ पर टैक्स लगा कर क्यों अपना सिर खपाते हो। ऐसे २ टैक्स लग सकते हैं कि आप को ज़्यादा भागने की ज़रूरत ही नहीं पड़ेगी। ज़िला हिसार में एक गांव जटाला है। उस में एक आदमी ने 1,100 एकड़ ज़मीन सम्मत 1956 में 1,200 रुपया में खरीदी और इन्तकाल करवाया। उस के बाद उस ने वहां अपना एक कारिंदा रखा और उस को 60, 70 रुपए दे छोड़ता था। वहां से वह कोई चार पांच हज़ार की आमदनी वसूल करता था। फिर वहां एक नहर चली गई। अब वही आदमी उस ज़मीन को तीन चार लाख में बेच कर आराम से घर बैठा है। जब वह ज़मीन बारानी थी तो उस की कीमत थोड़ी थी और कुल 12, 13 सौ में इन्तकाल हुआ मगर ज़ब वहां नहर चली तो उस की कीमत कई गुना बढ़ गई। तो ऐसे लोगों पर टैक्स लग सकता है जो इतनी कीमत वसूल करते हैं। आप उन लोगों पर टैक्स लगाएं और वहां से आप को लाखों रुपये हासल हो सकते हैं। इस से किसी को कोई दर्द भी नहीं होगा। फिर आप कई colonies बनाते हैं। वहां पहले एक बीघा ज़मीन की कीमत दो सौ रुपये के करीब होती है। लेकिन जब वह colony बसने लगती है तो उसी ज़मीन की कीमत बढ़ कर 8, 10 हज़ार रुपये बीघा हो जाती है। इस तरह से जिन लोगों को फ़ायदा होता है उन पर टैक्स लगाएं। बड़े २ कारखानेदार हैं, उन को बड़ा भारी मुनाफा होता है। उन पर टैक्स लगा कर आप अपनी कमियां पूरी कर सकते हैं। इस चीज़ से जनता को कोई नाराज़गी भी नहीं होगी। जिस जगह टैक्स लग सकता है वहां लगाएं, न कि ग़रीब किसानों और गरीब लोगों का गला दबाएं। मगर मुश्किल यह है कि आप तो बिल्ली से दूध की राखी करवा रहे हैं। आप उन पर tax लगा रहे हैं जो पहले ही मरे जा रहे हैं। मुझे एक बात याद आ गई है। हमारे हां एक गांव था। एक दिन उस में एक आदमी अपने खेत में हल चला रहा था। उस का एक बैल कमज़ोर और बूढ़ा था और दूसरा जवान। उस ने हल की नाड़ बूढ़े बैल की तरफ़ ही डाली हुई थी। तो एक आदमी ने ऐसा देखा और कहा कि भाई वह बैल तो पहले ही बूढ़ा है और मर रहा है, उसे क्यों मार रहे हो; नाड़ को दूसरे मज़बूत बैल की तरफ़ डालो। (घंटी) उस ने कहा कि इस बूढ़े बैल ने तो मरना ही है, इस लिये इस का क्या फायदा, मरने दो। तो, जनाब यही हाल इन का है (घंटी) Taxes का सारे का सारा बोझ किसानों पर डाला जा रहा है। (*Cheers from the Opposition.*)

**लोक कार्य मंत्री** (राम्रो बीरेंद्र सिंह) : स्पीकर साहिब, बजट पर जो आम बहस हाऊस में चल रही है उस का आज तीसरा दिन है। दोनों तरफ़ के मुअज़्ज़िज़ मैम्बरान ने नए taxes की तजवीज़ की और खास तौर पर चंडीगढ़ कैपीटल प्राजैक्ट को अपनी नुक्ता-चीनी का तख्ता मशक बनाया है। जहां तक taxes की तजावीज़ का ताल्लुक है मैं यकीन करता हूं कि जब हाऊस के सामने Finance Minister साहिब तकरीर कर चुकेंगे तो उन को पूरा इतमीनान हो जाएगा कि कितने गौरो खौज़ के बाद यह taxes आयद किए गए हैं.........

**ਸਰਦਾਰ ਅੱਛਰ ਸਿੰਘ ਛੀਨਾ :** ਤਾਂ ਫਿਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਹੀ ਪਹਿਲਾਂ ਤਕਰੀਰ ਕਰ ਲੈਣ ਦਿਉ ।

**लोक कार्य मंत्री** : यह एक कुदरती चीज़ है कि जब भी कोई नया टैक्स लागू किया जाए तो लोग नुक्ताचीनी करते हैं और एतराज़ करते हैं । यही नहीं, अगर tax कम भी किया जाए उस वक्त भी नुक्ताचीनी फितरती चीज़ है । लोग कह सकते हैं कि जितना कम करना चाहिए था उतना नहीं किया गया ।

स्पीकर साहिब, Chandigarh Capital Project के बारे में जो एतराज़ात इस हाऊस में किये गये हैं उन पर मुझे बेहद ताज्जुब है । राजधानी या तो किसी पहले से बने हुए शहर का इन्तखाब करके बनाई जाती है या किसी मुनासब छोटे शहर या कस्बे में राजधानी कायम करके उसे ज़रूरत के मुताबिक फिर बाद में बढ़ा लिया जाता है । लेकिन ऐसी मिसालें तारीख में कम मिलती हैं कि नयी राजधानी लोग अपनी खुशी के मुताबिक, अपनी मर्ज़ी के मुताबिक, बना सकें ।

**सरदार अच्छर सिंह छीना** : गांव उजाड़ कर ।

**लोक कार्य मंत्री** : मैं समझता हूं कि यह पंजाबियों की खुशकिस्मती है कि उन को ऐसा मौका मिला है कि वे इस पंजाब की राजधानी को अपने हाथों से बना रहे हैं । मैं समझ नहीं सकता कि चंडीगढ़ राजधानी बन रही है, इस चीज़ का पूरी तरह से इल्म होते हुए भी कुछ मुअज़्ज़िज़ मैम्बरान सोचते हैं कि यह किसी लेबर कालोनी के तरीके पर क्यों नहीं बनाई जा रही । उन का एतराज़ है कि चंडीगढ़ कैपीटल सोशलिस्टिक पैटर्न आफ सोसाइटी के असूल के मनाफी है । वे कहते हैं कि यह सफेद हाथी है । मैं समझ नहीं सकता कि इतनी कौन सी रक्म है जो नयी राजधानी पर खर्च की जा रही है, जिस की वजह से इसे सफेद हाथी कहा जा सके । (*Interruptions*) अगर वे सोचें और देखें कि कितनी रक्म कैपीटल पर खर्च होनी है और कितनी रकम प्लाट्स की सेल से वसूल हो जायगी तो उन के कैपीटल प्राजैक्ट के बारे में बहुत से एतराज़ात खुद बखुद खत्म हो जायेंगे । स्पीकर साहिब, 24 करोड़ से कुछ ऊपर कैपीटल का revised estimate है । इस में से 9 करोड़ के लगभग रकम अगली पांच-साला योजना के आखिर तक सिर्फ प्लाट्स की सेल से वसूल हो जाएगी । यानी करीब-करीब एक तिहाई रकम जो चंडीगढ़ पर लगनी है वह गवर्नमैंट सिर्फ प्लाट्स से हासल कर लेगी । मैं उम्मीद करता हूं कि जब राजधानी मुकम्मल हो जायगी तो पंजाबियों को महसूस होगा कि यह उजड़े हुए पंजाब के नए जोश और वलवले की एक निशानी है । यही नहीं, बल्कि यह नया शहर दुनिया के जदीदतरीन आर्कीटैक्चर और आर्ट की एक नुमाइशगाह होगी । यह चंडीगढ़ जब मुकम्मल हो जायगा तो लोग महसूस करेंगे, वे समझेंगे और अगर कोशिश करें तो अब भी समझ सकते हैं, कि कुछ चीजें ऐसी होती हैं जिन पर अपने मुल्क के बाशिन्दे बजा तौर पर फ़ख्र कर सकते हैं । फ्रांसीसी लोग पैरिस पर फ़ख्र करते हैं ; इसी तरह अतालवी लोग रोम पर फ़ख्र करते हैं ।

चंडीगढ़ के बारे में मैं ने एक नयी चीज़ सुनी है कि यहां पर नया असैम्बली हाल बनाने की क्या ज़रूरत है। मैं मुअज़्ज़िज़ मैम्बरान से दरखास्त करूंगा कि वे देहली से पार्लियामैंट हाऊस और राष्ट्रपति भवन को निकाल कर देखें और फिर ज़रा सोचें कि क्या देहली को हिन्दुस्तान की राजधानी कहा जा सकता है? इसी तरह लंडन के नक्शा से पार्लियामैंट हाऊस को निकाल दें तो क्या कोई लंडन को बरतानिया की राजधानी कहेगा? इस लिये मैं समझता हूं कि यह एतराज़, कि असैम्बली हाल की तामीर न की जाये, ग़लत है।

जहां तक खर्च का सम्बन्ध है कि असैम्बली हाल पर कितना रुपया लगेगा, मैं यह बताना चाहूंगा कि एक करोड़ से ऊपर नए असैम्बली चैम्बर पर लगना है। शायद मुअज़्ज़िज मैम्बरान को यह रकम ज़्यादा मालूम हो लेकिन अगर मेरे साथी मालूम करने की कोशिश करें तो उन्हें पता चलेगा कि अब से काफी अर्सा पेश्तर 1938 में लाहौर में जो असैम्बली चैम्बर बना था उस पर क्या खर्च आया तो वे समझ सकेंगे कि 1938 में जब लाहौर में इस पर 25 लाख रुपया लगा तो अब तो रुपया की कीमत बहुत गिर चुकी है, prices बहुत बढ़ चुकी हैं और फिर इस के अलावा हमें ज़रूरत के मुताबिक कितना बड़ा चैम्बर बनाना पड़ रहा है। जब शुरू में असैम्बली हाल के लिये estimate तैयार किया गया तो 68 लाख रुपए का तख़मीना लगाया गया। इस के बाद आप का रिजनल फार्मूला बना और पैप्सू और पंजाब की integration हुई। उस के मुताबक ज़रूरियात बढ़ गयीं और रिजनल कमेटियों की ज़रूरियात को भी मद्दे नज़र रखा गया। सीटों की ऐडीशन की गई ताकि आइंदा अगर पंजाब में कुछ इलाका शामिल हो जाए, मसलन हिमाचल प्रदेश, तो उस के लिये भी गुंजाइश रखनी पड़ेगी। इन हालात में असैम्बली हाल और राजभवन के बारे में जो एतराज़ात उठाए गए हैं और जो नुक्ताचीनी की गई है इसे मैं किसी हद तक जायज़ नहीं समझता।

चंडीगढ़ में मकानों की जो तामीर हो रही है उस के बारे में कुछ बातें सामने आईं। करीब करीब नुक्ताचीनी करने वाले हर साहिब ने चंडीगढ़ के मकानों को कबूतर खानों से तश्बीह दी। मुझे इन मुअज़्ज़िज़ मैम्बरान की बातों पर अफ़सोस होता है और हमदर्दी भी होती है। मैं इन बातों से सिर्फ यही समझ सकता हूं कि मैम्बर साहिबान ने चंडीगढ़ कैपीटल प्राजैक्ट को अच्छी तरह से देखने के लिये और स्टडी करने के लिये वक्त नहीं निकाला और इन मकानों की तामीर जिस साइंटिफिक ढंग से हो रही है उसे समझने की कोशिश नहीं की। मैं सब मैम्बरान को सरकार की तरफ से दावत देता हूं कि अगर वे चंडीगढ़ के मकानों की तामीर का काम देखना चाहें तो 15, 15 या 20, 20 मैम्बरों की टोलियां बना लें, सरकार उन के लिये बसों का इन्तज़ाम कर देगी, उन के साथ guide जाएंगे, जो सब चीज़ें उन को समझायेंगे।

(Voices : यह कोई भाखड़ा डैम नहीं) (*Laughter*)

मैं समझता हूं कि अगर वे इस चीज़ का फ़ायदा उठाएं तो इस प्राजैक्ट के बारे में उन के बहुत से एतराज़ात खत्म हो जायेंगे।

[लोक कार्य मंत्री]

स्पीकर साहिब, चंडीगढ़ के मकानों की आर्कीटैक्चर के बारे में बहुत नुक्ताचीनी की गई। शायद उन को ऐसे मकान अच्छे लगते हों जहां बड़े बड़े और मज़बूत दरवाज़े लगे हों, जहां बड़ी बड़ी मेखें ठुकी हों, जहां दीवारों के अन्दर बड़े बड़े ताक हों जिन में सारा सामान आ जाए, दीवारों पर खाली जगह हो जहां तस्वीरें लगाई जा सकें। इस किस्म की बातें सुन कर मुझे बहुत अफ़सोस होता है। मैं समझता हूं कि चंडीगढ़ की तामीर का काम health और sanitation के लिहाज़ से बहुत अच्छा हुआ है और आने वाली नसलें याद करेंगी और पंजाबियों को दाद देंगी कि उन्होंने एक खूबसूरत शहर बनाया। (*Interruptions*)

**Mr. Speaker :** Order, order.

**लोक कार्य मंत्री** : एक मुअज्जिज दोस्त श्री निरंजन सिंह तालब ने प्लाट होल्डर्ज़ की तक्लीफ़ात के बारे में कुछ शिकायात कीं। इस सवाल पर कुछ अर्सा से अख़बारों में भी करीब करीब रोज़ाना आर्टिकल्ज़ निकल रहे हैं। मैं इस पोज़ीशन को वाज़ह कर देना चाहता हूं ताकि लोगों की परेशानी दूर हो जाए। सरकार की मंशा हरगिज़ यह नहीं है कि चंडीगढ़ में मकान बनाने वाले प्लाट होल्डर्ज़ को कोई तकलीफ़ दी जाए या उन को तंग किया जाये। मैं अर्ज़ कर दूं कि तीन साल में उन से प्लाट्स की कीमत वसूल होनी थी और इस से पेश्तर कि कोई कानूनी कार्रवाई उन के खिलाफ़ की जाए या प्लाट resume किया जाए तीन बार सरकार उन्हें नोटिस देती है और उस के बाद भी अगर वाजिब चीज़ हो तो उस की अपील होती है। मैं अपने मुअज्ज़िज़ साथियों को यकीन दिलाता हूं कि सरकार का मंशा हरगिज़ उन्हें तंग करने का नहीं। नोटिस देने का मतलब यह होता है कि उन की याद-दहानी की जा सके कि कीमत अदा करने का अर्सा तीन साल है और तामीर के लिये पांच साल का अर्सा मुकर्रर है। अब जब देखा गया है कि आम तौर पर लोगों को अपने मकान तामीर करने में कुछ दिक्कतें सामने आईं तो सरकार ने यह फैसला कर लिया है कि plot-holders को एक साल की general extension दे दी जाये। इस के बाद यह मियाद तौसीह नहीं की जायगी। ऐसा करने से मैं समझता हूं कि चंडीगढ़ के plot-holders की तकलीफ दूर हो जायेगी। जो कीमत तीन साल के बाद, यानी claim की adjustment के बाद, वसूल होनी थी उन के लिये plot-holders को छः महीने की और extension दे दी गई है। जहां तक building material का ताल्लुक है, मैं समझता हूं कि, दूसरी जगहों की निस्बत, बड़े २ शहरों की निस्बत, चंडीगढ़ में गवर्नमेंट ने काफी सहूलियतें दी हैं। सीमेंट, कोयला, iron और steel चंडीगढ़ में दूसरे शहरों के मुकाबले में ज़्यादा मुहैया किया जाता है। जिस शख्स ने भी यहां दयानतदारी से मकान बनाने की कोशिश की उस को building material हासिल करने में किसी किस्म की दिक्कत महसूस नहीं हुई। मैं आइंदा के लिये भी यकीन दिलाता हूं कि जहां तक plot-holders का ताल्लुक है उन को material हासिल करने में Estate Office से हर मुमकिन मदद मिलेगी। आइंदा साल 50 लाख रुपये की और रक्म कर्ज़े के तौर पर दी जायेगी। जो लोग नकशा वक्त पर sanction

करा लेंगे और अपना मकान plinth level तक बना लेंगे उन्हें कर्ज़ा देने में preference दी जायेगी ।

स्पीकर साहिब, मैं Capital के अलावा एक और चीज़ का ज़िक्र करना चाहता हूं जो इस हाऊस में देखने और सुनने में आई है। कुछ मुअज़्ज़िज़ मैम्बरान की तरफ से मिनिस्टरों की तनखाहों और Allowances के मुतअल्लिक बहुत नुक्ताचीनी की गई। अगर आपोज़ीशन की तरफ से यह नुक्ताचीनी की जाती तो समझा जा सकता था कि नुक्ताचीनी करना उन का शेवा ही है और ऐसा करने से वे political फायदा उठाना चाहते हैं। लेकिन इस के साथ साथ कुछ इधर के मैम्बरों ने भी नुक्ताचीनी की जिसे मैं समझने से कासिर हूं। इस के बाद जब मैं ने एक senior member की तरफ से कुछ बातें सुनीं तो मुझे ज़्यादा अफसोस हुआ। उन के जवाब में मैं तो सिर्फ इतना ही कह सकता हूं—

वह राह दिखाते हैं हज़रते नासह ।
जिस राह पे उन्हें कभी चलते नहीं देखा ।।

वह मुअज़्ज़िज़ दोस्त खुद भी मिनिस्टर रह चुके हैं और मिनिस्टरों को तकलीफात को भी अच्छी तरह जानते हैं। कांग्रेस हकूमत के वज़ीर साहिबान अपने फायज़ सरअंजाम देने में आज जो sacrifice कर रहे हैं उस को भी वह अच्छी तरह से समझ सकते हैं। मैं उम्मीद करता था कि कम से कम ऐसे तजरूबाकार लोगों की तरफ से ऐसा बजट पेश करने पर शुक्रगुज़ारी का इज़हार किया जाना चाहिये था। लेकिन मुझे अफसोस के साथ कहना पड़ता है कि बजाए शुक्रगुज़ारी के बेजा और नामुनासिब बातें कही गईं, वे बातें भी bad taste में कही गईं । मिनिस्टरों का जितना एहतराम और इज़्ज़त यह हाऊस बढ़ाएगा उसी के मुताबिक वह उन से Administration को अच्छी तरह से चलाने की तवक्को कर सकता है। आज मिनिस्टर एक हज़ार रुपया माहवार तनखाह लेते हैं। इस का मुकाबला अगर कांग्रेस की हकूमत बनने से पहले के time से किया जाये तो, स्पीकर साहिब, आप देखेंगे कि वे कितनी कुर्बानी के जज़बे से हकूमत का भार सम्भाले हुए हैं। कांग्रेस हकूमत बनने से पहले मिनिस्टर साहिबान तीन या चार हज़ार रुपये माहवार तनखाह लेते थे। अब जब कि कीमतें बहुत बढ़ गई हैं वह रकम 12-13 हज़ार रुपये के बराबर हो गई है। इन हालात में वे सिर्फ एक हज़ार रुपये माहवार बतौर तनखाह के ले कर हकूमत का भार उठाये बैठे हैं। अगर इस हज़ार रुपये का मुकाबला पिछले वक्तों के price index से किया जाए तो उन वक्तों में 200 या 250 रुपये की इतनी value हुआ करती थी। यही नहीं, बल्कि कांग्रेस ने 1,500 रुपये माहवार की रकम मिनिस्टर की तनखाह के लिये मुकर्रर की थी लेकिन इस में से 500 रुपये इस मिनिस्ट्री ने अपनी तरफ से छोड़ दिये हैं और 1,000 रुपये माहवार तनखाह लेना तसलीम किया है।

**अध्यक्ष महोदय** : इस के अलावा महमान नवाज़ी भी बढ़ गई है। (Besides this, expenditure on the entertainment of guests is also increasing.)

**लोक कार्य मंत्री** : इस पहले बजट सैशन में जो रवैया आपोज़ीशन ने अख्तियार किया है उस के मुतअल्लिक मैं कुछ ज़्यादा कहना मुनासिब नहीं समझता; सिर्फ यह कहूंगा कि इस किस्म के भद्दे तरीके से और वाहियात किस्म के इल्ज़ाम सरकार के खिलाफ, मिनिस्टरों के खिलाफ लगाना जो साबित नहीं हो सकते.......

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : क्या "वाहियात" का लफ्ज parliamentary है ?

**अध्यक्ष महोदय** : आप बैठिए; आप जब खड़े हैं तो मैं कैसे जवाब दे सकता हूं ? (The hon. Member may resume his seat. How can I give him the reply while he is standing ?)

**लोक कार्य मंत्री** : मेरे दोस्त चौधरी धर्म सिंह अभी तक हरियाना के ठेकेदार बने हुए थे जैसे कि उन की तकरीर से ज़ाहिर होता था ।

**अध्यक्ष महोदय** : एक बात सुनिए, "वाहियात" का लफ्ज़ वापस ले लीजिए । [The hon. Minister may please listen, he should withdraw the word "वाहियात" (*Wahiyat*)]

**लोक कार्य मंत्री**: बहुत अच्छा, मैं आप के हुक्म के मुताबिक यह लफ्ज़ वापिस लेता हूं । मैं गुज़ारिश करूंगा कि सामने बैठने वाले भाइयों की राय का सरकार बड़ा एहतराम करती है और हम उन के साथ मिल जुल के गवर्नमैंट का काम चलाने के लिये हर वक्त बखुशी तैयार हैं । अगर वे अपनी नुक्ताचीनी तखरीबी नुक्तानिगाह से करेंगे, यानी constructive नहीं destructive policy अख्तियार करेंगे, तो गवर्नमैण्ट को इस के लिये ज़िम्मेदार नहीं ठहराया जा सकता; अगर हम उनकी तसल्ली न कर सकें । आखिर में, स्पीकर साहिब, मैं आप का शुक्रिया अदा करता हूं ।

**ਸਰਦਾਰ ਹਰਬੰਸ ਸਿੰਘ** (ਧਾਰੀਵਾਲ) : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਹ ਬਜਟ ਜਿਹੜਾ ਹਾਊਸ ਦੇ ਸਾਹਮਣੇ ਪੇਸ਼ ਹੈ ਕਈ ਪਹਿਲੂਆਂ ਤੋਂ ਪ੍ਰਸ਼ੰਸਾਯੋਗ ਹੈ । ਇਸ ਵਿਚ ਜੇਲ੍ਹਾਂ ਦੇ ਸੁਧਾਰ ਸੰਬੰਧੀ ਬਹੁਤ ਕੁੱਝ ਦਸਿਆ ਗਿਆ ਹੈ । ਇਸ ਦੇ ਇਲਾਵਾ ਪੰਚਾਇਤਾਂ ਦਿਆਂ ਕੰਮਾ ਬਾਰੇ ਜ਼ਿਕਰ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ ਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਸੁਧਾਰਨ ਲਈ ਉਪਰਾਲੇ ਦੱਸੇ ਗਏ ਹਨ । ਸਮਾਜਿਕ ਭਲਾਈ ਲਈ ਵੱਡੀਆਂ ਵੱਡੀਆਂ ਰਕਮਾਂ ਮਖਸੂਸ ਕੀਤੀਆਂ ਗਈਆਂ ਹਨ ਤੇ ਨਾਲ ਹੀ ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਦੀ ਬੇਹਤਰੀ ਲਈ ਨਵੀਆਂ ਬਸਤੀਆਂ ਕਾਇਮ ਕਰਨ ਦਾ ਐਲਾਨ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ ਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਕੋਲੋਂ ਚੰਗੇ ਇਵਜ਼ਾਨੇ ਨਾਲ ਕੰਮ ਲੈਣ ਦੇ ਸਾਧਨ ਦੱਸੇ ਗਏ ਹਨ । ਇਸ ਦੇ ਇਲਾਵਾ ਜਿਹੜੇ ਘੱਟ ਤਨਖਾਹਾਂ ਲੈਣ ਵਾਲੇ ਕਰਮਚਾਰੀ ਹਨ ਤੇ ਸਰਕਾਰ ਦੇ ਸਹੀ ਪੁਰਜ਼ੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਕੰਮ ਦੀ ਪ੍ਰਸ਼ੰਸਾ ਵਾਸਤੇ ਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਹੌਸਲਾ ਵਧਾਉਣ ਲਈ ਤਨਖਾਹਾਂ ਵਧਾਉਣ ਦੇ ਸਾਧਨ ਦੱਸੇ ਗਏ ਹਨ ।

3 p. m.

ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਹੀ ਉੱਚ ਵਿਦਿਆ ਪ੍ਰਾਪਤ ਕਰਨ ਲਈ ਜਿਹੜਾ ਨੰਬਰ ਮਖਸੂਸ ਸੀ ਉਸ ਵਿਚ ਵਾਧਾ ਕਰਕੇ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਖਰਚ ਦਾ ਪ੍ਰਬੰਧ ਕਰਕੇ ਫਾਈਨੈਂਸ ਮਿਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਹਾਊਸ ਨੂੰ ਇਹ ਕਹਿਣ ਤੇ ਮਜਬੂਰ ਕਰ ਦਿੱਤਾ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਬਜਟ ਬੜਾ ਸ਼ਲਾਘਾ ਯੋਗ ਹੈ । ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਹੀ ਮੈਂ ਇਹ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਬਜਟ ਵਿਚ ਕੁਝ ਅਜਿਹੇ ਘਾਟੇ ਹਨ ਜਿਹੜੇ ਹਾਊਸ ਦੇ ਸਾਹਮਣੇ ਲਿਆਣੇ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹਨ । ਜੇਕਰ ਇਹ ਨਾ ਕਿਹਾ ਗਿਆ ਤਾਂ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਇਸ ਬਜਟ ਦੀਆਂ ਊਣਤਾਈਆਂ ਸਾਡੇ ਸਾਹਮਣੇ ਨਹੀਂ ਆਉਣਗੀਆਂ ।

ਇਸ ਬਜਟ ਵਿਚ ਸਭ ਤੋਂ ਵੱਡੀ ਇਤਰਾਜ਼ ਯੋਗ ਗੱਲ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਵਿਚ ਪੇਂਡੂ ਜਨਤਾ ਵੱਲ ਧਿਆਨ ਨਹੀਂ ਦਿੱਤਾ ਗਿਆ । ਪੇਂਡੂ ਜਨਤਾ ਵੱਲ ਧਿਆਨ ਦੇਣ ਦੀ ਥਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਤੇ ਟੈਕਸਾਂ ਦਾ ਹੋਰ ਭਾਰ ਪਾਇਆ ਗਿਆ ਹੈ । ਚਾਹੀਦਾ ਤਾਂ ਇਹ ਸੀ ਕਿ ਇਹ ਲੋਕ ਜਿਹੜੇ ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਰੀੜ ਦੀ ਹੱਡੀ ਹਨ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਆਮਦਨ ਵਧਾਉਣ ਲਈ ਸਹੂਲਤਾਂ ਦਿੱਤੀਆਂ ਜਾਂਦੀਆਂ ਪਰ ਅਸੀਂ ਵੇਖਦੇ ਹਾਂ ਕਿ ਪੇਂਡੂ ਜਨਤਾ ਨੂੰ ਹੋਰ ਲੁੱਟਿਆ ਗਿਆ ਹੈ ਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਸਿਹਤ ਬਾਰੇ ਸ਼ਹਿਰਾਂ ਦੀ ਨਿਸਬਤ ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਵਧੇਰੇ ਉਣਤਾਈਆਂ ਹੁੰਦੀਆਂ ਹਨ । ਸ਼ਹਿਰਾਂ ਵਿਚ ਨਵੇਂ ਨਵੇਂ ਹਸਪਤਾਲ, ਡਿਸਪੈਂਸਰੀਆਂ, ਲੈਬਾਰੇਟਰੀਆਂ ਖੋਲ੍ਹੀਆਂ ਜਾਂਦੀਆਂ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਸ਼ਹਿਰੀ ਲੋਕਾਂ ਦੀ ਸਿਹਤ ਦੀ ਹਿਫਾਜ਼ਤ ਕੀਤੀ ਜਾਂਦੀ ਹੈ । ਮੇਰੇ ਦੋਸਤ ਦੀਵਾਨਾ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਦਸਿਆ ਹੈ ਕਿ ਸਾਡੇ ਸੂਬੇ ਵਿਚ ਪਿੰਡਾਂ ਦੀ ਗਿਣਤੀ 21,593 ਹੈ ਅਤੇ ਸ਼ਹਿਰਾਂ ਦੀ ਗਿਣਤੀ ਕੁਝ ਸੈਂਕੜੇ ਹੈ । ਪਿਛਲੇ ਸਾਲਾਂ ਵਿਚ 430 ਪਿੰਡਾਂ ਨੂੰ ਬਿਜਲੀ ਦਿੱਤੀ ਗਈ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸ ਸਾਲ 600 ਪਿੰਡਾਂ ਨੂੰ ਬਿਜਲੀ ਦੇਣ ਦਾ ਵਾਹਦਾ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ । 21,593 ਪਿੰਡਾਂ ਵਿੱਚੋਂ ਇਸ ਸਾਲ ਵਿਚ ਕੇਵਲ 600 ਪਿੰਡਾਂ ਨੂੰ ਬਿਜਲੀ ਦੇਣਾ ਬੜਾ ਨਾਕਾਫ਼ੀ ਹੈ ।

ਮੁਫਤ ਵਿੱਦਿਆ ਦੇ ਪ੍ਰਬੰਧ ਲਈ ਜਿਹੜੀ 50 ਲੱਖ ਰੁਪਏ ਦੀ ਰਕਮ ਕੱਢੀ ਗਈ ਹੈ, ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜੇਕਰ ਸਰਕਾਰ ਦੀ ਸਹਾਇਤਾ ਗੌਰਮੈਂਟ ਅਤੇ ਡਿਸਟ੍ਰਿਕਟ ਬੋਰਡ ਸਕੂਲਾਂ ਤੱਕ ਮਹਿਦੂਦ ਰਹੀ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਪਿੰਡਾਂ ਦਾ ਕੁਝ ਨਹੀਂ ਬਣੇਗਾ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਦਸ ਮੀਲਾਂ ਤੱਕ ਹਾਈ ਸਕੂਲ ਨਹੀਂ ਹਨ । ਇਸ ਲਈ ਇਹ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਜਿੱਥੇ ਹਾਈ ਸਕੂਲ ਦੂਰ ਹਨ ਉੱਥੇ ਪੰਜਾਂ ਮੀਲਾਂ ਦੇ ਅੰਦਰ ਹਾਈ ਸਕੂਲ ਖੋਲ੍ਹਣ ਦਾ ਪ੍ਰਬੰਧ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ ।

ਇਕ ਕ੍ਰੋੜ ਰੁਪਏ ਦੀ ਰਕਮ ਸੇਮ ਦੀਆਂ ਨਾਲੀਆਂ ਬਣਾਉਣ ਲਈ ਮਖਸੂਸ ਕੀਤੀ ਗਈ ਹੈ । ਹੜ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਹੋਏ ਨੁਕਸਾਨ ਬਾਰੇ 54 ਲੱਖ ਰੁਪਏ ਦੀ ਰਕਮ ਦਿੱਤੀ ਗਈ ਸੀ । ਇਹ ਸਹਾਇਤਾ ਹੜ੍ਹ ਪੀੜਤਾਂ ਨੂੰ ਗਰਾਂਟਾਂ ਦੀ ਸ਼ਕਲ ਆਦਿ ਵਿਚ ਦਿੱਤੀ ਗਈ ਸੀ । ਜੇਕਰ ਫਸਲਾਂ ਦੇ ਨੁਕਸਾਨ ਦਾ ਅੰਦਾਜ਼ਾ ਲਾਇਆ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਕ੍ਰੋੜਾਂ ਤੱਕ ਪਹੁੰਚ ਜਾਂਦਾ ਹੈ । ਇਸ ਲਈ ਹੜ੍ਹਾਂ ਲਈ ਇਕ ਕ੍ਰੋੜ ਰੁਪਏ ਦੀ ਰਕਮ ਇਸ ਸਾਲ ਲਈ ਅਤੇ ਪੰਜ ਕ੍ਰੋੜ ਪੰਜਾਂ ਸਾਲਾਂ ਲਈ ਬਹੁਤ ਨਾਕਾਫ਼ੀ ਹੈ । ਜੇਕਰ ਇਹ ਰਕਮ ਕਿਸੇ ਹੋਰ ਮਦ ਵਿੱਚੋਂ ਇਕ ਸਾਲ ਵਿਚ ਪੂਰੀ ਕੀਤੀ ਜਾਂਦੀ ਤਾਂ ਇਸ ਤੋਂ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਕਈ ਗੁਣਾ ਬੱਚਤ ਹੋ ਸਕਦੀ ਸੀ ਅਤੇ ਉਹ ਇਹ ਰਕਮ ਵੀ ਪੂਰੀ ਕਰ ਦਿੰਦੇ । ਇਸ ਨਾਲ ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਆਮਦਨ ਵਿਚ ਵੀ ਵਾਧਾ ਹੋ ਸਕਦਾ ਸੀ ।

ਇਸ ਤੋਂ ਇਲਾਵਾ, ਮੈਂ ਸਰਕਾਰ ਦਾ ਧਿਆਨ ਗੁੜ ਤੇ ਲਾਏ ਗਏ ਟੈਕਸ ਵੱਲ ਦਿਵਾਉਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ । ਮੇਰੇ ਖਿਆਲ ਵਿਚ ਇਸ ਹਾਊਸ ਦੇ ਬਹੁਤ ਸਾਰੇ ਮਾਨਯੋਗ ਸੱਜਣਾਂ ਨੇ ਆਪਣੇ ਹੱਥਾਂ ਨਾਲ ਗੁੜ ਬਣਾਇਆ ਹੋਵੇਗਾ । ਫਾਈਨੈਂਨ ਮਿਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਪਤਾ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦੀ ਸੀ ਕਿ ਗੁੜ ਬਣਾਉਣ ਤੇ ਕਿੰਨੀ ਮਿਹਨਤ ਲਗਦੀ ਹੈ । ਜੇਕਰ ਹਿਸਾਬ ਲਾਇਆ ਜਾਏ ਤਾਂ ਪਤਾ ਲਗਦਾ ਹੈ ਕਿ ਗੁੜ ਬਣਾਉਣ ਲਈ ਇਕ ਆਦਮੀ ਲਈ ਬਾਰਾਂ ਆਨਿਆਂ ਤੋਂ ਵੀ ਘੱਟ ਮਜ਼ਦੂਰੀ ਨਿਕਲਦੀ ਹੈ ।

[ਸਰਦਾਰ ਹਰਬੰਸ ਸਿੰਘ]

ਬਾਵਜੂਦ ਇਸ ਚੀਜ਼ ਦੇ ਗੁੜ ਤੇ ਇਹ ਕਹਿ ਕੇ ਟੈਕਸ ਲਾਇਆ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਕਮਾਈ ਵਾਲੀ ਫਸਲ ਹੈ । ਅਸਲੀਅਤ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਜ਼ਿਮੀਂਦਾਰ ਦੀ ਮਜ਼ਦੂਰੀ ਐਨੀ ਥੋੜੀ ਹੈ ਕਿ ਉਹ ਆਮ ਮਜ਼ਦੂਰ ਤੋਂ ਵੀ ਘਟੀਆ ਕਿਸਮ ਦਾ ਹੋ ਜਾਂਦਾ ਹੈ । ਜ਼ਿਮੀਂਦਾਰ ਦੇ ਮੁਕਾਬਲੇ ਵਿਚ ਉਨ੍ਹਾਂ ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਦੀ ਕੋਈ ਜਾਇਦਾਦ ਨਹੀਂ ਹੁੰਦੀ, ਨਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਕੋਲ ਪਸ਼ੂ ਹੁੰਦੇ ਹਨ । ਫੇਰ ਵੀ ਉਹ ਦੋ ਤਿੰਨ ਰੁਪਏ ਦਿਹਾੜੀ ਕਮਾ ਲੈਂਦੇ ਹਨ । ਪਰ ਜ਼ਿਮੀਂਦਾਰ ਪਸ਼ੂ ਅਤੇ ਕਮਾਈ ਦੇ ਬਾਵਜੂਦ 12 ਆਨੇ ਦਿਹਾੜੀ ਕਮਾਉਂਦਾ ਹੈ । ਇਸ ਲਈ ਇਸ ਪਾਸੇ ਟੈਕਸ ਲਾਉਣ ਲਗਿਆਂ ਧਿਆਨ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਸੀ ।

ਸਾਡੇ ਫਿਨਾਂਸ ਮਿਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਜ਼ਿਲ੍ਹਾ ਗੁਰਦਾਸਪੁਰ ਨਾਲ ਸੰਬੰਧ ਰਖਦੇ ਹਨ । ਗੁਰਦਾਸਪੁਰ ਬਾਰਡਰ ਦਾ ਜ਼ਿਲ੍ਹਾ ਹੈ । ਇਸ ਤੋਂ ਬਿਨਾਂ ਸੇਮ ਅਤੇ ਹੜ੍ਹਾਂ ਨੇ ਇਸ ਦਾ ਬਹੁਤ ਨੁਕਸਾਨ ਕੀਤਾ ਹੈ । ਇਸ ਵੱਲ ਫਿਨਾਂਸ ਮਿਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਧਿਆਨ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਸੀ । ਦਰਿਆ ਰਾਵੀ ਤੋਂ ਪਿੰਡਾਂ ਨੂੰ ਬਚਾਉਣ ਲਈ ਇਕ ਧੁੱਸੀ ਬਣਾਈ ਗਈ । ਪਰ ਇਸ ਬਜਟ ਵਿਚ ਗੁਰਦਾਸਪੁਰ ਜ਼ਿਲੇ ਦੇ ਪਿੰਡਾਂ ਨੂੰ ਹੜ੍ਹਾਂ ਤੋਂ ਬਚਾਉਣ ਲਈ ਕੋਈ ਪ੍ਰਬੰਧ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਗਿਆ । ਫੇਰ ਇਹ ਬਾਰਡਰ ਦਾ ਜ਼ਿਲ੍ਹਾ ਹੈ ਅਤੇ ਹਰ ਵਕਤ ਪਾਕਿਸਤਾਨ ਨਾਲ ਜੰਗ ਦਾ ਖਤਰਾ ਰਹਿੰਦਾ ਹੈ । ਇਸ ਲਈ ਕੋਈ ਧਨਾਡ ਕੇਪੀਟਲਿਸਟ ਉਥੇ ਰੁਪਿਆ ਨਹੀਂ ਲਾਉਂਦਾ । ਇਨ੍ਹਾਂ ਹਾਲਾਤ ਵਿਚ ਉੱਥੇ ਇੰਡਸਟਰੀ ਲਈ ਕੁਝ ਨਹੀਂ ਹੋ ਰਿਹਾ । ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਚੀਜ਼ਾਂ ਵੱਲ ਧਿਆਨ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਸੀ । ਵੈਸੇ ਬਹੁਤ ਸਾਰੀਆਂ ਚੀਜ਼ਾਂ ਇਸ ਬਜਟ ਵਿਚ ਸ਼ਲਾਘਾਯੋਗ ਹਨ ।

**श्री इंदर सिंह** (जींद, जनरल) : माननीय अध्यक्ष महोदय, नए पंजाब का बजट हमारे सामने पेश हुआ और इस की तीन चार पोथियां भी हमने पढ़ीं। पढ़ने के बाद हम पंजाब की कैरों सरकार को बधाई नहीं दे सकते। मैं यह कहूंगा कि कैरों सरकार के माहरे इक्तसादियात पंडित जी ने जो अपना दस्तावेज़ पेश किया है वह एक बजट statement की बजाए एक liquidators report है। इस की summary फ़िनांस सैक्रेटरी के memorandum के सफ़ा 2 पर दी गई है। Opening balance 10 करोड़ 73 लाख रुपये दिखाया गया है और closing balance 5 करोड़ 86 लाख रुपये का है। गोया इस में 4 करोड़ 76 लाख का balance हज़म किया गया है और Revenue Account में 2 करोड़ 80 लाख रुपये का deficit हमें दिखाया गया है। इस के अलावा एक और रकम है जो अगर मैं गलत नहीं तो चालाकी से छुपाने की कोशिश की गई है। फिनांस सैक्रेटरी के memorandum के page 21 पर लिखा है कि सूबे के Second Five-Year Plan के लिये गवर्नमैंट आफ इंडिया ने हमें 28 करोड़ से कुछ ऊपर देना approve किया है। लेकिन हम capital खर्च कर रहे हैं 38 करोड़ और 11 लाख रुपये। मतलब यह कि जो रुपया हमें सैंट्रल गवर्नमैंट दे रही है उस से हम 9 करोड़ 72 लाख रुपये ज़्यादा खर्च कर रहे हैं। और शायद हमारे वित्त मन्त्री साहिब ने उस को पढ़ा है

या नहीं, लेकिन मैंने इस को गौर से पढ़ा है। जहां हमने 2 करोड़ 80 लाख रुपये का घाटा loans से और taxation से पूरा करना है वहां 9 करोड़ 72 लाख रुपये का घाटा भी loans और taxation से पूरा करना है।

> Against a total expenditure of Rs. 38.11 crores the Government of India originally promised Rs. 26 crores. The additional amount already made available by the respective Ministries of the Government of India or authorised to be made available will amount to Rs. 1.87 crores.

आगे, जनाब, वह कहते हैं :—

> This will leave a balance of Rs. 9,72 lakhs to be financed from the State resources, loans and additional taxation.

तो इसका मतलब यह है कि हमारी State में से इस साल 2 करोड़ 80 लाख रुपया Revenue Account की side से और 9 करोड़ 72 लाख रुपया 2nd Five-Year Plan के लिये भी इकट्ठा करने की गर्ज से यह रुपया taxation से पूरा किया जायगा, जो कि 12 करोड़ रुपया बैठता है। इस लिये मेरी Government चाहेगी कि या तो हम यह करें कि हम 9 करोड़ 72 लाख रुपये का loan लें या इस की पूर्ती के लिये fresh tax लगाना या 2nd Five-Year Plan की स्कीम्ज को कम करना पड़ेगा, हमें कुछ स्कीमें छोड़नी पड़ेंगी। हमें कुछ इस तरीके से चलना पड़ेगा कि जितना Central Government ने target दिया है उसे कम करें। लेकिन देखा जाए तो ऐसा नहीं। और इस सारे बजट में, अध्यक्ष महोदय, यह assumption ली गई है, जैसा कि Finance Secretary साहिब के memorandum से ज़ाहिर होता है और जो वित्त मन्त्री महोदय ने बजट पेश किया है उन्होंने भी कहा है, और कल जो पैप्सू के साबका Revenue Minister साहिब थे या पंजाब के साबका Revenue Minister थे उन्होंने कहा था कि हम Central Government से रुपया मांगें और वह खर्च करें non-productive चीज़ों पर! जो हमारे प्रान्त की आर्थिक दशा है उस का सारा आधार Central Government पर है। मैंने यह कभी नहीं सुना कि कोई सेठ किसी आदमी को कर्ज़ देता है और वह आदमी बाद में कहे कि यह कर्ज़ा छोड़ दो, आपका अहसानमंद हूंगा। यह कर्ज़ा छोड़ाने की बात है। हमारे ऊपर 2 अरब 22 करोड़ रुपये का कर्ज़ होगा। हमारे पंजाब की आबादी 2 करोड़ के लगभग है। तो इस सूबे के हर शख्स पर डेढ़ सौ रुपये से ले कर दो सौ रुपये तक कर्ज़ा होगा। और फिर Socialistic Pattern of Society की बात कहते हैं। मैं तो कहता हूं कि या तो उन्हें इसके माने नहीं आते या मालूम नहीं करते। Socialistic pattern of Society का मतलब यह होता है that all means of production should be socialised और जब तक यह बात नहीं होती, हम खाली हवा में ही बातें करते रहें, समाज का ढांचा Socialistic Pattern का नहीं होगा। जब सब को बराबरी का मौका न मिलेगा और यह गिरानी दूर न हो जाएगी, मेरी समझ में यह बात नहीं आती। वित्त मन्त्री ने जो Budget speech पढ़ी है, उसमें पहले तो तमाम हिंदुस्तान का नक्शा खींचा है और कहा है कि यह जो currency फैलाने की tendencies हैं यह पंजाब में ही नहीं, तमाम भारत में हैं, इस लिये यहां भी हुई। इस के लिये दो बातें

[श्री इंदर सिंह]
कही हैं कि यह दो बातों से ही check हो सकती हैं; एक तो यह कि public resources को mop up किया जाए और दूसरे यह कि food production को बढ़ाया जाए। यह दो तरीके हैं पंजाब को तरक्की के। बजट भी यही कहता है। इस को समझने की स्कीम ले कर अगर चलें तो सारा plan ही खोखला, बोसीदा और कमज़ोर हो जाता है।

We are heading towards a grave financial crisis. वित्त मंत्री साहिब की Budget Speech के सफा दो पर है—

> "Such inflationary tendencies are, of course, inherent in a developing economy where reliance is placed on deficit financing The danger of inflationary trends getting the upper hand can, however, be safeguarded by taking steps either by mopping up a part of the purchasing power with the public or by increasing production particularly of the articles of general consumption like food and cloth."

मैं, जनाब, यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि food और cloth के बढ़ाने के बारे में review करना चाहिये। Industry की तरफ, जनाब, ग़ौर फरमाएं। तमाम हिंदुस्तान में आज all-India level पर industry के ऊपर बजट में से 20 प्रतिशत की allocation की जाती है, लेकिन हमारे पंजाब में जो हम बजट में खर्च करते हैं वह 43 करोड़ से ऊपर है, लेकिन Industry को allocate होता है एक करोड़ 36 लाख रुपया जो कि न के बराबर है। मैं अर्ज़ करता हूं कि अंग्रेज़ों के ज़माने में जिस तरह कि रूई मानचैस्टर जाती थी ताकि वहां से कपड़ा आए और उसे हम महंगे भाव पर खरीदें, अब भी मानचैस्टर बना हुआ है वह है बम्बई और मद्रास। वहां हमारे पंजाब का raw material, cotton सस्ते भाव पर जाता है और वहां से कपड़ा बन कर आता है और हमें महंगे भाव के पैसे अदा करने पड़ते हैं। तमाम हिंदुस्तान की रूई की production का 18 प्रतिशत पंजाब पैदा करता है। उस के मुकाबले में पंजाब की रूई की consumption 5 प्रतिशत है। तो 13 प्रतिशत रूई का मसला है। अगर हम इस resource को tap करें, अगर हम textile industry लगाएं तो बेरोज़गारी दूर होगी और आमदनी में इज़ाफा होगा और standard of living बढ़ेगा। यह इस को tap नहीं करना चाहते। यह अपने resources को tap नहीं करते और दूसरों के ऊपर भरोसा रखा गया है कि Centre हमें कर्ज़ा देगा और उस से हम काम चलाएंगे, उस से हम फलें फूलेंगे। आज भी यह फरमाते हैं कि यह तरीका जैसे है ऐसे ही चलना चाहिए। आज सारे देश में inflationary tendencies हैं और तमाम सूबों पर इस का असर है। तमाम सूबे ही Centre से इमदाद मांगे जा रहे हैं। क्या हमारा फर्ज़ नहीं है कि हम अपने सूबे के अंदर जो resources हैं उन को tap करके Centre की मदद करें? This is one of the suggestions. यह इस तरह से हो सकता है कि हम अपने सूबे की पैदावार को industry में लगाएं और means of production बढ़ाएं। दूसरा सवाल food का है। मैं सरकार को कहूंगा कि इस तरह से food नहीं बढ़ती, कुछ landlords को co-operative societies की शक्ल में tube-wells दे कर, tractors दे कर, mechanized farming बना

दीं, उससे तो वह landlords ज़्यादा अमीर हो जाते हैं। अगर इस land की economy को ठीक करना है तो ज़मीन का ठीक ढंग से बटवारा करना होगा। यहां यह हालत है कि surplus land नहीं निकलती, मुज़ारे evict किये जा रहे हैं, इसी लिये food की production नहीं बढ़ती। यह जो taxes की policy है यह food की problem में लाभदायक नहीं हो सकती। नतीजा यह हुआ कि 9 करोड़ 72 लाख रुपये का घाटा तो Five Year-Plan में है और 2 करोड़ 80 लाख का घाटा इस बजट में है। 98 लाख रुपये के taxes लगाए गए हैं। सब से पहले मैं कोर्ट फीस पर बढ़ाए गए टैक्स का ज़िक्र करूंगा। हमारे Constitution of India का एक directive principal यह है कि

Justice should be quick, inexpensive and within the reach of every body.

इस कोर्ट फीस बढ़ाने से तो इन्साफ महंगा हो जायगा और इस का बोझ गरीब आदमी पर पड़ेगा। आज भी उन्हें अदालतों में भारी दिक्कतें उठानी पड़ती हैं, कई २ साल मुकदमों के फैसले नहीं होते। अदालतों में delay हो जाती है। इन्साफ उसे मिलता नहीं, इन्साफ बिकता है।

दूसरे toll tax लगाया गया है। वैसे तो मैं कहता हूं कि यह औरंगज़ेब का एक जज़िया है, क्योंकि toll tax constitutionally हमारे purview में नहीं आता, क्योंकि कलकत्ते से ले कर वागा तक जो सड़क जाती है वह मरकज़ी सरकार के मातहत है। इस लिये यह tax लगाना ठीक नहीं हैं। मेरी समझ में शायद वित्त मन्त्री ने अपने कानूनी मशीरों से इस बारे में सलाह न की हो। एक ऐसा tax लगा दिया है जो हमारे purview में नहीं है (घंटी की आवाज़) बन्द करूं, जनाब; मैं तो अभी चला ही हूं।

तीसरी अर्ज़ जो मैं करना चाहता हूं वह गुड़ के बारे में है। गुड़ ग़रीबों की टाफ़ी है। ग़रीब लोग इस को मिठाई के तौर पर खाते हैं। यह local consumption के लिये होता है और जैसे मेरे भाई ने कहा है उद्योग धंधा भी है। अगर इस के ऊपर टैक्स लग गया तो छोटे छोटे दुकानदारों के ऊपर, जो देहात में गुड़ बेचते हैं, बड़े बड़े Inspectors जाकर खाने के लिये बैठ जायेंगे और ग़रीब दुकानदारों का सिलसिला रोज़गार बन्द हो जाएगा। फिर गुड़ हमारे हां surplus नहीं है। हमारी State deficit है और 2 लाख मन गुड़ यू० पी० से पंजाब में आता है। गुड़ पर टैक्स लगने से जो normal channel of trade है वह disrupt हो जाएगा। यह tax नहीं लगना चाहिये, क्योंकि गुड़ का लेना देना गांवों में ही शुरू हो जाएगा और मंडियों में गुड़ नहीं जाएगा।

इस से आगे मैं Regional Formula के बारे में अर्ज़ करना चाहता हूं। गवर्नर के एड्रैस की बहस के वक्त भी मैं ने कुछ बातें अर्ज़ की थीं। मैं ने कहा था कि Regional Formula बना तो हमारी सलाह नहीं ली गई थी। हरियाना के लोगों को नहीं पूछा गया था। Hariana Prant was not a party to that formula.

[श्री इन्दर सिंह]

अकालियों और जन संघियों के झगड़े के बीच का एक तरीका निकाला गया था। Communal Hindus और Communal Sikhs के झगड़ों को निपटाने के लिये यह formula evolve किया गया था। लेकिन अब तो इस को विधान में incorporate कर लिया गया है, जिस के तहत Regional Committees बनेंगी, जिस का विश्वास Chief Minister साहिब ने चंद दिन हुए दिया था कि वह जल्दी ही कायम की जाएंगी। ऐसी सूरत में इस वक्त स्टेट की duty थी कि बजट तैयार करते वक्त हरियाना प्रान्त का भी ध्यान रखती और बजट की allocation इस तरह से करती कि पुराने गिले न रहते। दर असल मेरे हरियाने वाले भाई कांग्रेस में इस वास्ते गये थे कि रिजनल फारमूले से हरियाना प्रान्त को फायदा पहुंच सके और उस की हालत बेहतर हो। लेकिन उन का मकसद फौत हो गया है क्योंकि इस बजट की रोशनी में Regional Committees बनने से पहले ही दफना दी गई हैं। तकरीबन 16 महकमे इन committees की administration ज़द में आते हैं लेकिन महकमावार इस का कोई ज़िक्र नहीं है। इस बजट में कोई ऐसी provision नहीं है, कोई ऐसी मद नहीं है जिस से ज़ाहिर हो कि इतनी रकम खासतौर पर हरियाना प्रान्त के ऊपर खर्च की जाएगी इस लिए मैं वित्त मंत्री से प्रार्थना करूंगा कि वह इस बजट को recast करें और Regional Formula की रौशनी में मुनासब तब्दीली करें। मैं उस इलाके से ताल्लुक रखता हूं जिस ने आज़ादी की पहली जंग में हिस्सा लिया, 1857 की पहली लड़ाई लड़ी। राओ साहिब राओ तुलाराम के उस खानदान से ताल्लुक रखते हैं जिस ने इस आज़ादी की लड़ाई में हिस्सा लिया था और अवाम की राहनुमाई की थी। लेकिन मुझे उन की बातें सुन कर ताज्जुब हुआ जब उन्होंने कहा कि हज़ार रुपये से कम रकम में गुज़ारा नहीं हो सकता। उन की यह दलील इतनी बोदी है कि कुछ कहा नहीं जा सकता। बहरहाल मैं अर्ज़ करूंगा कि अगर यह बजट इसी तरह रहने दिया गया और टैक्स इसी तरह लगाए गए तो हमें दूसरे तरीके adopt करने पड़ेंगे। बड़ा भारी उपद्रव होगा। तो यह तो पंजाबी सूबे की बात कहते हैं, कोई महा पंजाब की बात करता है लेकिन हमें मजबूर हो कर अपना पुराना रास्ता पकड़ना पड़ेगा और उस हरियाना प्रान्त को ले कर रहेंगे। (जय हिन्द)

**मौलवी अब्दुल ग़नी डार** (नूह) : स्पीकर साहिब, राष्ट्रपति बाबू राजेंद्र प्रसाद ने मुल्क की मालियात को अगर खतरनाक नहीं तो तश्वीशनाक ज़रूर कहा है। इस लिये उन के इरशाद की रौशनी में मैं बजट पर अपने ख्यालात आप के सामने और हाऊस के सामने रखूंगा। वह पार्टी जो अपने नुमायंदों के ज़रिए न सिर्फ हाऊस को बल्कि सारी स्टेट को यह यकीन दिलाये कि यह जो पांच-साला प्लैन है इस के खातमे पर एक अरब रुपये की मालियत का ग़ल्ला, कपास, तेल निकालने के बीज और फल सूबा में पैदा करेगी, जो हाऊस के ज़रिये स्टेट को यह यकीन दिलाये कि तमाम स्टेट में पावरलूम और तरह तरह की देशी मशीनरी से इतनी पैदावार बढ़ाई जाएगी कि जिस से यह स्टेट एक विशाल और खुशहाल स्टेट कहला सके, वह सरकार जो स्टेट को यकीन दिलाती है कि भाखड़ा के ज़रिए

इतनी बिजली यहां पैदा होगी और उस के ज़रिए स्टेट में इतनी सनअत बढ़ेगी कि जिस से यह जो ज़रायती सूबा मुल्क में कहलाता है यह एक सनअती सूबा कहला सकेगा, उस के बजट पर इतनी ज़ोरदार नुक्ताचीनी हो तो ज़रूर कहीं कोई नुक्स है। जनाब आप बुरा न मानें और मुझे इजाज़त दें तो मैं कहूंगा कि इतने अच्छे दिमाग़ वाली सरकार पर जो हमला हुआ है चाहे वह आपोज़ीशन की तरफ से हो चाहे आफिशियल बैंचों की तरफ से हो वह इस लिये हुआ है कि इन चार पोथियों को जो हमारे सामने आई हैं इस बुरे ढंग से मुरत्तब किया गया है कि जैसे किसी ने हमारी अच्छी सरकार को, उस के अच्छे इरादों को सैबोटेज किया हो। निहायत निकम्मे तौर पर कह दिया कि पुलों पर टोल टैक्स लगेगा और अब हर नादान से नादान आदमी यह समझ सकता है कि अगर वाघे से ले कर देहली तक टोल टैक्स लगना होता और बाकी जितने पुल हैं उन पर भी टोल लिया जाता तो जिन पुलों पर पांच लाख से ज़्यादा लागत आई है इस किस्म के पुलों पर टोल लगने से तीन करोड़ रुपये की आमदनी होनी चाहिये थी। अगर यह कहा जाता है कि चन्द पुल ऐसे हैं जिन पर लागत का ऐस्टीमेट पांच लाख से ऊपर है उन पर टैक्स लगेगा तो इस पर कोई गुस्सा न होता और इतनी गर्मागिर्मी न होती। अगर यह बात क्लैरीफाई कर दी जाती तो बहुत सिम्पल मामला हो जाता। साफ कहा होता कि फलां फलां पुलों पर यह टोल टैक्स लगेगा। अगर यह बात साफ कह दी होती तो मेरी राय में हाऊस में यह जो तलखी हुई है न होती स्पीकर साहिब, मेरे भाई राठी साहिब ने एक बड़ा ताना दिया है और चैलेंज किया है कि अगर यही टैक्स रहे तो यह सरकार न रहेगी और इस के इलावा कुछ और धमकियां भी दी हैं। मैं उस से यह कहना चाहता हूं कि यह बाज़ू मेरे आज़माए हुए हैं। आखिर हम लोगों ने कुर्सियों पर बैठ कर यह आज़ादी थोड़े ली है। अपना खून दे कर आज़ादी ली है। और आज भी यही हालात हैं। हमें अवाम का एतमाद हासिल है और यही वजह है कि हम बड़ी अक्सरियत से इस हाऊस में आए हैं। (तालियां) इस लिये आये हैं कि अवाम का एतमाद हमें हासिल है। अगर आप चाहते हैं कि अगला जो पांच-साला प्लैन है वह कामयाब हो तो इस से भी कहीं ज़्यादा टैक्सों को हमें वैलकम करना होगा। अगर राठी जी यह चाहते हैं कि उन की स्टेट एक विशाल स्टेट बने, जो वह यकीनन चाहते हैं, तो उन को इन से भी ज़्यादा टैक्सों को मन्ज़ूर करना पड़ेगा। इन की खाहिश है कि हम हरियाना लेकर रहेंगे, तो ले कर रहें। पाकिस्तान वालों ने भी पाकिस्तान ले कर देख लिया है यह भी हरियाना लेकर देख लें। लेकिन हरियाना को पानी कहां से जाएगा। पाकिस्तान वालों को तीन दिन में होश आ जाती अगर हिन्दुस्तान भी उन की तरह का रवैया अख्तियार करता। यह जो पानी हमारी तरफ से उधर जा रहा है न सिर्फ नहरों बल्कि दरियाओं के ज़रिए जा रहा है। अगर हम उन की धारा को बदल दें तो उन को तीन दिन में होश आ जाए। वैसे में हरियाना की दादरसी चाहता हूं।

स्पीकर साहिब, एक तरफ तो मैं ने राष्ट्रपति की तकरीर पढ़ी है और दूसरी तरफ राओ बीरेंद्र सिंह की तकरीर सुनी है। मैंने समझा है कि इन को न उस चीज़ का पता है न इस चीज़ का इल्म है। इन्होंने रोमा की याद दिलाई है। इन को हिस्ट्री का इल्म नहीं है कि रोमा के साथ तो एक तारीख वाबस्ता है। अगर हमें चंडीगढ़ की कुरबानी करनी पड़े तो हम करेंगे हमें पता है कि रेवाड़ी के लोगों को पीने के लिये पानी मिल

[मौलवी अब्दुल ग़नी डार]

रहा है । गुड़गांव के ज़िले को और हरियाना प्रान्त के दूसरे ज़िलों को पीने का पानी मिल रहा है अगर हमें यह मालूम हो कि लोगों को सिर छुपाने के लिये जगह मिल रही है तो हम चंडीगढ़ के महलों की कुरबानी करने को तैयार हैं । हम इस चैम्बर में बच्चों की तरह बैठे हैं । हम बैंचों पर बैठे रहेंगे अगर हमें यह मालूम हो कि स्टेट को खुशहाल बनाया जा रहा है । और हम तरक्की कर रहे हैं । यह गवर्नमैंट मरकज़ी सरकार से रुपया लेती है । मेरे भाई हरचरन सिंह ने कहा है कि मरकज़ी सरकार रुपया माफ कर दे । मैं उन के साथ इत्तफाक नहीं करता । वह एक बहादुर कौम से ताल्लुक रखते हैं । बजाय इस के कि हम केंद्रीय सरकार से यह कहें कि वह हमारा कर्ज़ा माफ कर दे हम तो यह चाहते हैं कि पांच-साला प्लैन के खत्म होने पर हम इस काबिल हो जाएं कि न सिर्फ हम अपना कर्ज़ा उतार दें बल्कि हम लोगों को और कर्ज़ा दे सकें, उन को और सहूलियतें दे सकें । स्पीकर साहिब, मुझे खुशी है कि इस प्लैन के खत्म होने तक हमारा देश बहुत प्रोग्रैस कर जाएगा । लाखों मन ग़ल्ले की पैदावार बढ़ जाएगी । बेइन्तहा बिजली पदा होगी ।

स्पीकर साहिब, मुझे इस बात की खुशी है कि दुनिया का एक बहुत बड़ा petrolium का ज़खीरा कांगड़े में मिल जाएगा । इससे हमारी सरकार को ही नहीं सारे देश को बहुत बड़ा फायदा होगा । अगर पैट्रोलियम निकालने का यह तजरुबा कामयाब हो गया तो न सिर्फ हम मरकज़ी सरकार से लिया हुआ कर्ज़ा अदा कर सकेंगे बल्कि उस को कर्ज़ा दे भी सकेंगे । सूबा खुशहाल होगा—दौलत बढ़ेगी । इस लिए टैक्सों पर हमें परेशान न होना चाहिए ।

राठी जी ने ताना दिया कि यही हालत रही तो यह मिनिस्टरी मिट जायेगी । मैं उन को आगे भी सुना आया हूं अब फिर उन्हें सुनाना चाहता हूं । स्पीकर साहिब, कहीं कोई नम्बरदार मर गया । उसी गांव के एक लड़के ने अपनी मां से पूछा कि 'मां अब कौन नम्बरदार बनेगा ?' मां ने जवाब दिया कि उस का लड़का । लड़के ने फिर सवाल किया कि अगर वह भी मर जाए तो ? तो उस का लड़का; लेकिन, मां ने कहा, तुम इस बात का यकीन रखो कि अगर वह भी मर जाए तो तुम नम्बरदार नहीं बन सकते । यही हिसाब यहां है । चाहे कैरों साहिब आगे आएं, उनके चले जाने के बाद पंडित मोहन लाल आएं या पंडित श्री राम आएं—कोई आए लेकिन राठी साहिब का यह खाब पूरा होने वाला नहीं ।

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : लेकिन बनेंगे आप भी नहीं ।

**मौलवी अब्दुल ग़नी डार** : स्पीकर साहिब, राठी जी यूं ही खफा हो रहे हैं और गालियां सुनाते हैं । कहने लगे कि 52 इलज़ाम हैं हमारे पास जो हम कैरों साहिब के खिलाफ़ लगाना चाहते हैं । ऐसे इलज़ामात से हम क्या डरते हैं ? आप लगाएं । घबराते क्यों हैं ? इसी तरह टंडन भाई ने कहा कि border पर बहुत भारी खतरा पैदा हो गया है । वहां ऐसे smuggling होती है और उस के बाद उसी बात को मेरे भाई सरदार गुरबरियाम सिंह जी ने दुहराया । इस का जवाब मैं तो नहीं दे सकता; वह तो चीफ़ मिनिस्टर साहिब खुद ही देंगे । लेकिन मैं चीफ़ मिनिस्टर साहिब से कहता हूं, कि जैसे कभी जर्मनी में खतरा हुआ था तो इन्होंने सेगफर्ड line बनाई थी, France में खतरा हुआ तो

मुझे भी; स्पीकर साहिब, अफसरान के पास जाने का मौका मिलता रहता है और मैं ने देखा है खास तौर पर अपने इलाके में कि कई अफसर overworked हैं। उन के पास इतने काम दे रखे हैं कि उन्हें वक्त ही नहीं मिलता काम करने का। इस लिये delays हो जाती हैं। फिर यहां पर delays के बारे में एतराज़ किये जाते हैं। मैं समझती हूं कि काम तो इन्सान अपनी capacity के मुताबिक ही कर सकता है। कई बार तो काम को करना humanly impossible हो जाता है। इस लिये delays हो ही जाती हैं। अगर हम अफसरान और दूसरे सरकारी कर्मचारियों पर कामों का भार लादे चले जाएं तो काम में inefficiency का आ जाना गैर-कुदरती नहीं। पिछले 10 सालों के अन्दर जब से हम ने आज़ादी प्राप्त की है काम इतना बढ़ गया है और social & welfare activities इतनी फैल गई हैं और इतने अदारे कायम कर दिये गये हैं कि एक आदमी सारी तरफ ध्यान नहीं दे सकता।

चेयरमैन साहिब, एक ज़माना था जब कि डिप्टी कमिशनरों के पास बहुत मामूली काम हुआ करता था और आज यह हालत है कि तमाम काम उन को करना पड़ता है। कोई काम social welfare का है तो कोई executive की duties से ताल्लुक रखता है। हर वक्त वह meetings में busy रहते हैं। इस लिये executive duties से ताल्लुक रखने वाला काम suffer करता है। फिर इस के बाद आप Executive officers को ले लीजीए। उनके पास बहुत ज़्यादा काम है जिस की वजह से काम में inefficiency आ जाती है। इस के साथ ही मैं यह भी बताना चाहती हूं कि कई महकमे ऐसे भी हैं जहां बहुत थोड़ा काम है। उन के पास ज़्यादा काम होना चाहिए। इसी लिए मेरा सुझाव यह है कि इस administration को tone up करने के लिये एक कमेटी बनाई जाए और उसे हुक्म दिया जाए कि जहां पर काम कम हो वहां पर और दिया जाए और जहां पर staff कम हो वहां पर और staff भेजने के लिये सरकार पर ज़ोर दिया जाए ताकि काम suffer न करे।

फिर कहा गया है कि administration पर भारी खर्च किया जा रहा है। मैं कहती हूं कि खर्च होना चाहिए क्योंकि administration पर अगर खर्च कम कर दिया जाए तो inefficiency बढ़ेगी। लेकिन यह कह देने से तो समस्या हल नहीं हो जाती। Officials के पास इतना काम हो कि किसी को शिकायत न हो। मैं समझती हूं कि जो खर्च इस मद में किया जा रहा है, अच्छा है। खर्च तो होना ही चाहिए लेकिन इस के साथ ही साथ जो कमेटी बनाई जाये उसे यह भी हिदायत की जाये कि ऐसे rules बनाए जिन से काम में efficiency आ जाए और जो rules बनाए जाएं वह मुख्य मन्त्री जी की मन्ज़ूरी से staff में circulate किए जाएं और अफसरान और कर्मचारी लोग इन पर सख्ती से अमल करें जिस से किसी को कोई complaint न हो। और जो पब्लिक की तरफ से शिकायत आए उस के बारे में पता हो कि किस date को आई और उस की कब disposal हुई।

[श्रीमती कृष्णा सेठी]
इस तरह का record हर एक महकमा में रखा जाए। हर एक अफसर के पास इस की नकल हो और immediate boss को weekly भेजी जाए ताकि यह देखा जा सके कि शिकायतों की क्या disposal हुई है और कब हुई है। यह सब काम कमेटी देख सकती है और administration को ऊंचा उठा सकती है। यह बहुत जरूरी चीज़ है। इसी तरह से हम administration को देख सकते हैं और इसे improve कर सकते हैं। इस से ऐसा वातावरण पैदा हो जायगा जिस से अफसरान पब्लिक का confidence पा सकेंगे। एक बात और मैं अर्ज़ करना चाहती हूं कि अफसरान हाउस में इस तरह का searching criticism होने से हमें अपना दुश्मन समझने लग गये हैं हालांकि वह भी हमारी तरह सेवक ही हैं। इस tendency को दूसरे भी देखते हैं और react करते हैं। वे हम पर confidence नहीं रखते और न हमें confidence में वह लेते हैं। यह बात आज जमहूरियत के अन्दर नहीं होनी चाहिए। हम एम. एल. एज. हैं। पब्लिक के नुमाइन्दे हैं और अफसरान भी पब्लिक के सेवक हैं। हमें भाई बन्दों के तरीके से काम करना है। हमारा और सरकारी कर्मचारियों दोनों का एक ही goal है क्योंकि हम दोनों ही salaried लोग हैं। हम दोनों ही वर्ग जनता की सेवा करना चाहते हैं परन्तु यह देखा गया है कि officers की unnecessary criticism अफसरों और M.L.As. में misunderstanding पैदा कर देता है हालांकि हम सब सेवक ही हैं। इस लिये यह जरूरी है कि पूरे ताल मेल से काम हो। इन्हीं मसलों को हल करने के लिये मैं ने कमेटी बनाए जाने का सुझाव दिया है। इस से अफसरान और M.L.As. और पब्लिक में better understanding कायम हो जाएगी और इस तरह हम एक भारी कमी को पूरा कर लेंगे।

देश को आगे ले जाने के लिये एक आवश्यक point यह है कि पब्लिक के अन्दर संतोष हो और असंतोष को दूर करने के लिए आवश्यक हो जाता है कि हम Administration को बेहतर बनाएं। पंजाब के गवर्नर साहिब ने अपने Address में इस बात का ज़िक्र किया है। चीफ़ मिनिस्टर साहिब ने भी और Finance Minister साहिब की बजट स्पीच में भी इस बात का ज़िक्र आया है कि administration को tone up किया जा रहा है।

इस के बाद हमने यह देखना है कि सूबे के अन्दर आज जो कुछ भी खर्च किया जा रहा है उस में से backward area के लिये क्या खर्च किया जा रहा है और पिछड़े हुए इलाकों की तरफ कितनी attention दी जा रही है। मैं समझती हूं कि backward areas के अन्दर असंतोष है और administration में हर इलाके का ख्याल रखना मिनिस्टर साहिबान की निष्पक्ष judgment पर depend करता है आज अगर पूरी judgment के साथ काम किया जाए तो कोई दिक्कत न हो। यहां पर मैं, चेयरमैन साहिब, आप के ज़रिये सरकार को चेतावनी देना चाहती हूं कि अगर वह backward areas की तरफ पूरा ध्यान न देंगे तो यहां पर भी Kerala वाला हाल होगा।

जनाब, चेयरमैन साहिब, मैं आप को बताना चाहती हूं कि मेरे अपने इलाके की क्या हालत है। मेरा इलाका एक backward area है, इस में पीने के लिये पानी की असंतोषजनक हालत है। लोग छप्पड़ों से पानी पीते हैं और इलाके की औरतों को छे, छे और आठ आठ मील दूर पानी लाने के लिये जाना पड़ता है। सारा hilly इलाका है। फिर देखिए यह सारा इलाका कोई बीस तीस चालीस मील लम्बा है लेकिन इस सारे इलाके में एक भी दाई नहीं है।

(*At this stage Mr. Speaker occupied the Chair*)

स्पीकर साहिब, medical aid की वहां बहुत बुरी हालत है। डाक्टर तो क्या कोई नर्स दाई आदि भी नहीं है। इस area की agricultural हालत भी बहुत बुरी है। कोई खास फसल नहीं होती। बेकारी हद से ज़्यादा है। कोई भी धंधा न होने के कारण इस इलाके के लोग शहरों में मुण्डू बनते हैं। मेरे इलाके को मुण्डू producing area कहा गया है, क्योंकि यहां के लोग घर के नौकर बन कर पेट भरते हैं।

**अध्यक्ष महोदय** : यह घर के नौकरों की नहीं, सरकारी नौकरों की demand है। (This demand pertains to the Government Servants and not the domestic servants.)

**श्रीमती कृष्णा सेठी** : मेरे इलाके में कोई vocation नहीं है। न हो कोई crop होती है। मैं तो, स्पीकर साहिब, अपने इलाके की हालत बयान कर रही हूं। मेरे इलाके के लोग mentally progressive हैं परन्तु economically बड़े backward हैं। अगर यही हालत रही तो अगले पांच वर्षों में इस इलाके की हालत और खराब हो जाएगी। इस लिये डर है कि कहीं इस इलाके के लोग हाथ से न निकल जाएं। मैं आशा करती हूं कि इस इलाके की ओर अधिक ध्यान दिया जाएगा। (घंटी)। अब अगर, स्पीकर साहिब, मेरा वक्त खत्म हो चुका है तो मैं फिर किसी वक्त अपनी बाकी बातें बता दूंगी।

**श्री हरभगवान मोदगिल** (लुधियाना, उत्तर) : जनाब स्पीकर साहिब, General Administration पर बहुत से सज्जनों ने Oppsition की तरफ से इस सभा में भाषण दिये हैं। मैं ने उन की तकरीरों को बड़े ध्यान से सुना है परन्तु मुझे यह देख कर दुःख हुआ कि General Administration पर बोलते २ उन्होंने बहुत से अफसरान के मुतअल्लिक कुछ बातें communal तरीके का रंग देकर पेश कीं। Opposition के hon. Members पब्लिक में अपनी स्वार्थी अगराज़ के लिये जिस ढंग से स्पीचें करते हैं वही चाल इस हाउस में भी उन्होंने चलनी शुरू कर दी। इस तरह की गलत और बेबुनियाद बातें इस हाउस में कही जानी मुनासिब न थीं। इन्होंने इस सभा के अन्दर जो allegations services पर लगाए हैं इस से General Administration को कोई फायदा नहीं हो सकता। स्पीच करते वक्त यह देखना ज़रूरी है कि पब्लिक में तकरीरें करने और हाउस के अन्दर इल्ज़ामात लगाने में बड़ा फर्क है। इस लिये अपने Opposition के भाइयों से मेरी प्रार्थना है कि वे ईश्वर के लिये services में hatred और

[श्री हरभगवान मोदगिल]
इस तरह की भावना इस रंग में तकरीरें कर के पैदा करने की कोशिश न करें। इस तरह की तकरीरें करने से वायुमंडल खराब होता है। अगर आप अफसरान के पास जाकर इस तरह की communalism की बातें करके उन को उकसाहट देंगे और फिरकाप्रस्ती की भावना पैदा करेंगे तो आप जानते हैं इस का हशर क्या होगा? Administration में अगर आप ने यह बात पैदा कर दी तो इसे न यह सरकार न आप और न कोई दूसरी हकूमत रोक सकेगी। कोई बेहतर से बेहतर Administration इस communal भावना को, जो आप पैदा कर रहे हैं, रोक नहीं सकेगी। इस लिये मैं, स्पीकर साहिब, आप की वसातत से इस हाउस के जो Opposition के मेम्बर हैं उन से प्रार्थना करना चाहता हूं कि वे इस बात का ध्यान रखें। हम सब माननीय मेम्बर इस लिये लोगों के नुमाइन्दे बन कर नहीं आए कि लोगों में hatred पैदा करें या अफसरान तक में खलीज पैदा करके और गलत impression देकर उन में communal feelings पैदा करें। हमने तो लोगों को confidence में लेकर, उन को यकीन दिला कर उन की तरक्की और बेहतरी के लिये काम करना है और पुराने ख्यालों और पुरानी बातों को उन के दिल से निकाल कर उन के ख्यालात को बदलना है। नया नक्शा पेश करना है; नए रंग की ज़िन्दगी उन्हें देनी है।

मेरे एक भाई ने इलज़ाम लगाया था कि हमारे मुख्य मंत्री ने किसी को दो एक बातें wireless के ज़रिये से कहीं। वह बातें यह थीं कि एक file भेज दी जाये और एक file के मुतअल्लिक था कि इस में किसी खास किस्म की तकमील करने के बाद file उन के पास भेज दी जाये। अब आप खुद सोचें कि ये लोग किस तरह से सरकारी रिकार्ड का भी ख्याल रखते हैं। किस तरह सरकारी मशीनरी में दखल देते हैं। उन की हमदर्दी हासल करने के लिये हिंदु सिख का सवाल खड़ा करते हैं। और वहां से इस तरह information लाकर उस का record House में पेश करते हैं। वह hon. Member अगर हाउस में मौजूद होते तो मुझे खुशी होती कि वह मेरी इस प्रार्थना को सुन लेते। मैं, स्पीकर साहिब, आप के ज़रिये मुअदबाना गुज़ारिश करूंगा कि सरकारी कामों में जो यह मदाखलत की है, ठीक नहीं है। एक office file के record उन को कैसे मिले यह एक बहुत ही काबिले ग़ौर बात है।

जहां तक हमारी administration का ताल्लुक है इस में एक नुमायां तबदीली आई है। पिछले 10 साल से administration का हर आदमी अपनी ज़िम्मेदारी बखूबी समझता है। और इस बात का उसे एहसास है कि इस आज़ाद मुल्क में उस ने एक आज़ाद शहरी की तरह अपने ख्यालात पेश करने हैं। आज जो हम अपने देश में इन्कलाब लाने वाले हैं इस में वह नेता भी बढ़ चढ़ कर हिस्सा ले रहे हैं जिन्होंने इस देश में इन्कलाब लाने के लिये बेमिसाल लड़ाईयां लड़ीं। मगर, स्पीकर साहिब, आप के ज़रिये मैं मुख्य मंत्री जी से प्रार्थना करूंगा कि वह इस administration में मज़ीद तब्दीली करें। आजकल हम देखते हैं कि ज़िला administration के दफ्तरों के सामने सब से ज़्यादा भीड़ लगी रहती है। देहाती लोगों के कागज़ात जो वह ज़िला के दफ्तरों में देते हैं

अक्सर गुम रहते हैं, और इन की तलाश में यह बेचारे कई कई दिन परेशान होते रहते हैं। जब से यह Five-Year Plan का हमारे देश में काम शुरू हुआ है तब से इस की वजह से कुछ हालात ऐसे हो गये हैं कि हमें किसी न किसी वजह से हकूमत के पास आना पड़ता है। देहती लोगों की जो जरूरियात हैं मसलन loans, controlled चीज़ों के परमिट्स और co-operative aids वगैरह, इन तमाम चीज़ों को हासिल करने के लिये उन्हें districts में ज़रूर पहुंचना पड़ता है। वहां इन लोगों को बहुत दिक्कतें होती हैं। मुझे अपने ज़िला के वाक्यात का पूरी तरह से पता है। बतौर एक legal practitioner के मुझे ज़िला की administration के नज़दीक रहने का मौका मिलता है। बहुत भीड़ इन कचहरियों में लगी रहती है। यह लोग सैंकड़ों की तादाद में आते हैं और दरखास्तें देते हैं। ऐसी हालत में उन की दरखास्तें untraceable हो जाती हैं। उन का कई कई महीने कोई पता ही नहीं चलता। इस के मुतअल्लिक मैं ने अपने जिला के D.C. से गुज़ारिश भी की है कि इस दिक्कत को दूर किया जाये। लेकिन बावजूद इस के कि कई वाक्यात उन के notice में भी हम लाये, हमारी यह दिक्कत दूर नहीं हो सकी। हमारे जैसे लोगों को अगर यह दिक्कत है तो उन ग़रीब और अनपढ़ आदमियों की जो कि एक काम के लिये 10 या 20 मील से चल कर आते हैं क्या हालत होगी यह आप अन्दाजा कर लें। सारा सारा दिन उन्हें अपनी दरखास्तें अफसरान के पेश करने में ही गुज़र जाता है। मिसाल के तौर पर ले लीजिये कि मेरा खसरा गिरदावरी ग़लत है उस की मन्ज़ूरी के लिये मेरी दरखास्त कई कई अदालतों में घूमती है। उस के बाद दुरुस्ती की जाती है। शुरू में जहां यह दरखास्त दी जाती है अव्वल तो वहां उस बेचारे को कोई पता नहीं होता कि इस पर क्या फैसला हुआ है। अगर इस सारे procedure को follow करने की कोशिश की जाये तो बहुत सी दिक्कतें आती हैं। बतौर एक Social Worker के मैंने बहुत से cases को trace out करने की कोशिश की है। मेरा यह तजरुबा है कि एक ही केस को trace out करने में 3-4 घंटे लग जाने तो मामूली बात है। इस के अलावा इन चीज़ों को trace out करने में एक तो सरकारी आदमियों का वक्त सरफ़ होता है। दूसरे, लोगों को भी सरकारी आदमियों के आमने सामने होने का मौका मिलता है और इस तरह से एक दूसरे पर इल्ज़ाम लगाये जा सकते हैं। इसी लिये मैं निहायत अदब से दरखास्त करता हूं कि इस काम के लिये महकमे हर district headquarter में खोले जायें, और एक ऐसा officer मुकर्रर किया जाये जो सारी दरखास्तों को एक register में दर्ज करे। उस का नम्बर और date दरखास्त के आखिर में डाल दिया जाये ताकि जब भी किसी दरखास्त का पता लगाना हो तो यह आसानी से मिल सके।

दूसरी बात corruption की यह भी हो सकती है कि जितनी भी ज़्यादा मुलाकातें अवाम की administration के साथ बढ़ेंगी उतनी ही corruption ज़्यादा बढ़ेगी क्योंकि आजकल बहुत सी development की स्कीम्ज़ चल रही हैं जिन से आम लोगों को सहूलियात दी जानी हैं। मगर इन से अवाम कोई फायदा नहीं उठा रहे और ऐसी भी मिसालें मौजूद हैं कि जो सोसाइटी में चलते फिरते और पढ़े लिखे

[श्री हरभगवान मौदगिल]

लोग हैं या जो निहायत advanced ख्यालात के कहलाते हैं वही लोग अपने रसूख से ज़्यादा फायदा उठाते हैं। मैं ने district administration से प्रार्थना की है कि किसी बहुत ही ज़िम्मेदार अफसर को सिर्फ इस काम के लिये ही लगाया जाये कि वह अवाम की help करे और उन को सारी इत्तलाह देता रहे। मैं जानता हूं कि कई दफा ऐसे कर्ज़े या subsidies उन के अपने आदमियों को ही दिये जाते हैं और तकसीम हो चुकने के बाद जरूरतमंदों को पता चलता है। इस लिये यह काम Publicity Department का है कि वह अपने फरायज़ को पूरी तरह से सरअंजाम दे। गवर्नमैंट की तरफ से जब वक्तन फवक्तन रूल्ज़ बनते हैं तो उन की पूरी पब्लिसिटी Government Departments की तरफ से होनी चाहिये ताकि देहाती बेखबर ही न रहें।

12—0 Noon

जब लोग हमारे एडमिनिस्ट्रेशन को देखते हैं तो अपने अपने ख्याल से उस को बुरा या अच्छा कहते हैं। हकीकत यह है कि अगर हम objectively इस को study करें तो हम देखेंगे कि हमारी history में हमेशा अच्छा एडमिनिस्ट्रेशन रहा है। लेकिन हमारे सामने जो आज difficulty है वह इस बात की है कि हमारा वास्ता ऐसे आदमियों से है जो ज़्यादातर जाहिल हैं और जिन के पास कोई भी तालीम नहीं है। उन की ज़िम्मेदारी हमारी कौमी हकूमत पर है कि हम उन को न सिर्फ तालीम दें, न सिर्फ एक इन्कलाबी ज़िन्दगी पैदा करें बल्कि उन में स्यासी शऊर भी पैदा करें ताकि वह जान सकें कि जिस देश में वह रहते हैं, उस के लिये उन की क्या ड्यूटीज़ हैं। इस से न सिर्फ हमारा देश उन्नति करेगा बल्कि जो लोग बिना वजह कम्यूनल ढंग से आम जनता के मनों को poison करते हैं, उन की कोशिशें बेकार हो जायेंगी और हम उन लोगों को इस देश के peace-loving नागरिक बना सकेंगे।

जहां तक इस डिमांड का ताल्लुक है, बहुत सा रुपया जेनरल एडमिनिस्ट्रेशन के लिये मांगा गया है। मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि जो छोटे तनखाह वाले मुलाज़मीन हैं उन पर काम का बहुत दबाव है। जो छोटे क्लर्क्स हैं, चाहे वह मैजिस्ट्रेट की अदालत के हों, चाहे तहसील या इंडस्ट्रीज़ के हों, जब उन से बात-चीत करने का मौका मिला तो मालूम हुआ कि उन के पास एक मिनट की भी फुरसत नहीं होती कि वह अपना काम छोड़ कर किसी की बात सुन सकें। इस से दो बातें पैदा होती हैं, एक तो inefficiency होती है काम में, और जो रिश्वत लेने वाला होता है उस को इस बात का मौका मिलता है कि किसी न किसी बहाने से वह रुपया खींचे और रिश्वत हासिल करे। मिसाल के तौर पर एक तहसील का क्लर्क ले लीजिये जिस के पास miscellaneous काम भी होते हैं और revenue की allotment का भी काम होता है, इस लिये वह किसी भी आदमी को, यह कह कर कि इस वक्त फुरसत नहीं, हमें दूसरा काम है, पुट आफ कर देता है। और दूसरी ओर वह आदमी जो अभी तक गुलामाना निज़ाम से गुज़रे हैं, वह इन्तज़ार करते रहने की वजह से, और काम से जल्दी फुरसत पाने के ख्याल से, मजबूर हो जाते हैं कि उस क्लर्क को कोई न कोई gratification दें। इस लिये मैं अर्ज़ करता हूं कि अगर ज़िले की एडमिनिस्ट्रेशन को ज़्यादा toned up बनाना है तो उस का

यह तरीका है कि ऊपर के अफसरान की तादाद में कमी करें और क्लैरीकल स्टाफ को बढ़ाएं। और उन को इतना काम न दिया जाए कि वह अपने काम में इतने मसरूफ रहें कि जो आदमी बाहर से अपने काम के लिये आता है, उस को attend न कर सकें, उस की बात न सुन सकें।

स्पीकर साहिब, जब पिछले दिनों बजट पर डिसकशन हो रही थी तो मेरे कुछ भाइयों ने टैक्सिज़ के बारे में एतराज़ात किये। टैक्सिज़ में कोर्ट फीस भी आती है जिस में 30 फीसदी का इज़ाफा किया गया है। जनाब, मैं ने अदालत की ज़िन्दगी में तजरुबा किया है कि लोग जो अदालतों में आते हैं उन के लिये न तो बैठने के लिये कोई शैड होते हैं और न कोई बैंचिज़ का ही इन्तज़ाम होता है, लेकिन टैक्सिज़ बाकायदा वसूल किये जाते हैं। अगर देखा जाये तो यह लोग आज के राजे हैं और हकूमत के अफसरान उन के servants हैं। लेकिन होता क्या है कि गर्मियों की कड़ी धूप में जब कि मैजिस्ट्रेट या तहसीलदार कमरे में पंखे के नीचे आराम से बैठे होते हैं, तो यह लोग कड़ी धूप में बाहर खड़े होते हैं, और इतना ही नहीं, जनाब, इन litigants के लिये पीने के पानी तक का कोई इन्तज़ाम नहीं होता। एक मिसाल है लुधियाने की। वहां अदालत के पास जो कुआं है उस में एक मुर्दा जानवर गिर पड़ा। वहां पर हमारे कुछ वकील दोस्तों ने एक आदमी पानी पिलाने के लिये बैठाया हुआ है, उस ने आकर कहा कि कोई मरा हुआ जानवर पड़ा है, तो इस पर हम लोग ज़िले के नाज़िर के पास गए, और उन के नोटिस में लाये ताकि यह जानवर बाहर निकाला जा सके और लोगों के लिये पीने का पानी मिल सके तो उन्होंने बताया कि कुएं को साफ करने के लिये कोई इन्तज़ाम हमारे पास नहीं है। तो, जनाब स्पीकर साहिब, मैं कहना चाहता हूं कि ऐसी हालत में भी administration के पास एक पैसा भी कुएं को साफ करने के लिये नहीं होता। और उस administration के लिये इतनी बड़ी demand की जाती है जो ऐसे मौके पर एक पैसा भी नहीं दे सकता। (घंटी)

**श्री इन्द्र सिंह** (जींद, जनरल) : माननीय अध्यक्ष महोदय, जनरल एडमिनिस्ट्रेशन पर 2 करोड़ 78 लाख की रकम मांगी जा रही है। मैं तो इस को देख कर ऐसा समझता हूं कि यह शायद भाऊ की लूट है और यह कांग्रेस हकूमत इस सूबे में अपनी अजारेदारी समझती है कि जितना लूट का पैसा मिल सके उतना लूट लिया जाए। अगर गौर से एक एक आइटम को देखा जाए तो, जनाबे आली, आप को महसूस होगा कि किस बुरे तरीके से जनता का रुपया खर्च किया जा रहा है। यह नारा लगाते हैं इस बात का कि हम जनता को सुविधाएं देंगे, जनता को आराम देंगे, लेकिन मुझे तो ऐसा मालूम होता है कि भूखी जनता के पास जो दो दाने हैं वह भी यह भूखी-नंगी सरकार छोड़ने के लिये तैयार नहीं। ग़ौर फरमाइये कि मिनिस्टरों और डिप्टी मिनिस्टरों की कारों पर दो ढाई लाख रुपया खर्च किया जा रहा है और सारे सैक्रेटेरियट पर कोई 73, 74 लाख रुपया खर्च किया जा रहा है। फाइनेंशल कमिश्नर पर 20, 25 लाख के करीब खर्चा किया जा रहा है। और इस के आगे डिस्ट्रिक्ट एडमिनिस्ट्रेशन है, व सब-डिवीज़नल establishment है। हमारे Treasury Benches पर बैठे हुए दोस्त यह कहते हैं कि दफ्तरों में बड़ी red-tapism होती है और लोगों को इन्साफ नहीं मिलता। सैक्रेटेरियट के सामने जमघटा लगा रहता है

[श्री इन्द्र सिंह]

वज़ीरों की कोठियां लोगों से भरी रहती हैं। अगर इस मसले पर गौर किया होता तो इस का हल कोई मुश्किल नहीं था जब कि जेनरल एडमिनिस्ट्रेशन पर दूसरी ओर इतनी बड़ी रकम खर्च हो रही है। अब हमारे सामने सवाल यह है कि इस topheavy administration को कैसे कम किया जाये। आप देखेंगे, जनाब, आजकल हर महकमे के अन्दर हैड्स आफ दी डिपार्टमेंट भी दो दो, तीन तीन बैठे हुए हैं, उन के नीचे पांच, पांच, छ:-छ: उन के असिस्टैंट बैठे हैं, उन के नीचे दो-दो, तीन-तीन सुपरिन्टैंडेण्ट भी बैठे हुए हैं। और कहा यह जाता है कि हम इस को कम करने के लिये काडर कमेटी मुकर्रर करेंगे। That is all farce. अगर कोई कमी होगी भी तो वह छोटे स्टाफ की होगी। अभी पैप्सू से 57 पटवारी जो नहर के महकमे से ताल्लुक रखते थे उन को निकाल दिया गया और उन की जगह पंजाब के लाए गये हैं। आज हमें देखना यह है कि ऊपर के एडमिनिस्ट्रेशन की कमी करें, और नीचे वालों को ज़रा ऊपर उठाएं। लेकिन बड़ी मुश्किल तो यह है कि ऊपर वाले वह अफसर हैं जो हमें अंग्रेज़ों से विरासत में मिले हैं, और जिन्हें नीचे के लोगों से बू आती है।

मेरा मतलब यह है कि top heavy administration को और ज़्यादा मज़बूत न बनाया जाए और निचले staff की छांटी न की जाए और उन के अंदर divide and rule की पालिसी से तफर्रकात पैदा न करें जैसा कि हाल ही में low paid employees के साथ किया गया है। एक तरफ तो गवर्नमैंट ने सिपाहियों की तनखाहें बढ़ाई हैं और दूसरी तरफ जो तनखाहें डेढ़ सौ तक थीं वह कम की गई हैं और तीसरी category को वैसे ही छोड़ दिया गया है। छांटी अगर आप ने करनी है तो top heavy administration की करें और जो निचले तबके के मुलाज़मीन हैं उन की छांटी न की जाए। जहां तक red tapism और corruption का सवाल है वह ज़्यादा top heavy administration की वजह से शुरू होती है। इस लिये अगर आप अपनी top heavy administration को ठीक नहीं करेंगे, एक एक department में जो दो दो, तीन तीन Heads of Department रखे हुए हैं उन की छांटी नहीं करेंगे तो हमारा burden कम नहीं हो सकेगा। अगर इस की adjustment नहीं की गई तो इस सरकार का हाल वही होगा जो च्यांग काई शेक की क्युमंटांग सरकार का हुआ। इस के अलावा, स्पीकर साहिब, यह दावा किया गया है कि law and order की हालत बहुत अच्छी है। मैं कहता हूं कि अगर law and order की हालत बेहतर है तो इस साल Police establishment के खर्च में क्यों इज़ाफा किया गया है। अगर law and order की हालत ठीक हो तो पुलिस का खर्च बढ़ाने की ज़रूरत नहीं पड़ती। इस साल के बजट में यह खर्चा बढ़ा कर तकरीबन 5 करोड़ कर दिया गया है। इस के अलावा यह कहा जाता है कि एंटी कोरप्शन स्टाफ से कोरप्शन कम हुई है लेकिन यह बात गलत है। एंटी कुरप्शन स्टाफ के लिये पिछले साल 5 लाख रुपये की provision थी लेकिन इस साल यह 14 लाख कर दी गई है। यह चीज़ें बताती हैं कि law and

order की हालत कैसी है। अगर हालत बेहतर हुई होती, corruption कम हुई होती तो आज सरकार को पांच लाख से बढ़ा कर anti-corruption पुलिस का खर्च 14 लाख न करना पड़ता। इस से आप अंदाज़ा लगाएं कि इस ब्रांच में कोरप्शन की magnitude कितनी है। मैं इस बात की ओर ज़्यादा detail में नहीं जाना चाहता। जो लोग यह कहते हैं कि law and order पहले से अच्छा है मैं उन से सहमत नहीं हूं। मैं, जनाब, आप को एक मिसाल बताता हूं जो कि आप सुन कर हैरान होंगे। पिछले दिनों डेरा बसी गांव के अंदर एक हरिजन जोड़ा रहता था। जोड़ा खूबसूरत था। वहां एक Head Constable की नीयत उस हरिजन आदमी की बीवी पर आ गई और उस ने नाजायज़ तरीके से उस गरीब हरिजन को तंग करना शुरू कर दिया। उस हरिजन ने higher authorities को अपनी शिकायत भेजी। जब वहां के पुलिस स्टाफ़ को पता लगा तो उन्होंने उस को थाने में बुला कर मारा पीटा। जब उस गरीब ने देखा कि मेरी कोई शुनवाई नहीं होती तो वह और उस की बीवी दोनों दुखी होकर रेल गाड़ी के नीचे सिर दे कर मर गए। उन के मरने के बाद उन की जेब से कागज़ का एक पुर्ज़ा निकला जिस पर यह हकीकत लिखी हुई थी। उन्होंने लिखा हुआ था कि हम पुलिस की ज़्यादतियों से तंग आ कर खुद कशी कर रहे हैं। मगर हमारी सरकार बड़े फखर से कहती है कि राम राज हो गया है और पुलिस बड़ी अच्छी है। इसी तरह मोमना बाद से चार आदमी जींद को आ रहे थे। उन को रास्ते में कुछ आदमियों ने बंदूकें लेकर कतल कर दिया। पिछले दिन इस हाउस में एक adjournment motion भी आई थी लेकिन आप ने कहा था कि इस पर फिर बहस कर लेना। वह adjournment motion अम्बाला में D.F.O. और A.D.M. के घरों में हुई चोरियों की बाबत थी। तो, जनाब, इस किस्म की बातें होती हैं और थानेदार तवज्जुह नहीं देते। इसी तरह रोपड़ में एक वकील की बीवी पर वारदात हुई, अमृतसर में कत्ल हुए और अगर मैं गलत नहीं हूं तो पिछले दिनों कत्ल की सब से ज़्यादा वारदातें हुईं जिन की तादाद 21 से ज़्यादा है। अगर law and order ठीक है तो पुलिस का खर्चा बढ़ाने की क्या ज़रूरत है? एक तरफ तो लोगों की बुरी हालत है, वह भूखे मर रहे हैं, मगर दूसरी तरफ नौकरशाही पर दिन बदिन खर्च ज़्यादा किया जाता है। गरीब लोगों का कचूमर निकल रहा है। उन की तरफ कोई ध्यान नहीं दिया जाता। इन सब हालात को देखते हुए जब कुछ भाई कह देते हैं कि law and order की हालत ठीक है तो उन पर निहायत अफसोस आता है। इस के अलावा मैं anti-corruption के बारे में कुछ और अर्ज़ करना चाहता हूं। कुछ दिन हुए एक non-official resolution आया था और उस के बारे में P.W.D. Minister साहिब ने यह कहा था कि मिस्टर ऐपलबी की Report पर अमल हो रहा है और corruption को हटाने के लिये flying squad रखे हैं। इस चीज़ की मैं एक मिसाल बताना चाहता हूं। बठिंडे में 60 आदमी पुलिस के flying squad के रखे हुए हैं। यह वही पुलिस है जिन के खिलाफ रोज़ शिकायतें आती हैं कि यह वक्त के साथ तब्दील नहीं हुए और लोगों को नाजायज़ तंग करते हैं और ताज्जुब है कि इसी पुलिस को कोरप्शन दूर करने का चार्ज दिया है। आप अगर country-side में जाएं तो इन चीज़ों का आप को पता लगेगा। दफतरों में बैठे इन बातों का पता नहीं

[श्री इन्द्र सिंह]
लगता । कुर्सियों पर बैठ कर हम इन चीज़ों को भूल जाते हैं। जो लोग अब कुर्सियों पर बैठे हैं कुछ दिन पहले वह भी यही बातें किया करते थे जो हम आज करते हैं। इस लिए आप के द्वारा मेरी इस गवर्नमैंट से प्रार्थना है कि हमारी बातों को बड़े धैर्य्य से सुनें और अपनी खामियों को छुपाने के लिये हमारी नुक्ता चीनी को point of prestige न बनाएं। आज हम जो बातें करते हैं उन को नुक्ताचीनी की sense में न समझा जाए। मैं अर्ज़ कर रहा था कि वह 60 पुलिस के आदमी गांव गांव फिरते हैं। उन के पास एक ढोल होता है। उस के ज़रिये वह लोगों को इकट्ठा करते हैं और शाम को दारू भी उड़ती है। तीन चार महीने फिरने के बाद उस flying squad ने सिर्फ 34 पटवारियों के खिलाफ ऐक्शन लेने के लिये लिखा है। आज तक उन्होंने किसी D.C. को, S.P. को या D.S.P. को नहीं पकड़ा। एक राजपुरे के D.S.P. के खिलाफ वहां के 40 देहात के लोगों ने शिकायत की लेकिन आज तक उस पर ग़ौर नहीं किया गया। यह शिकायत anti-corruption agency के पास 30-1-57 को पहुंची थी। आज चार महीने हो गए हैं मगर उस पर कोई action नहीं लिया गया। भटिंडा में एक जगह का जिक्र है जब उस flying squad की एक आदमी ने देखा तो उस ने उन में एक ऐसे थानेदार को भी देखा जिस ने कि उस से एक दफा 100 रुपये लिये थे। चुनांचि यह चीज़ उस ने authorities को बताई मगर बजाए action लेने के उस Sub-Inspector को वहां से transfer करके Police Station में S.H.O. लगा दिया। इसलिये यह कैसे कहा जा सकता है कि law and order अच्छा है और पुलिस में बड़ा सुधार हो गया है। गलत है। बल्कि आज corruption का दौर दौरा है और इसे जल्दी ही तेज़ी के साथ बन्द करना चाहिए। मैं यह अर्ज़ करूंगा कि Police की सदियों की corruption को दूर करने के लिये एक democratic तरीके पर All-party Police Enquiry Commission मुकर्रर किया जाए जो कि इन लोगों की enquiry करे कि कहां कहां इन्होंने ज़्यादतियां की हैं। लेकिन, जनाब स्पीकर साहिब, गवर्नमैंट ऐसा नहीं कर सकती क्योंकि इन को डर है कि फिर वह सारी बातें नहीं हो सकेंगी जो यह करवाना चाहते हैं। जनाबे आली, मैं गुज़ारिश करता हूं कि इस सिलसिले में जो Enquiry Commission मुकर्रर हो वह न सिर्फ provincial level पर हो बल्कि तहसील और district level पर भी होना चाहिए। अब हाल यह है कि कसूर पुलिस का होता है और वह लोगों को तंग करके रिशवत लेती है लेकिन जब शिकायत की जाती है तो जवाब मिलता है कि लोगों का अपना कसूर है, वह जान बूझ कर अपने नाजायज़ काम करवाने के लिये रिशवत देते हैं। मैं कहता हूं कि एक गरीब आदमी कभी चंडीगढ़ नहीं आएगा जब तक कि उस को वाकई दुःख नहीं होता। वह तब अपने रुपये और time को खर्च करेगा जब उस को नीचे इन्साफ नहीं मिलेगा। सैंकड़ों आदमी आप को ऐसे मिलेंगे जिन के साथ बेइन्साफियां होती हैं। इस लिए लोगों की तकलीफों को दूर करने के लिये planned economy की तरह इस चीज़ को भी एक planned तरीके से करने के लिये tehsil level पर, district level पर और provincial level पर एक All-party

Enquiry Commission मुकर्रर होना चाहिए जिस को बाकायदा अख्तयारात दिये जाएं और उस को duty पुलिस की irregularities को ठीक करने की हो। जिस का fault साबत हो उस को सजा दी जाए।

अब, जनाब, मैं एक और बात अर्ज करना चाहता हूं। यह जो demand पेश की गई है मैं इस को Jullundur Division की demand कहता हूं। आप Secretariat को देखें और, जनाब, जो साहिबान आप के दाएं तरफ बैठे हुए हैं उन से पूछ लें कि हरियाने का कोई आदमी Secretariat में officers cadre में है या नहीं। Secretariat level पर आप को हरियाने का कोई आदमी नहीं मिलेगा। इस लिये मैं कहता हूं कि हमें अपना due share जरूर मिलना चाहिए। पिछले elections में वहां से 3 आदमी opposition में कामयाब हो कर आए थे मगर इस दफा 16 आदमी कामयाब हो कर इस हाउस में आए हैं। अगर अब भी Government की आंखें नहीं खुलतीं और वह ऐसी ही बातें करेगी तो उस का नतीजा उलट होगा और हमें मजबूर होना पड़ेगा कि हम Regional Formula की बातों पर गौर करें। मैं एक बार फिर अर्ज करता हूं कि अगर हरियाने के आदमियों को proportionately Secretaries वगैरह की posts न दी गईं, District और सबडिवीजनल लैवल पर नुमाइंदगी न मिली तो शायद हम मजबूर हो कर यह कहें कि भाई हमारा आप के साथ सम्बन्ध नहीं है। हम आप के साथ मान से और शान से रहेंगे लेकिन ज़लील होकर नहीं रहना चाहते। हमारा कोई आदमी Secretary नहीं है, Commissioner नहीं है और इसी तरह Election Department में भी हमारे इलाके का कोई officer नहीं है। Elections के सिलसिले में मेरे इलाके में एक बड़ी serious बात हुई थी जिस की तरफ मैं, जनाब, को तवज्जुह दिलाना चाहता हूं। एक हमारे हां धमतान सोढ़ा distributory निकलती थी तो election के दिनों में उस का काम बन्द कर दिया गया। X.E.N. के ज़रिये pressure डाला गया कि यह उस वक्त खुदवाई जावेगी जब आप कांग्रेस candidate के हक में वोट देंगे। बाद में अब हम जब काम के लिये जाते हैं तो X.E.N., S.D.O. वगैरह कहते हैं कि......

**अध्यक्ष महोदय** : मैं पहले यह जानना चाहता हूं कि क्या यह case subjudice तो नहीं ? (First I want to know whether or not this case is Subjudice ?)

**श्री इन्द्र सिंह** : मुझे तो इस चीज़ का पता नहीं है

**अध्यक्ष महोदय** : अगर यह subjudice है तो आप को इस का हवाला नहीं देना चाहिये। (If this matter is subjudice, the hon. Member should not refer to it.)

**श्री इन्द्र सिंह** : मैं उस हलके से कामयाब हुआ हूं और कई दफा वहां कई मुकदमों में लोगों के साथ गया हूं। जब काम के लिये जाते हैं तो वह कहते हैं कि आपने कांग्रेस के हक में वोट नहीं दिया इस लिये आप का काम नहीं बनेगा। मैं बड़े ज़ोर से कहूंगा कि यह जो partisan spirit पैदा हो गई है that must be stopped नहीं तो यह हमें और हमारे देश को ले डूबेगी (voices of shame, shame from the Opposition)

**Chief Minister**. This is wrong unless it is substantiated.

**Shri Inder Singh** : Of course, I am prepared for that. तो, जनाब, यह जो partisans pirit है क्या इस से मुल्क आगे बढ़ सकता है? अभी परसों ही की बात है कि कुछ M.L.As की वजह से दो आदमी Executive Officers लिए गए हैं.....

**Chief Minister** : Will you please repeat it ?

**श्री इन्द्र सिंह** : परसों की बात है कि दो आदमियों की बतौर Exective Officer appointment हुई है क्योंकि उन के पीछे कुछ कांग्रेसी M.L.As. थे। यह इस लिए हुई है.......

**अध्यक्ष महोदय** : इस में कौन सी बड़ी बात है। आप इसे छोड़ें। (What is there in it ? The hon. Member may please leave it.)

**श्री इन्द्र सिंह** : मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि हर महकमा के अन्दर, उस की हर ब्रांच के अन्दर और हर काम के अन्दर partisan spirit चल रही है और धड़े बाज़ी चल रही है। मैं आप की मारफत, स्पीकर साहिब, इन से अर्ज़ करनी चाहता हूं कि वह खुदा के लिये इस धड़ेबंदी में, इस partisan spirit से और अपने petty अगराज़ो-मकासद पूरे करने के लिये सूबे को तबाह न करें। आप इन धड़ेबन्दियों से, इस party spirit से ऊपर उठें और इस सूबे की बेहतरी के लिये यत्न करें। मैं आप को यह भी बताना चाहता हूं कि अगर प्रान्त का एक हिस्सा लंगड़ा रह जाता है और अगर एक हिस्से की development नहीं होती है और उसे industrially and economically backward रखा जाता है और रहता है तो इसे प्रान्त की तरक्की नहीं कहा जा सकता है। तरक्की तो उसे कहते हैं जो समूचे प्रान्त की हो। अगर ऐसा नहीं होता तो सारे प्रान्त की भलाई नहीं हो सकती। तो मैं कहूंगा कि यह जो 2 करोड़ 78 लाख की डीमांड है इस में हमारे रिजन को कुछ नहीं मिला है। हमारे रिजन की तरफ गवर्नमैंट ने बिल्कुल ध्यान नहीं दिया है। इस लिये मैं अर्ज़ करता हूं कि इस बारे में मेरी तजवीज़ यह है कि यह जो दोनों Regions में gap है इसे पूरा किया जाए। हमें इस में weightage मिलना चाहिये। वह इस तरह कि जितनी भी नई recruitment होती है उस में जब तक Hindi areas, backward areas और हरियाणा के आदमियों को भरती नहीं कर लिया जाता और उन की कमी पूरी नहीं हो जाती उस वक्त तक कोई भी दूसरे रिजन का आदमी न लिया जाए। मैं इतना कह कर बैठ जाता हूं।

ਸਰਦਾਰ ਨਾਰਾਇਣ ਸਿੰਘ (ਪੱਟੀ) : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਅਜ ਇਥੇ ਕੁਝ ਅਪਣੇ ਦੋਸਤਾਂ ਦੀਆਂ ਤਕਰੀਰਾਂ ਸੁਣੀਆਂ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚੋਂ ਚੌਧਰੀ ਇੰਦਰ ਸਿੰਘ ਜੀ ਦੀ ਸਪੀਚ ਅਤੇ ਸ੍ਰੀ ਸਭਰਵਾਲ ਸਾਹਿਬ ਦੀ ਸਪੀਚ ਵੀ ਸੁਣੀ ਹੈ । ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ ਜੇਕਰ ਤੁਸੀਂ ਸਚ ਜਾਣਦੇ ਹੋ ਤਾਂ ਮੈਨੂੰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਸੁਣ ਕੇ ਇਹ ਮਾਲੂਮ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਕਿ ਅਸਲ ਵਿਚ .....

**चौधरी बालू राम** : कांग्रसियों की भी सुनी है ?

ਸਰਦਾਰ ਨਾਰਾਇਣ ਸਿੰਘ : ਜੀ ਹਾਂ, ਕਾਂਗਰਸੀਆਂ ਦੀਆਂ ਵੀ ਸੁਣੀਆਂ ਹਨ ਅਤੇ ਤੁਹਾਡੀਆਂ ਵੀ ਸੁਣੀਆਂ ਹਨ । ਸੋ ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰ ਰਿਹਾ ਸੀ ਕਿ ਮੈਨੂੰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਸੁਣ ਕੇ ਇਹ ਜਾਪਦਾ ਹੈ ਕਿ ਅਸਲ ਵਿਚ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਇਹ ਗਲ ਹੈ ਕਿ ਜਿਵੇਂ ਇਕ ਕਹਾਵਤ ਹੈ ਕਿ ਅਨ੍ਹੇ ਨੂੰ ਦਿਨ ਵਿਚ ਵੀ ਹਨੇਰਾ ਹੀ ਨਜ਼ਰ ਆਉਂਦਾ ਹੈ ਕਿਉਂਕਿ ਉਹ ਖੁਦ ਹਨੇਰੇ ਵਿਚ ਹੁੰਦਾ ਹੈ । ਉਸ ਦੀਆਂ ਅੱਖਾਂ ਵੇਖਦੀਆਂ ਹੀ ਨਹੀਂ । ਇਹ ਜਿਹੜੀਆਂ ਦੇਸ਼ ਦੀ ਉਨਤੀ ਦੀਆਂ ਗੱਲਾਂ ਕਰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਅਸੀਂ ਦੇਸ਼ ਬਣਾਉਣਾ ਹੈ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਸੁਣ ਕੇ ਮੈਨੂੰ ਇਕ ਹੋਰ ਕਹਾਵਤ ਯਾਦ ਆਉਂਦੀ ਹੈ—ਅੱਖਾਂ ਉਤੇ ਪੱਟੀ ਬੰਨ੍ਹ ਕੇ ਖੂਹ ਉਤੇ ਜਾਣਾ । 'ਉਹ ਖੂਹ ਤੇ ਜਾਣਾ ਤਾਂ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਨ ਪਰ ਅੱਖਾਂ ਤੇ ਪੱਟੀ ਬੰਨ੍ਹ ਕੇ । ਜੇਕਰ ਇਹ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਦੇਸ਼ ਤਰੱਕੀ ਕਰੇ ਤਾਂ ਇਹ ਕੋਈ ਸੁਚੱਜੇ ਸੁਝਾਵ ਦੇਣ ਅਤੇ ਕੋਈ Constructive ਨੁਕਤਾਚੀਨੀ ਕਰਨ । ਪਰ ਸਭਰਵਾਲ ਜੀ ਦੀ ਸਪੀਚ ਨੂੰ ਸੁਣ ਕੇ ਤਾਂ ਇਹ ਮਲੂਮ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਕਿ ਉਹ ਇਸ ਢੰਗ ਨਾਲ ਵੇਖਦੇ ਹਨ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਹਰ ਚੀਜ਼ ਵਿਚ ਫ਼ਿਰਕਾਦਾਰਾਨਾ ਢੰਗ ਹੀ ਨਜ਼ਰ ਆਉਂਦਾ ਹੈ । ਉਹ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਨਹਿਰਾਂ ਫ਼ਿਰਕਾਦਾਰਾਨਾ ਢੰਗ ਨਾਲ ਲਗਾਈਆਂ ਜਾਂਦੀਆਂ ਹਨ । ਹਿੰਦੂ ਸਿਖ ਦੇ ਨਾਤੇ ਨਾਲ ਸਾਰੇ ਕੰਮ ਕੀਤੇ ਜਾਂਦੇ ਹਨ; ਹਿੰਦੂਆਂ ਨੂੰ ਕੁਝ ਨਹੀਂ ਮਿਲਦਾ ਹੈ । ਮੇਰੇ ਕਹਿਣ ਦਾ ਮਤਲਬ ਹੈ ਕਿ ਜੇਕਰ ਅਸੀਂ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਾਂ ਕਿ ਦੇਸ਼ ਨੂੰ ਬਣਾਉਣਾ ਹੈ ਅਤੇ General Administration ਪਾਕ ਪਵਿੱਤਰ ਅਤੇ efficient ਕਰਨਾ ਹੈ ਤਾਂ ਅਸੀਂ ਇਸ ਹਿੰਦੂ ਸਿਖ ਦੇ ਵਿਤਕਰੇ ਤੋਂ ਆਪਣੇ ਆਪ ਨੂੰ ਬਚਾਉਣਾ ਹੈ ਅਤੇ ਅਫ਼ਸਰਾਂ ਨੂੰ ਵੀ ਇਸ ਤੋਂ above ਰਖਣਾ ਹੈ । ਮੈਂ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਹੋਰ ਇਸ ਗੱਲ ਨੂੰ ਅਗੇ ਨਹੀਂ ਖਿਚਦਾ ਅਤੇ ਇੰਨਾਂ ਹੀ ਕਹਿ ਕੇ ਬੰਦ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ।

ਮੈਂ ਹੁਣ ਅਪਣੀ ਸਰਕਾਰ ਦੀ ਇਕ ਹੋਰ ਚੀਜ਼ ਵਲ ਤਵਜੁਹ ਦਿਵਾਣੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ । ਅਜ ਮੇਰੇ ਦੇਸ਼ ਵਿਚ ਇਕ ਬੜੀ ਭਾਰੀ ਲਾਅਨਤ ਹੈ ਅਤੇ ਉਹ ਬੜੇ ਜ਼ੋਰਾਂ ਦੇ ਨਾਲ ਚਲ ਰਹੀ ਹੈ । ਉਹ ਹੈ smuggling । ਮੈਂ ਇਹ ਵੀ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਇਹ ਜੋ ਸਾਡੇ smuggling ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ ਇਹ ਲਾਅਣਤ ਹੀ ਨਹੀਂ ਬਲਕਿ ਸਭ ਤੋਂ ਵਡੀ ਬੁਰਾਈ ਹੈ ਜਿਹੜੀ ਕਿ ਸਾਨੂੰ ਲੈ ਡੁਬੇਗੀ ਅਤੇ ਇਸ ਦਾ ਮਜ਼ਬੂਤ ਹੱਥਾਂ ਦੇ ਨਾਲ ਮੁਕਾਬਲਾ ਕਰਨ ਦੀ ਜ਼ਰੂਰਤ ਹੈ । ਮੈਂ ਇਸ ਬਾਰੇ ਕੁਝ ਗੱਲਾਂ ਚੀਫ਼ ਮਿਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ, ਦੇ ਨੋਟਿਸ ਵਿਚ ਲਿਆਣੀਆਂ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ । ਜਿਥੋਂ ਤਕ smugglers ਦਾ ਤੁਅਲੁਕ ਹੈ ਉਹ ਲੱਖਾਂ ਰੁਪਇਆਂ ਦੀ smuggling ਕਰਦੇ ਹਨ ਅਤੇ ਕਿਹਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਇਹ smuggling ਜੋ ਹੈ ਪਿੰਡਾਂ ਵਾਲੇ ਹੀ ਕਰਦੇ ਹਨ । ਮੈਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਗੱਲਾਂ ਨੂੰ ਸੁਣ ਕੇ ਬੜਾ ਹੈਰਾਨ ਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ

[ਸਰਦਾਰ ਨਾਰਾਇਣ ਸਿੰਘ]

ਗੱਲ ਕੁਝ ਹੈ ਅਤੇ ਕਿਹਾ ਕੁਝ ਹੋਰ ਹੀ ਜਾਂਦਾ ਹੈ । ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਾਂ ਕਿ 50 ਹਜ਼ਾਰ, ਲੱਖ, ਦੋ ਲੱਖ, ਚਾਰ ਲੱਖ ਦਾ ਸੋਨਾ, ਜਾਂ ਜਿੰਨਾਂ ਵੀ ਸੋਨਾ ਇਥੇ smuggle ਹੋ ਕੇ ਆਉਂਦਾ ਹੈ, ਉਸ ਦੇ ਅੱਡੇ ਇਥੇ ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਸ਼ਹਿਰ ਵਿਚ ਬਣੇ ਹੋਏ ਹਨ ਅਤੇ ਬਾਕਾਇਦਾ organised ਤਰੀਕਿਆਂ ਨਾਲ ਇਹ ਕੰਮ ਹੁੰਦਾ ਹੈ । ਹੁੰਦਾ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਦੇ ਅਮੀਰ ਆਦਮੀ ਬਾਰਡਰ ਦੇ ਕੁਝ ਇਸਾਈਆਂ ਨੂੰ ਇੱਕਠੇ ਕਰਕੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਅਪਣੇ ਨੌਕਰ ਭੇਜਦੇ ਹਨ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਰਾਹੀਂ smuggling ਕੀਤੀ ਜਾਂਦੀ ਹੈ । ਜੇਕਰ ਇਸ ਬੁਰਾਈ ਨੂੰ ਸਖਤ ਹੱਥਾਂ ਦੇ ਨਾਲ ਨ ਰੋਕਿਆ ਗਿਆ ਤਾਂ ਇਹ ਐਸੀ ਲਾਅਨਤ ਹੈ ਜਿਹੜੀ ਕਿ ਸਾਡੇ ਦੇਸ਼ ਨੂੰ ਤਬਾਹ ਬਰਦਾਦ ਕਰ ਦੇਵੇਗੀ ਅਤੇ ਸਾਰੀ economy ਨੂੰ ਦਰਹਮ ਬਰਹਮ ਕਰ ਦੇਵੇਗੀ । ਮੈਂ ਆਪ ਦੀ ਰਾਹੀਂ ਚੀਫ਼ ਮਿਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬਨੂੰ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਉਹ ਇਸ ਗੱਲ ਵਲ ਖ਼ਾਸ ਤੌਰ ਤੇ ਧਿਆਨ ਦੇਣ ਅਤੇ ਇਹ ਜਿਹੜੀ ਲਾਹਨਤ ਹੈ ਇਸ ਨੂੰ ਸਖਤ ਹਥਾਂ ਨਾਲ ਖ਼ਤਮ ਕਰਨ ਤਾਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਸ਼ਹਿ ਨ ਮਿਲੇ ।

ਇਸ ਤੋਂ ਬਾਅਦ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੇਰੇ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਇਤਨੀ ਗੁੰਡਾਗਰਦੀ ਹੈ ਕਿ ਅਸੀਂ ਕੰਨਾਂ ਤੇ ਹਥ ਰਖਦੇ ਹਾਂ । ਕੀ ਚੀਫ਼ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਦੇ ਨੋਟਿਸ ਵਿਚ ਇਹ ਚੀਜ਼ ਨਹੀਂ ਕਿ ਬਾਕੀ ਲੋਕਾਂ ਦਾ ਕੀ ਹਾਲ ਹੋਵੇਗਾ ਜਦੋਂ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਆਪਣੀ ਪਗ ਉਛਾਲੀ ਜਾ ਸਕਦੀ ਹੈ ? ਕੀ ਇਹ ਗੁੰਡਾਗਰਦੀ ਨਹੀਂ ਕਿ ਲੁਧਿਆਣਾ ਸਟੇਸ਼ਨ ਉਤੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਪਤ ਉਤਾਰੀ ਜਾਵੇ ? ਕੀ ਇਹ ਗੁੰਡਾ ਗਰਦੀ ਨਹੀਂ ਕਿ ਮਹਾਤਮਾ ਗਾਂਧੀ ਜੀ ਦੇ ਸੱਚੇ ਪੈਰੋਕਾਰ, ਭਗਤ ਅਤੇ ਦੇਸ਼ ਦੇ ਇਕ ਮਹਾਨ ਵਿਅਕਤੀ ਢੇਬਰ ਜੀ ਦੀ ਟੋਪੀ ਉਥੇ ਪੈਰਾਂ ਵਿਚ ਰੋਲੀ ਜਾਵੇ ? ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਹ ਗੱਲ ਨ ਤੁਹਾਡੇ ਕੋਲੋਂ ਭੁਲੀ ਹੋਈ ਹੈ ਅਤੇ ਨ ਸਰਦਾਰ ਪਰਤਾਪ ਸਿੰਘ ਕੈਰੋਂ ਕੋਲੋਂ ਹੀ ਭੁਲੀ ਹੋਈ ਹੈ ਕਿ ਜਲੰਧਰ ਵਿਚ ਗੁੰਡਿਆਂ ਨੇ ਕੀ ਕੁਝ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ । ਰਾਹ ਜਾਂਦੀਆਂ ਔਰਤਾਂ ਦੇ ਜੂੜਿਆਂ ਉਤੇ ਝੰਡੀਆਂ ਟੰਗੀਆਂ ਗਈਆਂ, ਦੁੱਪਟੇ ਖਿਚੇ ਗਏ....(*interruptions*) ਲੇਕਿਨ ਬਾਵਜੂਦ ਇਨ੍ਹਾਂ ਗੱਲਾਂ ਦੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਗੁੰਡਿਆਂ ਵਲ ਕੋਈ ਧਿਆਨ ਨਹੀਂ ਦਿਤਾ ਗਿਆ ਹੈ । ਫਿਰ ਕਹਿੰਦੇ ਹੋ ਕਿ ਅਸੀਂ administration ਨੂੰ ਚੰਗਾ ਬਣਾਉਣਾ ਹੈ । ਇਹੋ ਹੀ ਨਹੀਂ ਮੈਂ ਤੁਹਾਨੂੰ ਹੋਰ ਕਈ ਚੀਜ਼ਾਂ ਅਤੇ ਵਾਕਿਆਤ ਦਸ ਸਕਦਾ ਹਾਂ । ਜਿਸ ਦੇਸ਼ ਦੇ ਅੰਦਰ ਜਾਂ ਜਿਸ ਸੂਬੇ ਦੇ ਅੰਦਰ ਗੁੰਡਿਆਂ ਨੂੰ ਇਤਨੀ ਸ਼ਹਿ ਮਿਲ ਜਾਵੇ ਕਿ ਉਹ ਗੱਡੀਆਂ ਡਕ ਸਕਦੇ ਹਨ, ਵੱਡੇ ਵੱਡੇ ਵਿਅਕਤੀਆਂ ਉਤੇ ਠੀਮਾਂ ਅਤੇ ਢੇਲੇ ਮਾਰ ਸਕਦੇ ਹਨ, ਕਤਲ ਕਰਨ ਲਈ ਜਾ ਸਕਦੇ ਹਨ, ........(voices of jhooth jhooth) ਝੂਠ ਨਹੀਂ ਇਹ ਬਿਲਕੁਲ ਠੀਕ ਹੈ । ਗੱਡੀਆਂ ਡੱਕੀਆਂ ਗਈਆਂ ਹਨ । ਮਹਾਨ ਵਿਅਕਤੀਆਂ ਉਤੇ ਢੇਲੇ ਸੁਟੇ ਗਏ ਹਨ । ਇਹ ਝੂਠ ਇਸ ਲਈ ਬਣਦਾ ਹੈ ਕਿ......

**श्री बलराम दास टंडन** : यह बिल्कुल झूठ है ।

**ਸਰਦਾਰ ਨਾਰਾਇਣ ਸਿੰਘ** : ਟੰਡਣ ਸਾਹਿਬ ਜ਼ਰਾ ਹੌਸਲੇ ਨਾਲ ਸੁਣੋ ਅਜੇ ਇਸ ਤੋਂ ਇਲਾਵਾ ਮੈਂ ਹੋਰ ਵੀ ਗੱਲਾਂ ਦਸਣੀਆਂ ਹਨ । ਤੁਸੀਂ ਅਜੇ ਹੌਸਲਾ ਰਖੋ .....

**श्री लाल चंद** : On a point of order, Sir, 'Kings of smugglers' कहना और गुंडे कहना या किसी मेम्बर को point out करके.....

**Mr. Speaker** : This is not a point of order.

**ਸਰਦਾਰ ਨਾਰਾਇਣ ਸਿੰਘ :** ਸਭਰਵਾਲ ਸਾਹਿਬ, ਹੌਸਲਾ ਰਖੋ ਮੈਂ ਨ ਤੁਹਾਨੂੰ ਗੁੰਡਾ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਅਤੇ ਨ ਅਸੈਂਬਲੀ ਦੇ ਕਿਸੇ ਹੋਰ ਮੈਂਬਰ ਨੂੰ ਗੁੰਡਾ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ । ਮੈਂ ਗੁੰਡੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਜਿਹੜੇ ਗਡੀਆਂ ਡਕਦੇ ਹਨ ਅਤੇ ਢੀਮਾਂ ਪੱਥਰ ਮਾਰਦੇ ਹਨ । ਜੇਕਰ ਤੁਸੀਂ ਚੋਰ ਨੂੰ ਚੋਰ ਨਹੀਂ ਕਹੋਗੇ ਅਤੇ ਸਾਧ ਨੂੰ ਸਾਧ ਨਹੀਂ ਕਹੋਗੇ ਤਾਂ....

**Shri Lal Chand :** On a point of Order, Sir. My friend has referred to certain cases at Amritsar. These cases are pending in the Court and I will draw your pointed attention......

**Mr. Speaker :** Is it a *sub-judice* matter.

**Shri Lal Chand :** Yes.

**ਸਰਦਾਰ ਨਾਰਾਇਣ ਸਿੰਘ :** ਮੇਰਾ ਮਤਲਬ ਕਿਸੇ ਖ਼ਾਸ ਗੱਲ ਨਾਲ ਨਹੀਂ, ਮੈਂ ਜਨਰਲ ਗੱਲ ਕਰ ਰਿਹਾ ਹਾਂ । ਮੇਰਾ ਭਾਵ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਜੇਕਰ ਸਚ ਮੁਚ ਆਪਣੇ ਦੇਸ਼ ਵਿਚ ਅਮਨ ਕਾਇਮ ਕਰਨਾ ਹੈ ਤਾਂ ਸਾਨੂੰ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਜਿਹੜੇ 'ਰੇਲ ਡਾਕੇ' ਮਾਰੇ ਜਾਂਦੇ ਹਨ .....

**Shri Lal Chand** : On a point of Order, Sir. This case is pending before the court.

**Mr. Speaker :** Order please. He is generalising it. **He** is not specifying any area.

**ਸਰਦਾਰ ਨਾਰਾਇਣ ਸਿੰਘ :** ਮੈਂ ਕਿਸੇ ਥਾਂ ਦਾ ਨਾਂ ਨਹੀਂ ਲਿਆ । ਮੈਂ ਤਾਂ ਜਨਰਲ ਗੱਲ ਕਰ ਰਿਹਾ ਹਾਂ ਕਿ . . . .

**एक आवाज़ :** कोई स्मगलिंग की भी बात करें ।

**ਸਰਦਾਰ ਨਾਰਾਇਣ ਸਿੰਘ :** ਉਹ ਵੀ ਕਰਾਂਗਾ । ਓਸੇ ਤੇ ਆ ਰਿਹਾ ਹਾਂ । ਮੇਰਾ ਕਹਿਣ ਦਾ ਭਾਵ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਲੋਗ 'ਰੇਲ ਡਾਕੇ' ਮਾਰਦੇ ਹਨ, ਬਜ਼ਾਰਾਂ ਵਿਚ ਲੋਕਾਂ ਦੀ ਇਜ਼ੱਤ ਮਹਿਫ਼ੂਜ਼ ਨਹੀਂ, ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬਾਨ ਦੀ ਇਜ਼ਤ ਮਹਿਫ਼ੂਜ਼ ਨਹੀਂ, ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਕੀ ਇਸ ਤਰੀਕੇ ਨਾਲ ਐਡ-ਮਨਿਸਟ੍ਰੇਸ਼ਨ ਚਲ ਸਕਦੀ ਹੈ ? ਮੈਂ ਸਾਫ਼ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਦ ਤਾਈਂ ਗੁੰਡਿਆਂ ਤੇ ਕੰਟਰੋਲ ਕਰਨ ਲਈ ਸਖ਼ਤੀ ਨਾਲ ਕਦਮ ਨਹੀਂ ਉਠਾਏ ਜਾਂਦੇ ਤਦ ਤਾਈਂ ਇਹ ਲੋਗ ਬਾਜ਼ਾਰਾਂ ਵਿੱਚ, ਲੋਕਾਂ ਵਿੱਚ ਦਹਿਸ਼ਤ ਫੈਲਾਉਣ ਤੋਂ ਨਹੀਂ ਰੁਕ ਸਕਦੇ ।

ਮੇਰੇ ਵੀਰ ਸ੍ਰੀ ਕ੍ਰਿਸ਼ਨ ਲਾਲ ਨੇ ਕਿਹਾ ਕਿ ਸਮਗਲਿੰਗ ਦੀ ਵੀ ਕੋਈ ਗੱਲ ਕਰੋ । ਮੈਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਦਸਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਅੱਜ ਦੀ ਅਖ਼ਬਾਰ ਵਿਚ ਇਕ ਖ਼ਬਰ ਨਿਕਲੀ ਹੈ ਕਿ ਬਾਰਡਰ ਤੇ ਇਕ ਆਦਮੀ ਨੂੰ ਤਿੰਨ ਹਜ਼ਾਰ ਰੁਪਏ ਲੈ ਜਾਂਦੇ ਪਕੜਿਆ ਹੈ । ਇਹ ਅੱਜ ਦੀ ਪਰਤਾਪ ਅਖ਼ਬਾਰ ਦੀ ਖ਼ਬਰ ਹੈ । ਉਸ ਨੇ ਬਿਆਨ ਦਿੱਤਾ ਕਿ ਉਹ ਸ਼ਰੀਫਪੁਰਾ ਅਮ੍ਰਿਤਸਰ ਦਾ ਰਹਿਣ ਵਾਲਾ ਹੈ । ਇਹ ਸ਼ਖਸ ਤਿੰਨ ਹਜ਼ਾਰ ਰੁਪਏ ਲੈ ਕੇ ਬਾਰਡਰ ਤੇ

[ਸਰਦਾਰ ਨਾਰਾਇਣ ਸਿੰਘ]
ਆਇਆ । ਇਸ ਨੇ ਬਿਆਨ ਦਿੱਤਾ ਕਿ ਕਲ੍ਹ ਹੀ ਇਹ ਰੁਪਿਆ ਕਢਾਇਆ ਸੀ ਅਰ ਅੱਜ ਓਹ ਪਕੜਿਆ ਗਿਆ.............

**Shri Lal Chand** : On a point of Order, Sir. This case is sub-judice.

**अध्यक्ष महोदय** : वह उस incident का हवाला दे रहे हैं जो पकड़ा गया है । लेकिन इस की merits पर डिस्कशन नहीं हो रही है । (He is referring to an incident. He is not discussing the merits of the case.)

**श्री लाल चन्द** : Merits पर ही हो रही है। (There is a provision in the Land Customs Act for a judicial enquiry into such cases. It will prejudice . . . . . .

**Mr, Speaker** : He is referring to a news item. He is saying that such and such news has appeared in the Press.

**ਸਰਦਾਰ ਨਾਰਾਇਣ ਸਿੰਘ** : ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰ ਰਿਹਾ ਸੀ ਕਿ ਜਿਹੜੇ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀ ਰੁਚੀ ਰਖਣ ਵਾਲੇ ਆਦਮੀ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਤੇ ਛਾਪਾ ਮਾਰਿਆ ਜਾਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਪਰ ਮੁਸ਼ਕਲ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਕਈ ਸਾਡੇ ਭਰਾ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ defend ਕਰਦੇ ਹਨ । ਪਿਛਲੇ ਦਿਨਾਂ ਵਿਚ ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਵਿਚ ਸਰਾਫ਼ਾਂ ਤੇ ਛਾਪਾ ਮਾਰਿਆ ਗਿਆ ਤੇ ਸਾਡੇ ਦੋਸਤਾਂ ਨੇ ਤਕਰੀਰਾਂ ਕੀਤੀਆਂ, ਜਲਸੇ ਕੀਤੇ ਕਿ ਇਕ ਤਬਕੇ ਦੀ ਤਿਜਾਰਤ ਨੂੰ ਫੇਲ੍ਹ ਕੀਤਾ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ । ਮੈਂ ਇਹ ਗੱਲ ਕਹਿਣ ਤੋਂ ਝਿਜਕਦਾ ਨਹੀਂ ਕਿ ਇਹ ਲੋਗ ਖੁਦ ਹੀ ਰੌਲਾ ਪਾਣ ਵਾਲੇ ਹਨ ਔਰ ਖੁਦ ਹੀ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਚੁਕਣ ਵਾਲੇ ਹਨ । ਮੈਂ ਇਹ ਵੀ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਇਸ ਕੰਮ ਵਿਚ Additional Police ਦੇ ਵੱਡੇ ਵੱਡੇ ਆਦਮੀਆਂ ਦਾ ਹੱਥ ਹੈ ਜਿਹੜੇ ਕਿ ਵੱਡੇ ਵੱਡੇ ਆਦਮੀਆਂ ਨਾਲ ਮਿਲ ਕੇ ਸ਼ਰਾਬਾਂ ਪੀਂਦੇ ਹਨ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਬੈਠ ਕੇ ਸਲਾਹਾਂ ਕਰਦੇ ਹਨ । ਇਕ ਹੋਰ ਚੀਜ਼ ਮੈਂ ਇਹ ਅਰਜ਼ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਕੰਮ ਦਿੱਲੀ ਅਤੇ ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਦੇ ਵਿਉਪਾਰੀ ਮਿਲ ਕੇ ਕਰ ਰਹੇ ਹਨ ਅਤੇ ਸਮਗਲਿੰਗ ਦੀ ਹਾਲਤ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਚਾਰ ਚਾਰ ਪੰਜ ਪੰਜ ਮਣ ਸੋਨਾ ਪਕੜਿਆ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ ।

ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਸਭ ਕੰਮ ਸ਼ਹਿਰੀ ਸਮਗਲਰ ਹੀ ਕਰ ਸਕਦੇ ਹਨ ਪੇਂਡੂਆਂ ਦੇ ਪਾਸੋਂ ਪੰਜ ਛੇ ਹਜ਼ਾਰ ਰੁਪਏ ਦੀ ਤਾਂ ਕੀ ਗੱਲ ਕਰਨੀ ਪੰਜ ਛੇ ਪੈਸੇ ਨਹੀਂ ਨਿਕਲਦੇ । ਇਸ ਕੰਮ ਵਿਚ ਸ਼ਹਿਰੀ ਸਰਮਾਇਆਦਾਰਾਂ ਔਰ ਵੱਡੇ ਵੱਡੇ ਆਦਮੀਆਂ ਦਾ ਹੱਥ ਹੈ । ਜੇਕਰ ਇਸ ਨੂੰ ਰੋਕਿਆ ਨਾ ਗਿਆ ਤਾਂ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਭਿਆਨਕ ਹਾਲਾਤ ਪੈਦਾ ਹੋ ਜਾਣਗੇ ਜਿਹੜੇ ਕਿ ਸਾਡੇ ਦੇਸ਼ ਨੂੰ ਤਬਾਹ ਕਰ ਦੇਣਗੇ ਅਤੇ ਸਾਡੀ ਇਕਤਸਾਦੀ ਹਾਲਤ ਨੂੰ ਤਬਾਹ ਕਰ ਦੇਣਗੇ । ਇਸ ਵਾਸਤੇ ਮੈਂ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਬੇਨਤੀ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਉਹ ਇਸ ਤਰਫ਼ ਕੋਈ ਸਖ਼ਤ ਕਦਮ ਉਠਾਣ । ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਅਤੇ ਦੂਜੇ ਸ਼ਹਿਰਾਂ ਵਿਚ ਜੋ ਸੋਨਾ ਸਮਗਲ ਹੋ ਰਿਹਾ ਹੈ ਉਸ ਵਿਚ ਵਡੇ ਵਡੇ ਸਰਮਾਇਆਦਾਰਾਂ ਅਤੇ ਅਸੈਂਬਲੀ ਦੇ ਕੁਝ ਮੈਂਬਰਾਂ ਦਾ ਹੱਥ ਹੈ ।'

**चौधरी धरम सिंह राठी** : और वजीरों का हाथ है ।

**ਸਰਦਾਰ ਨਾਰਾਇਣ ਸਿੰਘ :** ਰਾਣੀ ਸਾਹਿਬ ਤੁਸੀਂ ਗੁਲਾਬੀ ਰੰਗ ਦੀ ਨਵੀਂ ਪਗ ਬੰਨ੍ਹੀ ਹੈ ਜਿਹੜੀ ਸਰਮਾਇਆਦਾਰੀ ਦੀ ਨਿਸ਼ਾਨੀ ਹੈ। ਵਜ਼ੀਰਾਂ ਵਿਚਾਰਿਆਂ ਕੋਲ ਪੈਸਾ ਕਿਥੋਂ ਆਇਆ ਉਨ੍ਹਾਂ ਕੋਲ ਤਾਂ ਦੋ ਪੈਸੇ ਨਹੀਂ ਬਚਦੇ।

ਮੈਂ ਆਪ ਦੀ ਸੇਵਾ ਵਿਚ ਕੁਝ ਤਜਵੀਜ਼ਾਂ ਪੇਸ਼ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਇਹ ਸਮਗਲਿੰਗ ਦੂਰ ਹੋ ਸਕਦੀ ਹੈ। (ਘੰਟੀ ਦੀ ਆਵਾਜ਼) ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ ਘੰਟੀ ਵਜਾਉਣ ਲਗ ਪਏ ਹਨ, ਇਸ ਦਾ ਮਤਲਬ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਮੇਰਾ ਵਕਤ ਖ਼ਤਮ ਹੋ ਗਿਆ ਹੈ। ਮੈਂ ਸਿਰਫ਼ ਇਕ ਦੋ ਮਿਨਟਾਂ ਵਿਚ ਕੁਝ ਤਜਵੀਜ਼ਾਂ ਆਪਦੇ ਸਾਹਮਣੇ ਰਖਕੇ ਖ਼ਤਮ ਕਰ ਦਿਆਂਗਾ। ਮੇਰੀ ਪਹਿਲੀ ਤਜਵੀਜ਼ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਬਾਰਡਰ ਦੀ ਪੁਲਿਸ ਦੀਆਂ ਛੇਤੀ ਤੋਂ ਛੇਤੀ ਤਬਦੀਲੀਆਂ ਕੀਤੀਆਂ ਜਾਣ ਤਾਕਿ ਉਹ ਸਮਗਲਰਜ਼ ਨਾਲ ਰਲ ਨਾ ਸਕਣ। ਦੂਜੀ ਇਹ ਕਿ ਦਿੱਲੀ ਔਰ ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਦੋਨਾਂ ਦੀ ਪੁਲਿਸ ਨੂੰ ਹੁਸ਼ਿਆਰ ਕੀਤਾ ਜਾਏ ਔਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਬਾਕਾਇਦਾ ਚੈਕਿੰਗ ਹੋਵੇ ਕਿਉਂਕਿ ਦਿੱਲੀ ਔਰ ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਦੇ ਸਮਗਲਰ ਰਲਕੇ ਇਹ ਕੰਮ ਕਰ ਰਹੇ ਹਨ। ਜਿੰਨਾਂ ਚਿਰ ਇਹ ਚੈਕਿੰਗ ਨਹੀਂ ਹੁੰਦੀ ਸਮਗਲਿੰਗ ਨਹੀਂ ਰੁਕ ਸਕਦੀ। ਤੀਜੀ ਤਜਵੀਜ਼ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਯੂਨੀਅਨ ਸਰਕਾਰ ਨਾਲ ਮਿਲ ਕੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਗੁੰਡਿਆਂ ਨੂੰ ਸਖ਼ਤ ਸਜਾਵਾਂ ਦਿੱਤੀਆਂ ਜਾਣ ਤਾਕਿ ਉਹ ਕੋਈ ਇਸ ਕਿਸਮ ਦੀ ਚੀਜ਼ ਨਾ ਕਰ ਸਕਣ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਲਫ਼ਜ਼ਾਂ ਨਾਲ, ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਬ, ਮੈਂ ਤੁਹਾਡਾ ਸ਼ੁਕਰਗੁਜ਼ਾਰ ਹਾਂ ਕਿ ਤੁਸੀਂ ਮੈਨੂੰ ਸਮਾ ਦਿੱਤਾ। (ਘੰਟੀ ਦੀ ਆਵਾਜ਼) ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਤਜਵੀਜ਼ਾਂ ਤੇ ਅਮਲ ਹੋਣ ਤੇ ਸਮਗਲਿੰਗ ਰੁਕ ਸਕਦੀ ਹੈ।

**ਸਰਦਾਰ ਮਿਹਰ ਸਿੰਘ (ਫਰੀਦਕੋਟ) :** ਮੁਹਤਰਮ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਹਾਊਸ ਵਿਚ ਗੱਲਾਂ ਸੁਣਕੇ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਲਗਦਾ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਸਾਡਾ ਆਪਣਾ ਪੰਜਾਬ ਦਾ ਹਾਊਸ ਨਹੀਂ। ਮੇਰੇ ਆਪਣੇ ਖ਼ਿਆਲ ਦੇ ਮੁਤਾਬਕ ਜਿੰਨੀਆਂ ਵੀ ਗੱਲਾਂ Law and Order ਨੂੰ condemn ਕਰਨ ਲਈ ਕੀਤੀਆਂ ਗਈਆਂ ਹਨ ਬੜੀਆਂ ਓਪਰੀਆਂ ਓਪਰੀਆਂ ਜਾਪਦੀਆਂ ਹਨ। ਮੈਂ ਇਹ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਸਟੇਟ ਦੀ administration ਸਾਰੇ ਹਿੰਦੁਸਤਾਨ ਦੀਆਂ States ਨਾਲੋਂ ਚੰਗੀ ਹੈ ਔਰ ਅਸੀਂ ਇਸ ਤੇ ਬਜਾ ਤੌਰ ਤੇ ਫ਼ਖਰ ਕਰ ਸਕਦੇ ਹਾਂ। ਜ਼ਿਲ੍ਹਾ ਬਠਿੰਡਾ ਜਿਥੇ ਮੈਂ ਰਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿਸੇ ਜ਼ਮਾਨੇ ਵਿਚ ਡਾਕੂਆਂ ਅਤੇ ਚੋਰਾਂ ਦਾ ਘਰ ਹੁੰਦਾ ਸੀ ਔਰ ਕਤਲਾਂ ਦੀ ਪਨਾਹਗਾਹ ਹੁੰਦਾ ਸੀ ਓਥੇ ਮੈਂ ਪਿਛਲੇ ਦੋ ਸਾਲਾਂ ਤੋਂ ਦੇਖ ਰਿਹਾ ਹਾਂ ਕਿ ਕੋਈ ਡਾਕੇ, ਕਤਲ ਜਾਂ ਰਾਹਜ਼ਨੀ ਦੀ ਵਾਰਦਾਤ ਨਹੀਂ ਹੋਈ ਔਰ ਖ਼ਾਸ ਕਰ ਐਸੇ ਵਕਤ ਵਿਚ ਜਦੋਂ ਕਿ ਸਾਡੀ ਸਾਰੀ ਐਡਮਿਨਿਸਟਰੇਸ਼ਨ ਮੁਲਕ ਦੇ ਤਰੱਕੀ ਦੇ ਕੰਮ, ਸੜਕਾਂ ਬਣਾਉਣ ਅਤੇ ਲੋਗਾਂ ਨੂੰ ਬਿਜਲੀ ਮੁਹੱਈਆ ਕਰਨ ਵਿਚ ਲਗੀ ਹੋਵੇ। ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਨੇ Law and Order ਵਿਚ ਬਹੁਤ ਜਲਦੀ ਸੁਧਾਰ ਕੀਤਾ ਹੈ। ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਵਿਚ ਤਿੰਨ ਲੱਖ ਦੇ ਜਲੂਸ ਆਮਣੇ ਸਾਹਮਣੇ ਜਾ ਰਹੇ ਹੋਣ ਔਰ ਮਜ਼ਹਬੀ ਜਨੂੰਨ ਵੀ ਆਪਣੀ climax ਤੇ ਹੋਵੇ ਹੋਰ ਕੋਈ ਹੋਰ incident ਤੇ ਕੀ ਹੋਣਾ ਸੀ ਸਾਰੇ ਸ਼ਹਿਰ ਵਿਚ ਕੁੱਤੇ ਦਾ ਪੈਰ ਵੀ ਨਾ ਮਿਧਿਆ ਗਿਆ ਹੋਵੇ ਤਾਂ ਸਾਨੂੰ ਪੁਲਿਸ ਦੇ ਕੰਮ ਦੀ ਸ਼ਲਾਘਾ ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ। ਓਥੇ Law and Order ਏਨਾਂ ਚੰਗਾ ਸੀ ਕਿ ਪੁਲਿਸ ਨੂੰ attention ਕਰਨ ਦੀ ਜ਼ਰੂਰਤ ਨਹੀਂ ਪਈ। ਚੀਫ਼ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਖ਼ੁਦ ਕੰਟਰੋਲ ਰੂਮ ਵਿਚ ਬੈਠੇ ਸਨ। ਲੋਕਾਂ ਵਿਚ ਬੜਾ ਇਸ਼ਤਿਆਲ ਸੀ ਪਰ ਇਸ ਦੇ ਬਾਵਜੂਦ ਵੀ ਅਮਨ ਲਈ

[ਸਰਦਾਰ ਮਿਹਰ ਸਿੰਘ]

ਕੋਈ ਖਤਰਾ ਪੈਦਾ ਨਹੀਂ ਹੋਇਆ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਸਾਰੀਆਂ ਗੱਲਾਂ ਦੇ ਬਾਵਜੂਦ ਜੇਕਰ Law and Order ਨੂੰ condemn ਕੀਤਾ ਜਾਏ ਤਾਂ ਚੰਗਾ ਨਹੀਂ ਲਗਦਾ ਔਰ ਉਸ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਨਿੰਦਣਾ ਚੰਗਾ ਨਹੀਂ ਲਗਦਾ ਜਿਸ ਨੇ ਸਾਨੂੰ ਖੁਸ਼ਹਾਲੀ ਦਿੱਤੀ ਹੋਵੇ।

ਪਰ ਮੈਂ ਇਥੇ ਕੀਤੀਆਂ ਗਈਆਂ ਗੱਲਾਂ ਨੂੰ ਸੁਣ ਕੇ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਮਹਿਸੂਸ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਜਿਵੇਂ ਇਹ ਹਾਊਸ ਸਾਡਾ ਆਪਣਾ ਹਾਊਸ ਨਹੀਂ ਹੈ, ਇਹ ਆਰਜ਼ੀ ਜਿਹਾ phase ਹੈ। ਮੈਂ ਮੰਨਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਐਡਮਿਨਿਸਟ੍ਰੇਸ਼ਨ ਸੰਤੋਸ਼ਜਨਕ ਤਰੀਕੇ ਨਾਲ ਕੰਮ ਕਰ ਰਹੀ ਹੈ ਤੇ ਇਸ ਦਾ ਸਬੂਤ ਸਾਫ਼ ਇਸ ਤੋਂ ਪਤਾ ਲਗਦਾ ਹੈ ਕਿ ਮੇਰੀਆਂ ਬੁਹਤ ਸਾਰੀਆਂ ਭੈਣਾਂ ਅੱਜ ਇਸ ਹਾਊਸ ਵਿਚ ਵਿਰਾਜਮਾਨ ਹਨ। ਜੇ ਐਡਮਨਿਸਟ੍ਰੇਸ਼ਨ ਚੰਗੀ ਨਾ ਹੁੰਦੀ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ election ਵਿਚ ਕਾਮਯਾਬ ਹੋਣਾ ਬੁਹਤ ਔਖਾ ਸੀ। ਅਸੀਂ ਵੇਖਦੇ ਰਹੇ ਹਾਂ ਕਿ election ਦੇ ਦਿਨਾਂ ਵਿਚ ਔਰਤਾਂ ਪ੍ਰਾਂਤ ਦੇ interior ਦੇ ਹਿੱਸਿਆਂ ਵਿਚ ਜਾ ਜਾ ਕੇ ਖੁਲ੍ਹ ਤੇ ਆਜ਼ਾਦੀ ਨਾਲ ਆਪਣੀਆਂ ਵੋਟਾਂ ਵਾਸਤੇ convassing ਕਰਦੀਆਂ ਫ਼ਿਰਦੀਆਂ ਸਨ। ਜੇ ਪੁਲਿਸ ਦਾ ਇੰਤਜ਼ਾਮ ਚੰਗਾ ਨਾ ਹੁੰਦਾ ਤਾਂ ਭਾਵੇਂ lady candidates ਆਪਣੇ ਨਾਲ 50,50 body-guards ਵੀ ਲੈ ਜਾਂਦੀਆਂ ਤਾਂ ਵੀ ਬਦਮਾਸ਼ਾਂ ਨੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਲਈ ਕਈ ਔਕੜਾਂ ਤੇ ਔਖਿਆਈਆਂ ਪੈਦਾ ਕਰ ਦੇਣੀਆਂ ਸਨ। ਜੇ Administration ਚੰਗੀ ਨ੍ਹ ਹੁੰਦੀ ਤਾਂ ਐਨੇ ਸ਼ਾਨਦਾਰ ਤਰੀਕੇ ਨਾਲ elections ਦਾ ਕੰਮ ਸਮਾਪਤ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕਦਾ ਸੀ। ਇਸ ਲਈ ਸਾਨੂੰ ਪੁਲਿਸ ਦਾ ਧੰਨਵਾਦ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਇਹ ਕਹਿਣਾ ਕਿ ਪੁਲਿਸ ਮਾੜੀ ਹੈ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਅਨਿਆਂ ਕਰਨਾ ਹੈ। ਮੈਂ ਨਹੀਂ ਕਹਿੰਦਾ ਕਿ ਉਹ missionery zeal ਦੇ ਭਾਵ ਨਾਲ ਕੰਮ ਕਰਦੀ ਹੈ ਪਰ ਇਸ ਗੱਲ ਤੋਂ ਵੀ ਇਨਕਾਰ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਜਾ ਸਕਦਾ ਕਿ ਉਸ ਦਾ ਲਹਿਜ਼ਾ ਤੇ ਰਵੱਈਆ ਕਾਫ਼ੀ ਹੱਦ ਤਕ ਤਬਦੀਲ ਹੋ ਗਿਆ ਹੈ। ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਪੁਰਾਣੇ ਤੇ ਬੋਸੀਦਾ ਆਦਮੀਆਂ ਦੇ outlook ਨੂੰ ਬਦਲਨਾ ਕੋਈ ਸੌਖਾ ਕੰਮ ਨਹੀਂ। ਭਾਵੇਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ outlook ਐਨਾ ਤਬਦੀਲ ਨਹੀਂ ਹੋਇਆ ਜਿੰਨਾ ਕਿ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਸੀ ਪਰ ਜਿਸ ਹੱਦ ਤਕ ਤਬਦੀਲੀ ਹੋਈ ਹੈ ਉਹ ਸ਼ਲਾਘਾਯੋਗ ਹੈ। ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ Administration ਵਧੇਰੀ improve ਕਰ ਸਕਦੀ ਹੈ ਜੇ ਸਰਕਾਰ ਇਸ ਵਲ ਜ਼ਰਾ ਜ਼ਿਆਦਾਂ ਧਿਆਨ ਦੇਵੇ। ਪਹਿਲਾਂ ਸਰਕਾਰ election ਦੇ ਕੰਮਾਂ ਵਿਚ ਰੁਝੀ ਰਹੀ, ਫੇਰ integration ਦੇ ਮਾਮਲਿਆਂ ਵਿਚ ਰੁਝੀ ਰਹੀ। ਇਸ ਲਈ ਉਹ ਆਪਣਾ ਧਿਆਨ ਦੂਜੇ ਮਾਮਲਿਆਂ ਵਲ ਨਹੀਂ ਦੇ ਸਕੀ। ਅਸਲ ਇੰਤਜ਼ਾਮ ਜ਼ਿਲਿਆਂ ਵਿਚ ਹੁੰਦਾ ਹੈ। ਸਾਨੂੰ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਜ਼ਿਲਿਆਂ ਦੀ ਤਰਤੀਬ ਕਰਕੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਮਜ਼ਬੂਤ ਬਣਾਉਣ ਦੀ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਕਰੀਏ। ਹਾਲਾਤ ਮੁਤਾਲਬਾ ਕਰਦੇ ਸਨ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਤੇ ਪੈਪਸੂ ਇਕੱਠਾ ਕੀਤਾ ਜਾਏ ਕਿਉਂਕਿ ਪੈਪਸੂ ਦੀ ਵਖਰੀ ਜੁਗਰਾਫੀਆਈ ਪੁਜ਼ੀਸ਼ਨ ਕੋਈ ਨਹੀਂ ਸੀ। ਹੁਣ ਸਾਨੂੰ ਪੰਜਾਬ ਤੇ ਪੈਪਸੂ ਇਕਠੇ ਹੋ ਜਾਣ ਦੇ ਬਾਅਦ ਇਹ ਫ਼ੈਸਲਾ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਸੀ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਕਿਹੜੀ ਤਹਿਸੀਲ ਪੈਪਸੂ ਦੇ ਜ਼ਿਲੇ ਵਿਚ ਸ਼ਾਮਲ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਤੇ ਪੈਪਸੂ ਦੀ ਕਿਹੜੀ ਤਹਿਸੀਲ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਜ਼ਿਲੇ ਨਾਲ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ। ਇਹ ਮਾਮਲਾ ਸਭ ਤੋਂ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹੈ ਤੇ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਇਸ ਪਾਸੇ ਛੇਤੀ ਧਿਆਨ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ।, ਡਿਸਟ੍ਰਿਕ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਬਣਾਉਣੇ ਚਾਹੀਦੇ ਹਨ ਕਿ ਆਦਮੀ ਸੁਬਾਹ ਚਲ ਕੇ Headquarters ਤੋਂ ਸ਼ਾਮ ਨੂੰ ਆਸਾਨੀ ਨਾਲ ਵਾਪਸ ਘਰ ਪਹੁੰਚ

ਜਾਏ । Kandaghat, Nalagarh ਤੇ Kapurthala ਦੇ ਲੋਕ ਕਮਿਸ਼ਨਰ ਕੋਲ ਪਟਿਆਲੇ ਜਾ ਕੇ ਪੇਸ਼ ਹੁੰਦੇ ਹਨ ਤੇ Narnaul ਦੇ ਆਦਮੀ ਵੀ ਪਟਿਆਲੇ ਆਉਂਦੇ ਹਨ । ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਹੀ ਲੰਬੀ ਦੇ ਥਾਨੇ ਦੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਛੋਟੀ ਮੋਟੀ ਤਕਲੀਫ ਲਈ 10 ਰੁਪਏ ਕਿਰਾਇਆ ਭਰ ਕੇ ਫਿਰੋਜ਼ਪੁਰ ਜਾਣਾ ਪੈਂਦਾ ਹੈ ਜਿਹੜਾ ਉਸ ਥਾਨੇ ਤੋਂ 90 ਮੀਲ ਦੇ ਫ਼ਾਸਲੇ ਤੇ ਹੈ । ਇਨ੍ਹਾਂ ਔਖਿਆਈਆਂ ਦਾ ਹੱਲ ਆਸਾਨੀ ਨਾਲ ਢੂੰਡਿਆ ਜਾ ਸਕਦਾ ਹੈ ਜੇ ਫਰੀਦਕੋਟ ਨੂੰ District Headquarter ਬਣਾ ਦਿਤਾ ਜਾਏ । ਅਸੀਂ ਹਰ ਸਾਲ ਆਮ ਤੌਰ ਤੇ ਵੇਖਦੇ ਹਾਂ ਕਿ ਹੜ੍ਹਾਂ ਦੇ ਕਾਰਨ ਫਿਰੋਜ਼ਪੁਰ ਨੂੰ ਬੜਾ ਨੁਕਸਾਨ ਪਹੁੰਚਦਾ ਹੈ । ਪਿਛੇ ਜਿਹੇ ਉਥੋਂ ਦੀ ਜੇਲ੍ਹ ਢੈ ਗਈ ਤੇ ਇਸ ਕਾਰਨ ਕਈ ਕੈਦੀ ਨਸ ਗਏ । ਇਨ੍ਹਾਂ ਹਾਲਤਾਂ ਵਿਚ ਮੈਨੂੰ ਕੋਈ ਵਜ੍ਹਾ ਨਹੀਂ ਦਿਸਦੀ ਕਿ ਕਿਉਂ ਨ ਉਥੋਂ ਦੀ administration ਫਿਰੋਜ਼ਪੁਰ ਤੋਂ ਫਰੀਦਕੋਟ ਲਿਆਂਦੀ ਜਾਏ । ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਜ਼ੀਰਾ ਤਹਿਸੀਲ ਨੂੰ ਫ਼ਾਇਦਾ ਹੈ ਫ਼ਾਜ਼ਲਕਾ ਮੁਕਤਸਰ ਅਤੇ ਮੋਗੇ ਦੀਆਂ ਤਹਿਸੀਲਾਂ ਦਿਆਂ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਫ਼ਾਇਦਾ ਹੈ । ਤੇ ਜਿਥੇ ਆਮ ਜਨਤਾ ਨੂੰ ਫ਼ਾਇਦਾ ਪਹੁੰਚਣਾ ਹੋਵੇ ਉਹ ਕੰਮ ਕਰਨ ਵਿਚ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਨੂੰ ਕਿਸੇ ਕਿਸਮ ਦਾ ਸੰਕੋਚ ਨਹੀਂ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ । ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦੋ ਜ਼ਿਲਿਆਂ ਨੂੰ amalgamate ਕਰਨ ਦਾ ਵਿਚਾਰ ਹੋਵੇ ਉਥੇ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਨੂੰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਜ਼ਿਲਿਆਂ ਦੇ M.L.A.s ਦੀ ਇਕ ਕਮੇਟੀ ਬਣਾ ਦੇਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ । ਇਹ ਕਮੇਟੀ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਪਾਸ ਸਿਫ਼ਾਰਿਸ਼ ਕਰੇ ਕਿ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਉਨ੍ਹਾਂ ਜ਼ਿਲਿਆਂ ਦੀ redistribution ਕੀਤਾ ਜਾਏ । ਇਸ ਵੇਲੇ ਅੰਬਾਲਾ ਤੇ ਪਟਿਆਲਾ ਦੀਆਂ ਕਮਿਸ਼ਨਰੀਆਂ ਨਾਲ ਨਾਲ ਹਨ । ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਪਟਿਆਲਾ ਕਮਿਸ਼ਨਰੀ ਦਾ Headquarter ਬਠਿੰਡਾ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਬਠਿੰਡਾ Commercial ਸ਼ਹਿਰ ਹੈ । ਇਥੇ ਸੱਤ ਸੜਕਾਂ metalled ਬਣ ਰਹੀਆਂ ਹਨ । ਇਥੋਂ ਸਤ ਪਾਸੇ ਰੇਲਾਂ ਜਾਂਦੀਆਂ ਹਨ ਅਰਥਾਤ ਇਹ ਬੜਾ ਭਾਰੀ junction ਹੈ । ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਬਠਿੰਡਾ ਸੰਗਰੂਰ ਫਿਰੋਜ਼ਪੁਰ ਹਿਸਾਰ ਪਟਿਆਲਾ ਤੇ ਕੁਝ ਇਲਾਕਾ ਲੁਧਿਆਨੇ ਦਾ ਪਾਕੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਪੰਜਾ ਜ਼ਿਲਿਆਂ ਦੀ ਕਮਿਸ਼ਨਰੀ ਬਠਿੰਡਾ ਵਿਚ ਬਣ ਸਕਦੀ ਹੈ ਸਾਨੂੰ ਇਹ ਗੱਲ ਭੁਲ ਨਹੀਂ ਜਾਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਕਿ ਪਾਕਿਸਤਾਨ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਸੂਬੇ ਦਾ Headquarter ਲਾਹੌਰ ਰਖਿਆ ਹੋਇਆ ਹੈ ਇਸ ਲਈ ਕਿ ਉਹ border ਦੇ ਨੇੜੇ ਹੈ । ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ public ਦਾ morale ਉੱਚਾ ਰਖਿਆ ਹੋਇਆ ਹੈ । ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਬਠਿੰਡਾ ਵੀ border ਤੋਂ 60 ਮੀਲ ਦੇ ਫ਼ਾਸਲੇ ਤੇ ਹੈ ਤੇ ਜੇ ਉਸ ਨੂੰ Headquarter ਬਣਾ ਦਿਤਾ ਜਾਏ ਤਾਂ 100 ਮੀਲ border ਦਾ ਇਲਾਕਾ ਮਜ਼ਬੂਤ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ । ਜੇ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ administration ਨੂੰ improve ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹੈ ਤਾਂ ਉਸ ਨੂੰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਗੱਲਾਂ ਵਲ ਪੂਰਾ ਪੂਰਾ ਧਿਆਨ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ।

ਫੇਰ, ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, Anti-Corruption Department ਦਾ ਜ਼ਿਕਰ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ । ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ Department ਦੀ ਬੜੀ ਲੋੜ ਹੈ । ਇਸ ਨੂੰ ਹੋਰ ਵਧਾ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਸਰਕਾਰ ਮਹਿਸੂਸ ਕਰਦੀ ਹੈ ਕਿ Corruption ਵਧ ਗਈ ਹੈ ਤੇ ਇਸ ਨੂੰ ਰੋਕਣ ਲਈ ਉਸ ਨੂੰ ਪੂਰੇ ਪੂਰੇ ਸਾਧਨ ਇਖ਼ਤਿਆਰ ਕਰਨੇ ਚਾਹੀਦੇ ਹਨ । ਸਰਕਾਰ ਪੂਰੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਹੁਸ਼ਿਆਰ ਹੈ ਪਰ ਇਸ ਦੀਆਂ ਮਜਬੂਰੀਆਂ ਨੂੰ ਵੀ ਸਾਨੂੰ ਸਮਝਣ ਦੀ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ । ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਆਪ ਨੂੰ ਪਤਾ ਹੈ ਕਿ ਮੱਛਰ ਦੀ ਦੁਸ਼ਮਨ D. D. T. ਹੈ । ਪਰ ਅੱਜ ਕਲ ਮੱਛਰ ਨੇ ਆਪਣੀ nature

[ਸਰਦਾਰ ਮਿਹਰ ਸਿੰਘ]

ਬਦਲ ਲਈ ਹੈ ਕਿ D.D.T. ਦਾ ਉਸ ਤੇ ਕੋਈ ਜ਼ਿਆਦਾ ਅਸਰ ਨਹੀਂ ਹੁੰਦਾ। ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਹੀ Anti-Corruption Department ਤਾਂ ਰਿਸ਼ਵਤ ਨੂੰ ਖ਼ਤਮ ਕਰਨ ਲਈ ਬਹੁਤ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਕਰਦਾ ਹੈ ਪਰ ਰਿਸ਼ਵਤ ਦੇਣ ਵਾਲਿਆਂ ਨੇ ਤੇ ਰਿਸ਼ਵਤ ਲੈਣ ਵਾਲਿਆਂ ਨੇ ਰਿਸ਼ਵਤ ਦੇਣ ਤੇ ਲੈਣ ਦੇ ਤਰੀਕੇ ਬਦਲ ਦਿਤੇ ਹਨ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਹਾਲਤਾਂ ਵਿਚ ਸਰਕਾਰ ਦੀਆਂ ਮਜਬੂਰੀਆਂ ਹਨ। ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਦੋਂ ਤਕ ਪਬਲਿਕ ਦੇ ਨੁਮਾਇੰਦੇ ਦਿਲੋਂ ਵਜੋਂ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ Co-operations ਨਹੀਂ ਦੇਂਦੇ ਓਦੋਂ ਤਕ ਰਿਸ਼ਵਤ ਦੀ ਬਿਮਾਰੀ ਇਸ ਪ੍ਰਾਂਤ ਵਿਚੋਂ ਦੂਰ ਨਹੀਂ ਕੀਤੀ ਜਾ ਸਕਦੀ। ਇਹ ਜ਼ਿਮੇਦਾਰੀ ਕੇਵਲ Anti-Corruption Department ਦੀ ਨਹੀਂ, ਇਹ ਜ਼ਿਮੇਦਾਰੀ ਇਕੱਲੀ ਸਰਕਾਰ ਦੀ ਨਹੀਂ, ਇਸ ਨੂੰ ਦੂਰ ਕਰਨ ਲਈ ਸਾਰਿਆਂ ਮੈਂਬਰਾਂ ਨੂੰ ਸਰਕਾਰ ਨਾਲ ਮਿਲਵਰਤਣ ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਜਿਹੜੀ ਔਖਿਆਈ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਇਸ ਸੰਬਧ ਵਿਚ ਪੇਸ਼ ਆ ਰਹੀ ਹੈ ਉਸ ਨੂੰ ਦੂਰ ਕਰਨ ਲਈ ਹਰ ਆਦਮੀ ਨੂੰ ਸਰਕਾਰ ਦੀ ਮਦਦ ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ। ਜੇ ਸ਼ਹਿਰ ਦੇ ਆਦਮੀ ਕਹਿਣ ਲਗ ਪੈਣ ਕਿ ਪਿੰਡਾਂ ਦੇ ਆਦਮੀ ਮਾੜੇ ਹਨ ਤੇ ਪਿੰਡਾਂ ਵਾਲੇ ਸ਼ਹਿਰਾਂ ਵਾਲਿਆਂ ਨੂੰ ਮਾੜਾ ਕਹਿਣ ਤਾਂ ਮੈਂ ਇਸ ਨਾਲ ਇਤਫ਼ਾਕ ਨਹੀਂ ਰਖਦਾ। ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਨਾ ਸ਼ਹਿਰਾਂ ਵਾਲੇ ਸਾਰੇ ਮਾੜੇ ਹਨ ਨਾ ਸਾਰੇ ਪਿੰਡਾਂ ਵਾਲੇ। ਸ਼ਹਿਰਾਂ ਵਿਚ ਕੋਈ ਮਾੜੇ ਲੋਕ ਹੋ ਸਕਦੇ ਹਨ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਅਸਰ ਰਸੂਖ ਤੇ ਵਸੀਲੇ ਬਹੁਤ ਹੁੰਦੇ ਹਨ। ਜੇ ਪਿੰਡ ਵਿਚ ਕੋਈ ਮਾੜਾ ਆਦਮੀ ਹੋਵੇ ਤਾਂ ਉਸ ਨੂੰ ਗੋਲੀ ਨਾਲ ਮਾਰ ਦਿੱਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ। ਸ਼ਹਿਰੀਆਂ ਨੂੰ ਕਾਬੂ ਕਰਨਾ ਮੁਸ਼ਕਲ ਹੋ ਜਾਂਦਾ ਹੈ। ਪਰ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਬੜੀ ਤਕੜੀ ਹੈ। ਉਸ ਨੇ ਬੜਾ ਸ਼ਾਨਦਾਰ ਕੰਮ ਕੀਤਾ ਹੈ ਤੇ ਇਹ ਛੋਟੀਆਂ ੨ ਗੱਲਾਂ ਵੀ ਜਲਦੀ ਠੀਕ ਹੋ ਜਾਣਗੀਆਂ।

ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, Corruption ਦੀ ਗੱਲ ਤੇ ਮੋਟੀ ਜਿਹੀ ਗੱਲ ਸੀ ਹੁਣ ਮੈਂ ਆਪ ਨੂੰ ਸਰਕਾਰ ਦੀ inefficieny ਤੇ negligence ਦੀ ਮਿਸਾਲ ਦੇਂਦਾ ਹਾਂ। ਪੈਪਸੂ ਵਿਚ ਇਕ ਖੂਹ ਦੇ ਨਾਲ ਕੁਝ ਜ਼ਮੀਨ ਸੀ। ਉਹ ਜ਼ਮੀਨ ਕਿਸੇ ਹੋਰ ਆਦਮੀ ਨੂੰ ਚੁਕਦਾ ਕੀਤੀ ਗਈ ਤੇ ਖੂਹ ਤੇ pumping set ਪਹਿਲੇ ਮਾਲਿਕ ਜ਼ਮੀਨ ਨੂੰ ਇਸ ਫੈਸਲ ਪਰ ਉਸ ਆਦਮੀ ਨੇ ਅਫਸਰ ਮੁਰੱਬਾਬੰਦੀ ਨੂੰ ਪੁਛਿਆ ਕਿ ਜ਼ਮੀਨ ਤੋਂ ਬਿਨਾ ਉਸ ਖੂਹ ਤੇ ਪੰਪਿੰਗ ਸੈਂਟ ਨੂੰ ਕੀ ਕਰਨਾ ਹੈ ਤਾਂ ਅਫਸਰ ਨੇ ਜਵਾਬ ਦਿੱਤਾ ਕਿ ਖੂਹ ਵਿਚ ਗੋਤੇ ਲਾ ਲਿਆ ਕਰ। ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਹ ਕਿੰਨਾ ਨਿਰਦਈ ਜਵਾਬ ਹੈ। (*Laughter*) ਉਸ ਉਜ਼ਰਦਾਰੀ ਕੀਤੀ ਤਾਂ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਅਫ਼ਸਰ ਨੇ ਫੈਸਲਾ ਕੀਤਾ ਕਿ ਖੂਹ ਤਾਂ ਜ਼ਮੀਨ ਵਾਲੇ ਨੂੰ ਜਾਇਗਾ ਤੇ pumping set ਮਾਲਿਕ ਨੂੰ। ਭਾਵੇਂ ਇਹ ਫ਼ੈਸਲਾ ਵੀ ਸਾਰਾ ਠੀਕ ਨਹੀਂ ਪਰ ਪਹਿਲਾ ਨਾਲੋਂ ਚੰਗਾ ਹੋ ਗਿਆ ਹੈ। ਇਹ ਇਨਸਾਫ ਲੈਣ ਲਈ ਜੋ ਤਰੱਦ ਉਸ ਸਾਇਲ ਨੂੰ ਕਰਨਾ ਪਿਆ [illegible] ਤੇ ਪਰੇਸ਼ਾਨੀ ਉਠਾਣੀ ਪਈ ਉਸ ਲਈ ਉਸ ਅਫ਼ਸਰ ਨੂੰ ਜ਼ਿੰਮੇਵਾਰ ਠਹਿਰਾਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਇਸ ਵੇਲੇ ਹਰ ਆਦਮੀ ਨੂੰ ਇਹਸਾਸ ਹੋ ਰਿਹਾ ਹੈ ਕਿ ਸਾਡਾ ਪ੍ਰਾਂਤ ਤਰੱਕੀ ਕਰ ਰਿਹਾ ਹੈ। ਕੋਲ ਟਾਰਡ ਸੜਕਾਂ ਬਣ ਰਹੀਆਂ ਹਨ, ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਬਿਜਲੀ ਦੇ ਖੰਬੇ ਜਾ ਰਹੇ ਹਨ। ਪਰ ਜਿਸ ਵੇਲੇ ਕੋਈ ਆਦਮੀ ਆਪਣਾ ਕੰਮ ਕਰਾਉਣ ਲਈ ਸਰਕਾਰੀ ਦਫ਼ਤਰਾਂ ਵਿਚ ਦੋ ਜਾਂ ਚਾਰ ਰੁਪਏ ਰਿਸ਼ਵਤ ਦੇ ਆਉਂਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਉਹ ਨੂੰ ਇੰਝ ਪਰਤੀਤ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਕਿ ਸਾਰੇ ਅਫ਼ਸਰ corrupt ਹਨ ਤੇ ਸਰਕਾਰ ਚੰਗੀ ਹੋਣ ਦੇ ਬਾਵਜੂਦ ਉਸ ਨੂੰ ਬੁਰੀ ਨਜ਼ਰ ਆਉਂਦੀ ਹੈ। ਮੈਂ ਆਪਣੀ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਆਪਣੀ ਸਮਝਦਾ

ਹੋਇਆਂ ਬੇਨਤੀ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਉਸ ਨੂੰ ਛੇਤੀ ਤੋਂ ਛੇਤੀ corruption ਦੂਰ ਕਰਨ ਦੇ ਜਤਨ ਕਰਨੇ ਚਾਹੀਦੇ ਹਨ ।

**चौधरी बारू राम** (रजौंद) : स्पीकर साहिब, General Administration का तीन चीजों में जिक्र आया है । पहले गवर्नर साहिब के ऐड्रैस पर बहस के दौरान में; उस के बाद एक non-official resolution आया और आज यह तीसरा दिन है जब general administration पर ज़िक्र आया है । इन तीनों मौकों पर जो सज्जन बोले हैं उन में से ज़्यादातर कांग्रेसी भाई बोले हैं । जितनी नुक्ताचीनी General Administration, corruption और smuggling पर हुई है वह ज़्यादातर Treasury Benches की तरफ़ से हुई है । इस से यह अंदाज़ा लगाया जा सकता है कि General Administration nil है और इस की ज़िम्मेदारी हमारी मिनिस्टरी पर है । अगर General Administration किसी सूबे की या किसी देश की अच्छी नहीं तो वह हकूमत कभी अच्छी कहलाने की मुस्तहक नहीं हो सकती । मेरे कई भाइयों ने इस सूबे की general administration का मुकाबला दूसरे सूबों के साथ किया है और कहा है कि यहां का इन्तज़ाम दूसरे सूबों के मुकाबले में अच्छा है । लेकिन मैं अर्ज़ करता हूं कि इन दूसरे सूबों में भी हकूमत कांग्रेस की है । अगर वहां बेड़ा डूब गया है तो उन का हमारे सूबे से मुकाबला कैसे हो सकता है । दूसरों की बुराई का ज़िक्र करके हम अच्छे कैसे हो सकते हैं ?

मेरे एक भाई ने अभी कहा है कि Anti-corruption का महकमा ही बिगड़ गया है । उन्होंने D.D.T. की मिसाल दी है और कहा है कि अब मच्छरों पर इस का असर नहीं होता । इसी तरह से जो रुपया Anti-corruption डिपार्टमैंट पर खर्च किया जा रहा है, और जो ग़रीब लोगों के पसीने की कमाई है, वह रुपया ज़ाया किया जा रहा है । अब मैं एक दो मिसालें अगर आप के सामने रखूं तो वे कोई मौका से दूर न होंगी ।

हमारी तहसील में एक गांव है सांगरी । आज दो साल पहले का वाक्या है । उस वक्त भी मौजूदा चीफ़ मिनिस्टर साहिब मिनिस्टर थे । वहां दो भाइयों में झगड़ा हुआ । एक जो मज़बूत था उस ने दूसरे को पुलिस के ज़रिये कतल करवा दिया । बाद में यह दिखाया गया कि वह मुकाबले में मरा है । S.D.O. साहिब को भी यह पता लग गया था कि यह murder है । वहां के उस वक्त के जो अफ़सर थे उन्होंने murder को खत्म करवा कर मुकाबले में मारा गया दिखाया ।

अभी अभी मेरे पड़ोसी साथी ने जालन्धर, लुध्याना का ज़िक्र किया है । मैं आप के सामने साबित की हुई चीजें रखता हूं । कालका की firing और होशयारपुर का कांड हमारे सामने हैं । उन के लिये गवर्नमैंट ज़िम्मेदार है । इन हालात में यह कैसे कहा जा सकता है कि administration अच्छी है । होशयारपुर के कांड के लिये श्री श्रीमन्नारायण ने इन को ज़िम्मेदार ठहराया है ।

